FREE
E CIRCULAR

गुरुत्व ज्योतिष
मासिक ई-पत्रिका
जून 2019

**संपादक**

चिंतन जोशी

**संपर्क**

गुरुत्व ज्योतिष विभाग
गुरुत्व कार्यालय
92/3. BANK COLONY,
BRAHMESHWAR PATNA,
BHUBNESWAR-751018,
(ODISHA) INDIA

**फोन**

91+9338213418,
91+9238328785,

**ईमेल**

gurutva.karyalay@gmail.com,
gurutva_karyalay@yahoo.in,

**वेब**

www.gurutvakaryalay.com
www.gurutvakaryalay.in
http://gk.yolasite.com/
www.shrigems.com
www.gurutvakaryalay.blogspot.com/

**पत्रिका प्रस्तुति**

चिंतन जोशी,
गुरुत्व कार्यालय

**फोटो ग्राफिक्स**

चिंतन जोशी,
गुरुत्व कार्यालय

## गुरुत्व ज्योतिष मासिक ई-पत्रिका में लेखन हेतु फ्रीलांस (स्वतंत्र) लेखकों का स्वागत हैं...✍

गुरुत्व ज्योतिष मासिक ई-पत्रिका में आपके द्वारा लिखे गये मंत्र, यंत्र, तंत्र, ज्योतिष, अंक ज्योतिष, वास्तु, फेंगशुई, टैरों, रेकी एवं अन्य आध्यात्मिक ज्ञान वर्धक लेख को प्रकाशित करने हेतु भेज सकते हैं।

अधिक जानकारी हेतु संपर्क करें।

GURUTVA KARYALAY
BHUBNESWAR-751018, (ODISHA) INDIA
Call Us: 91 + 9338213418,
91 + 9238328785
Email Us:- gurutva_karyalay@yahoo.in,
gurutva.karyalay@gmail.com

# अनुक्रम



## स्थायी और अन्य लेख

प्रिय आत्मिय,

बंधु/ बहिन

जय गुरुदेव

# संपादकीय

ॐ भूर्भुवः स्वः तत्सवितुर्वरेण्यं

भर्गो देवस्य धीमहि धियो यो नः प्रचोदयात्॥

**भावार्थ:** उस प्राणस्वरूप, दुःखनाशक, सुखस्वरूप, श्रेष्ठ, तेजस्वी, पापनाशक, देवस्वरूप परमात्मा को हम अन्तःकरण में धारण करें। वह परमात्मा हमारी बुद्धि को सन्मार्ग में प्रेरित करे।

हिन्दू धर्मग्रंथों में उल्लेख हैं की देवी गायत्री सभी प्रकार के ज्ञान और विज्ञान की जननी है। इसलिए तो जिन वेदों को समस्त विद्याओं का खजाना माना जाता हैं, चारों वेदों को देवी गायत्री के पुत्र माने जाते हैं। यहि कारण हैं, के देवी गायत्री को वेदों की माता अर्थात "वेदमाता" कहा गया हैं।

देवी गायत्री के मन्त्र के चार पद से क्रमशः

ॐ भूर्भवः स्वः से ऋग्वेद की रचना हुई। तत्सवितुर्वरेण्यं से यर्जुवेद की रचना हुई। भर्गोदेवस्य धीमहि से सामवेद की रचना हुई। और धियो योनः प्रचोदयात् से अथर्ववेद की रचना हुई हैं ऐसा धर्मग्रंथों में उल्लेखित हैं।

पौराणिक काल में ही हमारे ज्ञानी ऋषी मुनियों को ज्ञात हो गया था की गायत्री देवी समस्त विद्याओं की जननी हैं। ऐसा माना जाता हैं की चार वेदों से ही समस्त शास्त्र, दर्शन, ब्राह्मण ग्रन्थ, आरण्यक, सूत्र, उपनिषद्, पुराण, स्मृति आदि का निर्माण हुआ हैं।

पौराणिक मान्यता हैं की कालांतर में इन्हीं ग्रन्थों में वर्णित ज्ञान से समस्त शिल्प, वाणिज्य, शिक्षा, रसायन, वास्तु, संगीत आदि ८४ कलाओं का आविष्कार हुआ हैं। यहि कारण हैं की देवी गायत्री को संसार के समस्त ज्ञान-विज्ञान की जननी कहाँ जाता हैं। जिस प्रकार किसी बीज के भीतर संपूर्ण वृक्ष सन्निहित होता है, उसी प्रकार गायत्री के 24 अक्षरों में संसार के समस्त ज्ञान और विज्ञान सन्निहित हैं। यह सब गायत्री का ही अर्थ विस्तार हैं।

वेदमाता गायत्री के जन्म से संबंधित विभिन्न मान्यताएं प्रचलित हैं।

कुछ जानकारो का मानना हैं की वेदमाता गायत्री का जन्म श्रावणी पूर्णिमा को हुवा था इस लिये इस दिन को गायत्री जयंति के रुप में भी मनाया जाता हैं।

कुछ अन्य पोराणीक मान्यताओं एवं धर्म ग्रंथो में उल्लेख हैं की हिन्दी पंचांग के ज्यैष्ठ महीने के शुक्ल पक्ष की एकादशी को मां गायत्री का प्राकटय हुवा हैं। कुछ समय के पश्चयात इसी दिन ऋषि विश्वामित्र ने गायत्री मंत्र की रचना की थी। ऐसी मान्यता है कि इसी दिन वेदमाता गायत्री साक्षात में धरती पर अपने रूप में प्रकट हुई थीं। ज्ञान तथा वेदों का ज्ञान देवी गायत्री से ही प्रकट हुआ है।

अन्य पौराणिक मान्यता के अनुसार कार्तिक शुक्ल पक्ष के षष्ठी के सूर्यास्त और सप्तमी के सूर्योदय के मध्य वेदमाता गायत्री का जन्म हुआ था। भले ही मां गायत्री के जन्म दिन को लेकर विभिन्न लोक मान्यता एवं शास्त्रों की भिन्नता से अलग-अलग मत हो। लेकिन सभी ऋषियों ने एक मत से गायत्री मंत्र की महिमा को स्वीकार किया हैं। अथर्ववेद में उल्लेख हैं की गायत्री मंत्र के जप से मनुष्य की आयु, प्राण, शक्ति, कीर्ति, धन और ब्रह्मतेज में वृद्धि होती हैं।

गायत्री मंत्र के संदर्भ में विभिन्न महापुरुषो के कथन से मिलते-जुलते अभिमत हैं महापुरुषो के कथन से आपको परिचित कराने हेतु इस अंक में उसके अंश को विभिन्न स्रोत के माध्यम से संलग्न करने का प्रयास किया गया हैं जिससे यह स्पष्ट है कि कोई ऋषि या विद्वान अन्य विषयों में चाहे अपना मतभेद रखते हों, पर गायत्री के

बारे में

उन सब में समान श्रद्धा थी और वे सभी अपनी उपासना में उसका प्रथम स्थान रखते थे ! कुछ विद्वानो का कथन हैं की शास्त्रों में, ग्रंथों में, स्मृतियों में, पुराणों में गायत्री की महिमा तथा साधना पर प्रकाश डालने वाले सहस्रों श्लोक भरे पड़े हैं । इन सबका संग्रह किया जाए, तो एक बड़ा भारी गायत्री पुराण बन सकता हैं।

सामान्यतः गायत्री मन्त्र की महिमा एवं प्रभाव से प्रायः हर हिन्दु धर्म को मानने वाले लोग परिचित हैं। गायत्री मंत्र को "गुरु मंत्र" के रुप मे जाना जाता है। क्योकि हिन्दु धर्म में गायत्री मन्त्र सभी मंत्रों में सर्वोच्च है और सबसे प्रबल शक्तिशाली मंत्र हैं।

इस अंक में अत्यंत सरल और अधिक प्रभावी दैनिक गायत्री उपासना जो हर साधारण से साधारण व्यक्ति जो अर्थात जो व्यक्ति किसी भी प्रकार के कर्म-कांड या पूजा पाठ को नहीं जानता हों या जानते हो ओर उसे करने में असमर्थ हो, ऐसे व्यक्ति भी सरल गायत्री उपासना आसानी से कर सके इस उद्देश्य से इस अंक में सलग्न करने का प्रयास किया गया हैं। क्योकि गायत्री उपासना जीवन के हर स्थिति में भक्त के लिए निश्चित रूप से फायदेमंद होती हैं।

वैसे तो मां गायत्री की पूजा हेतु अनेको विधि-विधान प्रचलन में हैं लेकिन साधारण व्यक्ति जो संपूर्ण विधि-विधान से गायत्री का पूजन नहीं कर सकते वह व्यक्ति यदि गायत्री जी के पूजन का सरल विधि-विधान ज्ञात करले तो वहँ निश्चित रुप से पूर्ण फल प्राप्त कर सकते हैं। इसी उद्देश्य से इस अंक में पाठको के ज्ञान वृद्धि के उद्देश्य से मां गायत्री के पूजन की अति सरल शीघ्र फलप्रद विधि, मंत्र, स्तोत्र इत्यादि से आपको परिचित कराने का प्रयास किया हैं। जो लोग सरल विधि से मंत्र जप पूजन इत्यादि करने में भी असमर्थ हैं वहँ लोग श्री गायत्री जी के मंत्र-स्तोत्र इत्यादि का श्रवण कर के भी पूर्ण श्रद्धा एवं विश्वास रख कर निश्चित ही लाभ प्राप्त कर सकते हैं, यहँ अनुभूत उपाय हैं जो निश्चित फल प्रदान करने में समर्थ हैं इस में जरा भी संसय नहीं हैं। इस अंक में आप अपने कार्य उद्देश्य की पूर्ति हेतु सरल से सरल उपायों को कर पूर्ण सफलता प्राप्त कर सके इस उद्देश्य से गायत्री मन्त्र के विलक्षण प्रयोग को इस अंक में सलग्न करने का प्रयास किया गया हैं। जिसे संपन्न करके आप वेदमाता गायत्री की कृपा प्राप्त कर अपने मनोरथों को निश्चित रुप से पूर्ण कर सकते हैं।

इस मासिक ई-पत्रिका में संबंधित जानकारीयों के विषय में साधक एवं विद्वान पाठको से अनुरोध हैं, यदि दर्शाये गए मंत्र, श्लोक, यंत्र, साधना एवं उपायों या अन्य जानकारी के लाभ, प्रभाव इत्यादी के संकलन, प्रमाण पढ़ने, संपादन में, डिजाईन में, टाईपींग में, प्रिंटिंग में, प्रकाशन में कोई त्रुटि रह गई हो, तो उसे स्वयं सुधार लें या किसी योग्य ज्योतिषी, गुरु या विद्वान से सलाह विमर्श कर ले । क्योकि विद्वान ज्योतिषी, गुरुजनो एवं साधको के निजी अनुभव विभिन्न मंत्र, श्लोक, यंत्र, साधना, उपाय के प्रभावों का वर्णन करने में भेद होने पर कामना सिद्धि हेतु कि जाने वाली वाली पूजन विधि एवं उसके प्रभावों में भिन्नता संभव हैं।

**आपको एवं आपके परिवार के सभी सदस्यों को गुरुत्व कार्यालय परिवार की और से ढेर सारी शुभकामनाएं..**

आपका जीवन सुखमय, मंगलमय हो माता गायत्री की कृपा
आपके परिवार पर बनी रहे। माता गायत्री से यही प्राथना हैं...

चिंतन जोशी

## ***** मासिक ई-पत्रिका से संबंधित सूचना *****

- ई-पत्रिका में प्रकाशित सभी लेख गुरुत्व कार्यालय के अधिकारों के साथ ही आरक्षित हैं।
- ई-पत्रिका में वर्णित लेखों को नास्तिक/अविश्वासु व्यक्ति मात्र पठन सामग्री समझ सकते हैं।
- ई-पत्रिका में प्रकाशित लेख आध्यात्म से संबंधित होने के कारण भारतिय धर्म शास्त्रों से प्रेरित होकर प्रस्तुत किया गया हैं।
- ई-पत्रिका में प्रकाशित लेख से संबंधित किसी भी विषयो कि सत्यता अथवा प्रामाणिकता पर किसी भी प्रकार की जिन्मेदारी कार्यालय या संपादक कि नहीं हैं।
- ई-पत्रिका में प्रकाशित जानकारीकी प्रामाणिकता एवं प्रभाव की जिन्मेदारी कार्यालय या संपादक की नहीं हैं और ना हीं प्रामाणिकता एवं प्रभाव की जिन्मेदारी के बारे में जानकारी देने हेतु कार्यालय या संपादक किसी भी प्रकार से बाध्य हैं।
- ई-पत्रिका में प्रकाशित लेख से संबंधित लेखो में पाठक का अपना विश्वास होना आवश्यक हैं। किसी भी व्यक्ति विशेष को किसी भी प्रकार से इन विषयो में विश्वास करने ना करने का अंतिम निर्णय स्वयं का होगा।
- ई-पत्रिका में प्रकाशित लेख से संबंधित किसी भी प्रकार की आपत्ती स्वीकार्य नहीं होगी।
- ई-पत्रिका में प्रकाशित लेख हमारे वर्षो के अनुभव एवं अनुशंधान के आधार पर दिए गये हैं। हम किसी भी व्यक्ति विशेष द्वारा प्रयोग किये जाने वाले धार्मिक, एवं मंत्र- यंत्र या अन्य प्रयोग या उपायोकी जिन्मेदारी नहिं लेते हैं। यह जिन्मेदारी मंत्र- यंत्र या अन्य उपायोको करने वाले व्यक्ति कि स्वयं कि होगी।
- क्योकि इन विषयो में नैतिक मानदंडों, सामाजिक, कानूनी नियमों के खिलाफ कोई व्यक्ति यदि नीजी स्वार्थ पूर्ति हेतु प्रयोग कर्ता हैं अथवा प्रयोग के करने मे त्रुटि होने पर प्रतिकूल परिणाम संभव हैं।
- ई-पत्रिका में प्रकाशित लेख से संबंधित जानकारी को माननने से प्राप्त होने वाले लाभ, लाभ की हानी या हानी की जिन्मेदारी कार्यालय या संपादक की नहीं हैं।
- हमारे द्वारा प्रकाशित किये गये सभी लेख, जानकारी एवं मंत्र-यंत्र या उपाय हमने सैकडोबार स्वयं पर एवं अन्य हमारे बंधुगण पर प्रयोग किये हैं जिस्से हमे हर प्रयोग या कवच, मंत्र-यंत्र या उपायो द्वारा निश्चित सफलता प्राप्त हुई हैं।
- ई-पत्रिका में गुरुत्व कार्यालय द्वारा प्रकाशित सभी उत्पादों को केवल पाठको की जानकारी हेतु दिया गया हैं, कार्यालय किसी भी पाठक को इन उत्पादों का क्रय करने हेतु किसी भी प्रकार से बाध्य नहीं करता हैं। पाठक इन उत्पादों को कहीं से भी क्रय करने हेतु पूर्णतः स्वतंत्र हैं।

अधिक जानकारी हेतु आप कार्यालय में संपर्क कर सकते हैं।

(सभी विवादो केलिये केवल भुवनेश्वर न्यायालय ही मान्य होगा।)

# माता गायत्री समस्त विद्याओं की जननी हैं...

संकलन गुरुत्व कार्यालय

ॐ भूर्भुवः स्वः तत्सवितुर्वरेण्यं
भर्गो देवस्य धीमहि धियो यो नः प्रचोदयात्॥

हिन्दू धर्मग्रंथों में उल्लेख हैं की देवी गायत्री सभी प्रकार के ज्ञान और विज्ञान की जननी है। इसलिए तो जिन वेदों को समस्त विद्याओं का खजाना माना जाता हैं,

विद्वानो के मतानुशार सभी वेद देवी गायत्री की व्याख्या हैं । यहि कारण हैं, के देवी गायत्री को वेदों की माता अर्थात "वेदमाता" कहा गया हैं। चारों वेदों को देवी गायत्री के पुत्र माने जाते हैं।

शास्त्रोक्त मत से जब ब्रह्माजी ने एक-एक करके अपने चारों मुख से गायत्री के चार अलग-अलग चरण की व्याख्या की थी उस वक्त चारों वेदों का उद्भम माना जाता हैं या चार वेद प्रकट हुए हैं।

**देवी गायत्री के मन्त्र के चार पद से क्रमशः**

**ॐ भूर्भवः स्वः** से ऋग्वेद की रचना हुई। **तत्सवितुर्वरेण्यं** से यर्जुवेद की रचना हुई। **भर्गोदेवस्य धीमहि** से सामवेद की रचना हुई। और **धियो योनः प्रचोदयात्** से अथर्ववेद की रचना हुई हैं ऐसा धर्मग्रंथों में उल्लेखित हैं।

पौराणिक काल में ही हमारे ज्ञानी ऋषी मुनियों को ज्ञात हो गया था की गायत्री देवी समस्त विद्याओं की जननी हैं। ऐसा माना जाता हैं की चार वेदों से ही समस्त शास्त्र, दर्शन, ब्राह्मण ग्रन्थ, आरण्यक, सूत्र, उपनिषद्, पुराण, स्मृति आदि का निर्माण हुआ हैं।

पौराणिक मान्यता हैं की कालांतर में इन्हीं ग्रन्थों में वर्णित ज्ञान से समस्त शिल्प, वाणिज्य, शिक्षा, रसायन, वास्तु, संगीत आदि ८४ कलाओं का आविष्कार हुआ हैं। यहि कारण हैं की देवी गायत्री को संसार के समस्त ज्ञान-विज्ञान की जननी कहाँ जाता हैं। जिस प्रकार किसी बीज के भीतर संपूर्ण वृक्ष सन्निहित होता है, उसी प्रकार गायत्री के 24 अक्षरों में संसार के समस्त ज्ञान और विज्ञान सन्निहित हैं। यह सब गायत्री का ही अर्थ विस्तार हैं।

**मंत्र की परीभाषा:**

मंत्र उस ध्वनि को कहते है जो अक्षर(शब्द) एवं अक्षरों (शब्दों) के समूह से बनता है। संपूर्ण ब्रह्माण्ड में दो प्रकार कि ऊर्जा से व्याप्त है, जिसका हम अनुभव कर सकते है, वह ध्वनि उर्जा एवं प्रकाश उर्जा है। इस के अलावा ब्रह्माण्ड में कुछ एसी ऊर्जा भी व्याप्त होती है जिसे ना हम देख सकते है नाही सुन सकते है नाहीं अनुभव कर सकते है। आध्यात्मिक शक्ति इनमें से कोई भी एक प्रकार की ऊर्जा दूसरी उर्जा के सहयोग के बिना सक्रिय नहीं होती। मंत्र सिर्फ़ ध्वनियाँ नहीं हैं जिन्हें हम कानों से सुनते सकते हैं, ध्वनियाँ तो मात्र मंत्रों का लौकिक स्वरुप भर हैं जिसे हम सुन सकते हैं। ध्यान की उच्चतम अवस्था में व्यक्ति का आध्यात्मिक व्यक्तित्व पूरी तरह से ब्रह्माण्ड की अलौकिक शक्तिओ के साथ मे एकाकार हो जाता है और विभिन्न प्रकारी की शक्तियां प्राप्त होने लगती हैं। प्राचीन ऋषियों ने इसे शब्द-ब्रह्म की संज्ञा दी वह शब्द जो साक्षात् ईश्वर हैं! उसी सर्वज्ञानी शब्द-ब्रह्म से एकाकार होकर व्यक्ति को मनचाहा ज्ञान प्राप्त कर ने मे समर्थ हो सकता हैं।

हर मंत्रों में कई विशेष प्रकार की शक्ति निहित होती हैं। मंत्रों के अक्षर शक्ति बीज माने जाते हैं। जैसे सभी विशिष्ट मंत्रों में उनके शब्दों में विशेष प्रकार की शक्ति तो होती है, पर किसी-किसी मन्त्र में उन शब्दों का कोई विशेष महत्वपूर्ण अर्थ नहीं होता। लेकिन गायत्री मंत्र में ऐसा नहीं हैं। गायत्री मंत्र के हर एक-एक अक्षर में अनेक प्रकार के गूढ़ रहस्यमय तत्त्व छिपे हुए हैं। ऐसा माना जाता हैं की समस्त लोक में प्रचलित ६४ कलाओं, ६ शास्त्रों, ६ दर्शनों एवं ८४ विद्याओं के रहस्य प्रकाशित करने वाले सभी अर्थ गायत्री के हैं।

***

# गायत्री मंत्र का परिचय

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

सामान्यतः गायत्री मन्त्र की महिमा एवं प्रभाव से प्रायः हर हिन्दु धर्म को मानने वाले लोग परिचित हैं। गायत्री मंत्र को "गुरु मंत्र" के रुप मे जाना जाता है। क्योकि हिन्दु धर्म में गायत्री मन्त्र सभी मंत्रों में सर्वोच्च है और सबसे प्रबल शक्तिशाली मंत्र हैं।

ॐ भूर्भवः स्वः तत्स वितुर्वरेण्यं।
भर्गोदेवस्य धीमहि धियो योनः प्रचोदयात॥

**भावार्थ:** उस प्राणस्वरूप, दु:खनाशक, सुखस्वरूप, श्रेष्ठ, तेजस्वी, पापनाशक, देवस्वरूप परमात्मा को हम अन्तःकरण में धारण करें। वह परमात्मा हमारी बुद्धि को सन्मार्ग में प्रेरित करे।

**गायत्री मंत्र का अर्थ विस्तृत शब्दो में**

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ओम | - | है सर्वशक्तिमान परमेश्वर | भर्गो | - | पापों का नाशक |
| भूर | - | आध्यात्मिक ऊर्जा का अवतार | देवस्य | - | परमात्मा |
| भव | - | दुख की विनाशक | धीमहि | - | मुजे प्राप्ति हो |
| स्वह | - | खुशी के अवतार | धियो | - | एसि बुद्धि |
| तत् | - | जो (भगवान का संकेत) | यो | - | जो |
| सवितुर | - | उज्ज्वल, चमकीले, सूर्य की तरह | नह | - | हमे |
| वरेण्यं | - | उत्तम | प्रचोदयात | - | प्रेरणा दे |

# मंत्र सिद्ध दुर्लभ सामग्री

| | |
|---|---|
| काली हल्दी:- 370, 550, 730, 1450, 1900 | कमल गट्टे की माला - Rs- 370 |
| माया जाल- Rs- 251, 551, 751 | हल्दी माला - Rs- 280 |
| धन वृद्धि हकीक सेट Rs-280 (काली हल्दी के साथ Rs-550) | तुलसी माला - Rs- 190, 280, 370, 460 |
| घोडे की नाल- Rs.351, 551, 751 | नवरत्न माला- Rs- 1050, 1900, 2800, 3700 & Above |
| हकीक: 11 नंग-Rs-190, 21 नंग Rs-370 | नवरंगी हकीक माला Rs- 280, 460, 730 |
| लघु श्रीफल: 1 नंग-Rs-21, 11 नंग-Rs-190 | हकीक माला (सात रंग) Rs- 280, 460, 730, 910 |
| नाग केशर: 11 ग्राम, Rs-145 | मूंगे की माला Rs- 190, 280, Real -1050, 1900 & Above |
| स्फटिक माला- Rs- 235, 280, 460, 730, DC 1050, 1250 | पारद माला Rs- 1450, 1900, 2800 & Above |
| सफेद चंदन माला - Rs- 460, 640, 910 | वैजयंती माला Rs- 190, 280, 460 |
| रक्त (लाल) चंदन - Rs- 370, 550, | रुद्राक्ष माला: 190, 280, 460, 730, 1050, 1450 |
| मोती माला- Rs- 460, 730, 1250, 1450 & Above | विधुत माला - Rs- 190, 280 |
| कामिया सिंदूर- Rs- 460, 730, 1050, 1450, & Above | मूल्य में अंतर छोटे से बड़े आकार के कारण हैं। >> Shop Online \| Order Now |

# मंत्र सिद्ध स्फटिक श्री यंत्र

"श्री यंत्र" सबसे महत्वपूर्ण एवं शक्तिशाली यंत्र है। "श्री यंत्र" को यंत्र राज कहा जाता है क्योकि यह अत्यन्त शुभ फ़लदयी यंत्र है। जो न केवल दूसरे यन्त्रो से अधिक से अधिक लाभ देने मे समर्थ है एवं संसार के हर व्यक्ति के लिए फायदेमंद साबित होता है। पूर्ण प्राण-प्रतिष्ठित एवं पूर्ण चैतन्य युक्त "श्री यंत्र" जिस व्यक्ति के घर मे होता है उसके लिये "श्री यंत्र" अत्यन्त फ़लदायी सिद्ध होता है उसके दर्शन मात्र से अन-गिनत लाभ एवं सुख की प्राप्ति होति है। "श्री यंत्र" मे समाई अद्रितिय एवं अद्रश्य शक्ति मनुष्य की समस्त शुभ इच्छाओं को पूरा करने मे समर्थ होति है। जिस्से उसका जीवन से हताशा और निराशा दूर होकर वह मनुष्य असफ़लता से सफ़लता कि और निरन्तर गति करने लगता है एवं उसे जीवन मे समस्त भौतिक सुखो कि प्राप्ति होति है। "श्री यंत्र" मनुष्य जीवन में उत्पन्न होने वाली समस्या-बाधा एवं नकारात्मक उर्जा को दूर कर सकारत्मक उर्जा का निर्माण करने मे समर्थ है। "श्री यंत्र" की स्थापन से घर या व्यापार के स्थान पर स्थापित करने से वास्तु दोष य वास्तु से सम्बन्धित परेशानि मे न्युनता आति है व सुख-समृद्धि, शांति एवं ऐश्वर्य कि प्रप्ति होती है। >> Shop Online | Order Now

**गुरुत्व कार्यालय** मे विभिन्न आकार के "श्री यंत्र" उप्लब्ध है

**मूल्य:- प्रति ग्राम Rs. 28.00 से Rs.100.00**

GURUTVA KARYALAY
Call Us – 91 + 9338213418, 91 + 9238328785
Email Us:- gurutva_karyalay@yahoo.in, gurutva.karyalay@gmail.com
Visit Us: www.gurutvakaryalay.com | www.gurutvakaryalay.in

# सर्व कार्य सिद्धि कवच



जिस व्यक्ति को लाख प्रयत्न और परिश्रम करने के बादभी उसे मनोवांछित सफलताये एवं किये गये कार्य में सिद्धि (लाभ) प्राप्त नहीं होती, उस व्यक्ति को सर्व कार्य सिद्धि कवच अवश्य धारण करना चाहिये।

**कवच के प्रमुख लाभ**: सर्व कार्य सिद्धि कवच के द्वारा सुख समृद्धि और **नव ग्रहों** के नकारात्मक प्रभाव को शांत कर धारण करता व्यक्ति के जीवन से सर्व प्रकार के दु:ख-दारिद्र का नाश हो कर सुख-सौभाग्य एवं उन्नति प्राप्ति होकर जीवन मे सभि प्रकार के शुभ कार्य सिद्ध होते हैं। जिसे धारण करने से व्यक्ति यदि व्यवसाय करता होतो कारोबार मे वृद्धि होति हैं और यदि नौकरी करता होतो उसमे उन्नति होती हैं।

- सर्व कार्य सिद्धि कवच के साथ में **सर्वजन वशीकरण** कवच के मिले होने की वजह से धारण कर्ता की बात का दूसरे व्यक्तिओ पर प्रभाव बना रहता हैं।
- सर्व कार्य सिद्धि कवच के साथ में **अष्ट लक्ष्मी** कवच के मिले होने की वजह से व्यक्ति पर सदा मां महा लक्ष्मी की कृपा एवं आशीर्वाद बना रहता हैं। जिस्से मां लक्ष्मी के अष्ट रुप (१)-आदि लक्ष्मी, (२)-धान्य लक्ष्मी, (३)- धैर्य लक्ष्मी, (४)-गज लक्ष्मी, (५)-संतान लक्ष्मी, (६)-विजय लक्ष्मी, (७)-विद्या लक्ष्मी और (८)-धन लक्ष्मी इन सभी रुपो का अशीर्वाद प्राप्त होता हैं।
- सर्व कार्य सिद्धि कवच के साथ में **तंत्र रक्षा** कवच के मिले होने की वजह से तांत्रिक बाधाए दूर होती हैं, साथ ही नकारात्मक शक्तियो का कोइ कुप्रभाव धारण कर्ता व्यक्ति पर नहीं होता। इस कवच के प्रभाव से इर्षा-द्वेष रखने वाले व्यक्तिओ द्वारा होने वाले दुष्ट प्रभावो से रक्षा होती हैं।
- सर्व कार्य सिद्धि कवच के साथ में **शत्रु विजय** कवच के मिले होने की वजह से शत्रु से संबंधित समस्त परेशानिओ से स्वतः ही छुटकारा मिल जाता हैं। कवच के प्रभाव से शत्रु धारण कर्ता व्यक्ति का चाहकर कुछ नही बिगाड़ सकते।

अन्य कवच के बारे मे अधिक जानकारी के लिये कार्यालय में संपर्क करे:

किसी व्यक्ति विशेष को सर्व कार्य सिद्धि कवच देने नही देना का अंतिम निर्णय हमारे पास सुरक्षित हैं।

# गायत्री मंत्र के २४ अक्षरों का ब्रह्मांड से गूढ़ संबंध

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

## देवी गायत्री की विभिन्न २४ शक्तियाँ

वर्णानां शक्तयः काश्च् ताः शृणुषव् महामुने ।। वामदेवी प्रिया सत्या विश्वा भद्रविलासिनी॥ प्रभावती जया शान्ता कान्ता दुर्गा सरस्वती ।। विद्रुमा च् विशालेशा व्यापिनी विमला तथा॥ तमोऽपहारिणी सूक्ष्माविश्वयोनिर्जया वशा ।। पद्मालया परा शोभा भद्रा च् त्रिपदा स्मृता॥ चतुर्विंशतिवर्णानां शक्तयः समुदाहृताः॥

**अर्थात्:** हे मुनि ! अब सुनो कि देवी गायत्री के २४ अक्षरों में कौन-कौनसी शक्तियाँ समाहित हैं। जो क्रमशः (१) वामदेवी (२) प्रिया (३) सत्या (४) विश्वा (५) भद्र विलासिनी (६) प्रभावती (७) शान्ता (८) कान्ता (९) दुर्गा (१०) सरस्वती (११) विद्रुमा (१२) विशालेशा (१३) व्यापिनी (१४) विमला (१५) तमोपहारिणी (१६) सूक्ष्मा (१७) विश्वयोनि (१८) जया (१९) यशा (२०) पद्मालया (२१) परा (२२) शोभा (२३) भद्रा (२४) त्रिपदा, हैं।

देवी गायत्री के मूल मंत्र में चौबीस अक्षर हैं। विद्वानो ने इन अक्षरों में बीज रूप में समाहित विभिन्न शक्तियों विस्तृत वर्णन करते हुए इस अद्भूत शक्तियों का वर्णन चौबीस अवतार, चौबीस ऋषि, चौबीस शक्तियाँ एवं चौबीस सिद्धियाँ दर्शाकर किया हैं।

## देवी गायत्री की २४ कला

गायत्री मंत्र के चौबीस अक्षरों एवं कला से संबंध (१) तापिनी (२) सफला (३) विश्वा (४) तुष्टा (५) वरदा (६) रेवती (७) सूक्ष्मा (८) ज्ञाना (९) भर्गा (१०) गोमती (११) दर्विका (१२) थरा (१३) सिंहिका (१४) ध्येया (१५) मर्यादा (१६) स्फुरा (१७) बुद्धि (१८) योगमाया (१९) योगात्तरा (२०) धरित्री (२१) प्रभवा (२२) कुला (२३) दृष्या (२४) ब्राह्मी ।

## देवी गायत्री व २४ मातृका

गायत्री मंत्र के चौबीस अक्षरों एवं मातृका से संबंध (१) चन्द्रकेश्वरी (२) अजतवला (३) दुरितारि (४) कालिका (५) महाकाली (६) श्यामा (७) शान्ता (८) ज्वाला (९) तारिका (१०) अशोका (११) श्रीवत्सा (१२) चण्डी (१३) विजया (१४) अंकुशा (१५) पन्नगा (१६) विर्वाक्षी (१७) वेला (१८) धारिणी (१९) प्रिया (२०) नरदत्ता (२१) गन्धारी (२२) अम्बिका (२३) पद्मावती (२४) सिद्घायिका।

## देवी गायत्री व २४ देवता

(१) अग्नि (२) प्रजापति (३) चन्द्रमा (४) ईशान (५) सविता (६) आदित्य (७) बृहस्पति (८) मित्रावरुण (९) भग (१०) अर्यमा (११) गणेश (१२) त्वष्टा (१३) पूषा (१४) इन्द्राग्नि (१५) वायु (१६) वामदेव (१७) मैत्रावरूण (१८) विश्वेदेवा (१९) मातृक (२०) विष्णु (२१) वसुगण (२२) रूद्रगण (२३) कुबेर (२४) अश्विनीकुमार ।

## देवी गायत्री व २४ अवतार

(१) नारायण, (२) हंस, (३) यज्ञ पुरुष, (४) मत्स्य, (५) कर्म, (६) वाराह, (७) वामन, (८) नृसिंह, (९) परशुराम, (१०) नारद, (११) धन्वतरि, (१२) सनत्कुमार, (१३) दत्तात्रेय, (१४) कपिल, (१५) ऋषभदेव, (१६) हयग्रीव, (१७) मोहनी, (१८) हरि, (१९) प्रभु, (२०) राम, (२१) कृष्ण, (२२) व्यास, (२३) बुद्ध और (२४) निष्कलंक - प्रज्ञावतार ।

## देवी गायत्री व २४ ऋषि

(१) वामदेव, (२) अत्रि, (३) वशिष्ठ, (४) शुक्र, (५) कण्व, (६) पाराशर, (७) विश्वामित्र, (८) कपिल, (९) शौनक, (१०) याज्ञवल्क्य, (११) भारद्वाज, (१२) जमदग्नि, (१३) गौतम, (१४) मुद्गल, (१५) वेदव्यास, (१६) लोमश, (१७) अगस्त्य, (१८) कौशिक, (१९) वत्स, (२०) पुलस्त्य, (२१) माण्डूक, (२२) दुर्वासा, (२३) नारद और (२४) कश्यप ।

## देवी गायत्री व मस्तिष्कीय २४ शक्ति

(१) प्रज्ञा, (२) सृजन, (३) व्यवस्था, (४) नियंत्रण, (५)

सद्ज्ञान, (६) उदारता, (७) आत्मीयता, (८) आस्तिकता, (९) श्रद्धा, (१०) शुचिता, (११) संतोष, (१२) सहृदयता, (१३) सत्य, (१४) पराक्रम, (१५) सरसता, (१६) स्वावलम्बन, (१७) साहस, (१८) ऐक्य, (१९) संयम, (२०) सहकारिता, (२१) श्रमशीलता, (२२) सादगी, (२३) शील और (२४) समन्वय ।

## देवी गायत्री व २४ छन्द

(१) गायत्री, (२) उष्णिक, (३) अनुष्टुप, (४) वृहती, (५) पंक्ति, (६) त्रिष्टुप, (७) जगती, (८) अतिजगती, (९) शक्वरी, (१०) अतिशक्वरी, (११) धृति, (१२) अतिधृति, (१३) विराट्, (१४) प्रस्तार पंक्ति, (१५) कृति, (१६) प्रकृति, (१७) आकृति, (१८) विकृति, (१९) संकृति, (२०) अक्षर पंक्ति, (२१) भूः, (२२) भुवः, (२३) स्वः और (२४) ज्योतिष्मती ।

## देवी गायत्री व २४ मुद्रा

(१) महामुद्रा, (२) नभोमुद्रा, (३) उड्डीयान, (४) जालन्धर बन्ध, (५) मूलबन्ध, (६) महाबन्ध, (७) खेचरी, (८) विपरीत करणी, (९) योनिमुद्रा, (१०) बज्रोली, (११) शक्ति चालनी, (१२) ताड़ागी, (१३) माण्डवी, (१४) शांभवी, (१५) अश्विनी, (१६) पाशिनी, (१७) काकी, (१८) मातंगी, (१९) भुजङ्गिनी, (२०) पार्थिवी, (२१) आम्भसी, (२२) वैश्वानरी, (२३) वायवी और (२४) आकाशी ।

### अन्य मत से

(१) सुमुख, (२) सम्पुट, (३) वितत, (४) विस्तृत, (५) द्विमुख, (६) त्रिमुख, (७) चतुर्मुख, (८) पंचमुख, (९) षडमुख, (१०) अधोमुख, (११) व्यापकाञ्जलि, (१२) शकट, (१३) यमपाश, (१४) ग्रंथित, (१५) सन्मुखोन्मुख, (१६) प्रलम्ब, (१७) मुष्टिक, (१८) मत्स्य, (१९) कूर्म, (२०) बराहक, (२१) सिंहाक्रान्त, (२२) महाक्रान्त, (२३) मुद्गर और (२४) पल्लव ।

## देवी गायत्री व अष्टसिद्धि, नव निद्धि एवं सप्त विभूतिया

(१) प्रज्ञा, (२) वैभव, (३) सहयोग, (४) प्रतिभा, (५) ओजस्, (६) तेजस्, (७) वर्चस्, (८) कान्ति, (९) साहसिकता, (१०) दिव्य दृष्टि, (११) पूर्वाभास, (१२) विचार, संचार, (१३) वरदान, (१४) शाप, (१५) शान्ति, (१६) प्राण प्रयोग, (१७) देहान्तर सम्पर्क, (१८) प्राणाकर्षण, (१९) ऐश्वर्य, (२०) दूर श्रवण, (२१) दूरदर्शन, (२२) लोकान्तर सम्पर्क, (२३) देव सम्पर्क और (२४) कीर्ति ।

## देवी गायत्री व २४ तत्व

(१) पृथ्वी, (२) जल, (३) अग्नि, (४) वायु, (५) आकाश, (६) गन्ध, (७) रस, (८) रूप, (९) शब्द, (१०) स्पर्श, (११) उपस्थ, (१२) गुदा, (१३) पाद, (१४) पाणि, (१५) वाणी, (१६) प्राण, (१७) जिह्वा, (१८) चक्षु, (१९) त्वचा, (२०) श्रोत्र, (२१) प्राण, (२२) अपान, (२३) व्यान और (२४) समान ।

### अन्य मत से

(१) पृथ्वी, (२) जल, (३) तेज, (४) वायु, (५) आकाश, (६) गन्ध, (७) रस, (८) रूप, (९) स्पर्श, (१०) शब्द, (११) वाक्, (१२) पैर, (१३) गुदा, (१४) जननेन्द्रिय, (१५) त्वचा, (१६) नेत्र, (१७) कान, (१८) जीभ, (१९) नाक, (२०) मन, (२१) बुद्धि, (२२) अहंकार, (२३) चित्त और (२४) ज्ञान ।

## देवी गायत्री व चौबीस बीज अक्षर

(१) ॐ, (२) ह्रीं, (३) श्रीं, (४) क्लीं, (५) ह्रों, (६) जूं, (७) यं, (८) रं, (९) लं, (१०) वं, (११) शं, (१२) सं, (१३) ऐं, (१४) क्रों, (१५) हुं, (१६) ह्लीं, (१७) पं, (१८) फं, (१९) टं, (२०) ठं, (२१) डं, (२२) ढं, (२३) क्षं और (२४) लृं ।

# गायत्री मंत्र के संदर्भ में महापुरुषों के वचन

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

सभी ऋषियों ने एक मत से गायत्री मंत्र की महिमा को स्वीकार किया हैं।

अथर्ववेद में उल्लेख हैं की गायत्री मंत्र के जप से मनुष्य की आयु, प्राण, शक्ति, कीर्ति, धन और ब्रह्मतेज में वृद्धि होती हैं।

## विश्वामित्र जी का कथन हैं:



गायत्री मंत्र से बढ़कर पवित्र करने वाला और कोई मंत्र नहीं हैं। उन्हों नी गायत्री मंत्र की महिमा में कहां हैं की जो मनुष्य नियमित रूप से तीन वर्ष तक गायत्री जाप करता हैं, वह निश्चित रुप से ईश्वर को प्राप्त करता हैं।

जो द्विज अर्थात ब्राह्मण दोनों संध्याओं में गायत्री मंत्र जपता हैं, वह समस्त वेद को पढ़ने के समान फल को प्राप्त करता हैं। मनुष्य अन्य कोई अनुष्ठान या साधना करे या न करे, केवल गायत्री मंत्र के जप से वहँ सभी सिद्धि प्राप्त कर सकता हैं। प्रतिदिन एक हजार जप करने वाला मनुष्य समस्त पापों से छूट जाता हैं। विश्वामित्र जी का यहाँ तक कहना हैं की जो द्विज अर्थात ब्राह्मण गायत्री की उपासना नहीं करता, वह निन्दा का पात्र हैं।

## योगिराज याज्ञवल्क्य जी का कथन हैं

वेदों का सार उपनिषद हैं, उपनिषद का सार व्याहृतियों सहित गायत्री हैं। गायत्री वेदों की जननी है, पापों का नाश करने वाली है, इससे अधिक पवित्र करने वाला अन्य कोई मन्त्र स्वर्ग और पृथ्वी पर नहीं हैं। जैसे गंगा के समान कोई तीर्थ नहीं, केशव से श्रेष्ठ कोई देव नहीं। गायत्री से श्रेष्ठ मंत्र न हुआ हैं, न आगे होगा। गायत्री मंत्र जप लेने वाला समस्त विद्याओं का वेत्ता, श्रेष्ठ हो जाता हैं। जो द्विज अर्थात ब्राह्मण गायत्री परायण नहीं, वह वेदों का पारंगत होते हुए भी शूद्र के समान है, अन्यत्र किया हुआ उसका श्रम व्यर्थ हैं। जो मनुष्य गायत्री को नहीं जानता, ऐसा व्यक्ति ब्राह्मणत्व से च्युत अर्थात बरख़ास्त और पापयुक्त हो जाता हैं।



## पाराशर जी का कथन हैं

समस्त जप, सूक्तों तथा वेद मंत्रों में गायत्री मंत्र परम श्रेष्ठ हैं। वेद और गायत्री की तुलना में गायत्री का पलड़ा भारी हैं। भक्तिपूर्वक गायत्री का जप करने वाला मनुष्य मुक्त होकर पवित्र बन जाता हैं। वेद, शास्त्र, पुराण, इतिहास पढ़ लेने पर भी जो गायत्री से हीन है, उसे ब्राह्मण नहीं समझना चाहिये।



## शंख ऋषि का कथन हैं

नरक के समान समुद्र में गिरते हुए को हाथ पकड़ कर बचाने वाली गायत्री ही हैं। उससे उत्तम तत्व स्वर्ग और

पृथ्वी पर कोई नहीं हैं। गायत्री का ज्ञाता निस्संदेह स्वर्ग को प्राप्त करता हैं।

## शौनक ऋषि का कथन हैं



अन्य उपासनायें करें चाहे न करें, केवल गायत्री जप से ही द्विज (ब्राह्मण) जीवन मुक्त हो जाता हैं। व्यक्ति समस्त सांसारिक और पारलौकिक सुखों को प्राप्त करता हैं। संकट के समय दस हजार जप करने से विपत्ति का निवारण होता हैं।

## अत्रि मुनि का कथन हैं

देवी गायत्री आत्मा का परम शोधन करने वाली हैं। उसके प्रताप से कठिन दोष और दुर्गुणों का परिमार्जन अर्थात सफ़ाई हो जाती हैं। जो मनुष्य गायत्री तत्त्व को भली प्रकार से समझ लेता है, उसके लिए इस संसार में कोई सुख शेष नहीं रह जाता हैं।

## नारदजी का कथन हैं

गायत्री भक्ति का ही स्वरूप हैं। जहाँ भक्ति रूपी गायत्री है, वहाँ श्रीनारायण का निवास होने में कोई संदेह नहीं करना चाहिये ।

## महर्षि व्यास जी का कथन हैं



जिस प्रकार पुष्प का सार शहद, दूध का सार घृत है, उसी प्रकार समस्त वेदों का सार गायत्री हैं। सिद्ध की हुई गायत्री कामधेनु के समान हैं। गंगा शरीर के पापों को निर्मल करती है, गायत्री रूपी ब्रह्म गंगा से आत्मा पवित्र होती हैं। जो गायत्री छोड़कर अन्य उपासनायें करता है, वह पकवान छोड़कर भिक्षा माँगने वाले के समान मूर्ख हैं। काम्य सफलता तथा तप की वृद्धि के लिये गायत्री से श्रेष्ठ और कुछ नहीं हैं।

## भारद्वाज ऋषि का कथन हैं



ब्रह्मा आदि देवता भी गायत्री का जप करते हैं, वह ब्रह्म साक्षात्कार कराने वाली हैं। अनुचित काम करने वालों के दुर्गुण गायत्री के कारण छूट जाते हैं । गायत्री से रहित व्यक्ति शुद्र से भी अपवित्र हैं।

## चरक ऋषि का कथन हैं



जो मनुष्य ब्रह्मचर्यपूर्वक गायत्री की उपासना करता है और आँवले के ताजे फलों का सेवन करता है, वह मनुष्य दीर्घजीवी होता हैं।

## जगद्गुरु शंकराचार्य जी का कथन हैं



गायत्री की महिमा का वर्णन करना मनुष्य की सार्मथ्य के बाहर हैं। बुद्धि का होना इतना बड़ा कार्य है, जिसकी समता संसार के और किसी काम से नहीं हो सकती । आत्म-प्राप्ति करने की दिव्य दृष्टि जिस बुद्धि से प्राप्त होती है, उसकी प्रेरणा गायत्री द्वारा होती हैं। गायत्री आदि मंत्र हैं। उसका अवतार दुरितों को नष्ट करने और ऋत के अभिवर्धन के लिये हुआ हैं।

## वशिष्ठ जी का कथन हैं

मन्दमति, कुमार्गगामी और अस्थिरमति भी गायत्री के प्रभाव से उच्च पद को प्राप्त करते हैं, फिर **सद् गति** होना निश्चित हैं। जो पवित्रता और स्थिरतापूर्वक गायत्री की उपासना करते है, वे आत्म-लाभ प्राप्त करते हैं ।

## महात्मा गाँधी जी का कथन हैं



गायत्री मंत्र निरंतर जप रोगियों को अच्छा करने और आत्मा की उन्नति के लिये उपयोगी हैं। गायत्री का स्थिर चित्त और शान्त हृदय से किया हुआ जप आपात्तकाल में संकटों को दूर करने का प्रभाव रखता हैं।

## लोकमान्य तिलक जी का कथन हैं



जिस बहुमुखी दासता के बंधनों में भारतीय प्रजा जकड़ी हुई है, उसके लिये आत्मा के अन्दर प्रकाश उत्पन्न होना चाहिये, जिससे सत् और असत् का विवेक हो, कुमार्ग को छोड़कर श्रेष्ठ मार्ग पर चलने की प्रेरणा मिले, गायत्री मंत्र में यही भावना विद्यमान हैं।

## योगी अरविन्दजी

योगी अरविन्दजी ने विभिन्न स्थानो पर जगह गायत्री जप करने का निंदेश किया हैं। उन्होंने बताया कि गायत्री में ऐसी शक्ति सन्निहित है, जो महत्त्वपूर्ण कार्य कर सकती हैं। उन्होंने कईयों को साधना के तौर पर गायत्री का जप बताया हैं।

## महामना मदनमोहन मालवीय जी का कथन हैं



ऋषियों ने जो अमूल्य रत्न हमें दिये हैं, उनमें से एक अनुपम रत्न गायत्री हैं। गायत्री से बुद्धि पवित्र होती हैं। ईश्वर का प्रकाश आत्मा में आता हैं। इस प्रकाश में असंख्य आत्माओं को भव-बंधन से त्राण मिला हैं। गायत्री में ईश्वर परायणता के भाव उत्पन्न करने की शक्ति हैं। साथ ही वह भौतिक अभावों को दूर करती हैं। गायत्री की उपासना ब्राह्मणों के लिये तो अत्यन्त आवश्यक हैं। जो ब्राह्मण गायत्री जप नहीं करता, वह अपने कर्तव्य धर्म को छोड़ने का अपराधी होता हैं।

## रवीन्द्र टैगोर जी का कथन हैं



भारतवर्ष को जगाने वाला जो मंत्र है, वह इतना सरल है कि एक ही श्वास में उसका उच्चारण किया जा सकता हैं। वह है- गायत्री मंत्र । इस पुनीत मंत्र का अभ्यास करने में किसी प्रकार के तार्किक ऊहापोह, किसी प्रकार के मतभेद अथवा किसी प्रकार के बखेड़े की गुंजाइश नहीं हैं।

## स्वामी रामकृष्ण परमहंस जी का कथन हैं



मैं लोगों से कहता हूँ कि लम्बी साधना करने की उतनी आवश्यकता नहीं हैं। इस छोटी-सी गायत्री की साधना करके देखों । गायत्री का जप करने से बड़ी-बड़ी सिद्धियाँ मिल जाती हैं । यह मंत्र छोटा है, पर इसकी शक्ति बड़ी भारी हैं।

## स्वामी रामतीर्थ जी का कथन हैं



राम को प्राप्त करना सबसे बड़ा काम हैं। गायत्री का अभिप्राय बुद्धि को काम-रुचि से हटाकर राम-रुचि में लगा देना हैं। जिसकी बुद्धि पवित्र होगी, वही राम को प्राप्त कर सकेगा । गायत्री पुकारती है कि बुद्धि में इतनी पवित्रता होनी चाहिये कि वह राम को काम से बढ़कर समझे ।

## महर्षि रमण जी का कथन हैं



योग विद्या के अन्तर्गत मंत्र विद्या बड़ी प्रबलत हैं। मंत्रों की शक्ति से अद्भुत सफलतायें मिलती हैं । गायत्री ऐसा मंत्र है, जिससे आध्यात्मिक और भौतिक दोनों प्रकार के लाभ मिलते हैं ।

## स्वामी विवेकानंद जी का कथन हैं

राजा से वही वस्तु माँगी जानी चाहिये, जो उसके गौरव के अनुकूल हो । परमात्मा से माँगने योग्य वस्तु सद् बुद्धि हैं। जिस पर परमात्मा प्रसन्न होते हैं, उसे सद्बुद्धि प्रदान करते हैं । सद्बुद्धि से सत् मार्ग पर प्रगति होती है और सत् कर्म से सब प्रकार के सुख मिलते हैं । जो सत् की ओर बढ़ रहा है, उसे किसी प्रकार के सुख की कमी नहीं रहती । गायत्री सद्बुद्धि का मंत्र हैं। इसलिये उसे मंत्रों का मुकुटमणि कहा हैं।



## स्वामी शिवानंदजी जी का कथन हैं



ब्राह्ममुहूर्त में गायत्री का जप करने से चित्त शुद्ध होता है और हृदय में निर्मलता आती हैं। शरीर नीरोग रहता है, स्वभाव में नम्रता आती है, बुद्धि सूक्ष्म होने से दूरदर्शिता बढ़ती है और स्मरण शक्ति का विकास होता हैं। कठिन प्रसंगों में गायत्री द्वारा दैवी सहायता मिलती हैं। उसके द्वारा आत्म-दर्शन हो सकता हैं।

उपरोक्त महापुरुषो के कथन से मिलते-जुलते अभिमत प्रायः सभी विद्वानो के हैं । इससे स्पष्ट है कि कोई ऋषि या विद्वान अन्य विषयों में चाहे अपना मतभेद रखते हों, पर गायत्री के बारे में उन सब में समान श्रद्धा थी और वे सभी अपनी उपासना में उसका प्रथम स्थान रखते थे ! कुछ विद्वानो का कथन हैं की शास्त्रों में, ग्रंथों में, स्मृतियों में, पुराणों में गायत्री की महिमा तथा साधना पर प्रकाश डालने वाले सहस्रों श्लोक भरे पड़े हैं । इन सबका संग्रह किया जाए, तो एक बड़ा भारी गायत्री पुराण बन सकता हैं।

# गायत्री मन्त्र के विलक्षण प्रयोग

संकलन गुरुत्व कार्यालय

**मूल मंत्र:**

ॐ भूर्भुवस्वः । तत सवितुर्वरेण्यं ।
भर्गो देवस्य धीमहि ।
धियो यो नः प्रचोदयात ॥

**विधि :**

प्रतिदिन प्रातः काल स्नानादि से निवृत्त होकर स्वच्छ वस्त्र धारण कर उक्त मन्त्र की एक माला जप करें। विद्वानो के मतानुशार गायत्री मन्त्र को 108 बार पढ़कर स्वच्छ जल को अभिमंत्रित कर के पीने से साधक के समस्त रोग-शोक-भय दूर होते हैं।

गायत्री मन्त्र से भात (पके हुए चावल) में घी मिलाकर 108 बार विधिवत होम करने से साधक को धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष की प्राप्ति होती हैं।

## लक्ष्मी प्राप्ति हेतु

गायत्री मंत्र के आगे ॐ श्रीं ह्रीं श्रीं बीज मंत्र लगाकर जप करने से माँ लक्ष्मी प्रसन्न होती हैं।

**मंत्र:**

ॐ श्रीं ह्रीं श्रीं ॐ भूर्भुवस्वः । तत सवितुर्वरेण्यं ।
भर्गो देवस्य धीमहि । धियो यो नः प्रचोदयात ॥

## ज्ञान प्राप्ति हेतु

गायत्री मंत्र के पीछे ॐ ऐं क्लीं औं बीज मंत्र लगाकर जप करने से मूर्ख-जड़ से जड़ व्यक्ति भी विद्वान हो जाता हैं।

**मंत्र:**

ॐ भूर्भुवस्वः । तत सवितुर्वरेण्यं । भर्गो देवस्य धीमहि
। धियो यो नः प्रचोदयात ॥ ॐ ऐं क्लीं औं ॥

## संतान की प्राप्ति हेतु

गायत्री मंत्र के आगे ॐ श्रीं ह्रीं क्लीं बीज मंत्र लगाकर जप करने से संतान की प्राप्ति होती हैं।

**मंत्र:**

ॐ श्रीं ह्रीं क्लीं ॐ भूर्भुवस्वः । तत सवितुर्वरेण्यं ।
भर्गो देवस्य धीमहि । धियो यो नः प्रचोदयात ॥

## भूत-प्रेत इत्यादि उपद्रवों के नाश हेतु

गायत्री मंत्र के आगे ॐ ह्रीं क्लीं बीज मंत्र लगाकर जप करने से भूत-प्रेत, तंत्र बाधा, चोट, मारण, मोहन, उच्चाटन, वशीकरण, स्तंभन, कामण-टूमण, इत्यादि उपद्रवों का नाश होता हैं।

**मंत्र:**

ॐ ह्रीं क्लीं ॐ भूर्भुवस्वः । तत सवितुर्वरेण्यं ।
भर्गो देवस्य धीमहि । धियो यो नः प्रचोदयात ॥

## असाध्य रोगों के निवारण हेतु

गायत्री मंत्र के आगे ॐ ह्रीं बीज मंत्र लगाकर जप करने से असाध्य रोग एवं परेशानीयों से मुक्ति मिलती हैं।

**मंत्र:**

ॐ ह्रीं ॐ भूर्भुवस्वः । तत सवितुर्वरेण्यं ।
भर्गो देवस्य धीमहि । धियो यो नः प्रचोदयात ॥

## धन-संपत्ति की वृद्धि हेतु

गायत्री मंत्र के आगे ॐ आं ह्रीं क्लीं बीज मंत्र लगाकर जप करने से धन-संपत्ति की वृद्धि एवं रक्षा होती हैं।

**मंत्र:**

ॐ आं ह्रीं क्लीं ॐ भूर्भुवस्वः । तत सवितुर्वरेण्यं ।
भर्गो देवस्य धीमहि । धियो यो नः प्रचोदयात ॥

# गायत्री मन्त्र के अन्य अनुभूत प्रयोग:

## प्राण भय निवारण हेतु

यदि व्यक्ति के प्राण को किसी भी कारण वश महान संकट हो, ऐसी अवस्था में शरीर का कण्ठ तक या जाँघ तक का हिस्सा पानी (पवित्र नदी, जलाशय या तालाब)

में डूबा रहे इस प्रकार खड़े होकर नित्य 108 बार गायत्री मन्त्र जपने से प्राण की रक्षा होती हैं, ऐसा विद्वानो का कथन हैं।

## ग्रह-बाधा निवारण हेतु

यदि व्यक्ति को ग्रह जनित पीड़ाओं से कष्ट हो, तो शनिवार के दिन पीपल के वृक्ष के नीचे बैठ कर गायत्री मन्त्र का जप करने से ग्रहों के बुरे प्रभाव से रक्षा होती हैं। यह पूर्णतः अनुभूत प्रयोग हैं।

## मृत्यु भय निवारण हेतु

- यदि व्यक्ति की कुंडली में अल्प मृत्यु योग का निर्माण हो रहा हो, तो गुरुचि के छोटे टुकड़े करके गाय के दूध में दुबाकर गायत्री मन्त्र पढ़कर प्रतिदिन 108 बार हवन करने से अकाल **मृत्यु योग** का निवारण होता है। इसे मृत्युंजय हवन भी कहते हैं। (गुरुचि को अन्य भाषाओं में गुलवेल, मधुपर्णी, नीमगिलो, अमृतवेल, अमृतवल्लि आदि नाम से भी जाना जाता हैं) को शमी वृक्ष की लकड़ी में गाय का शुद्ध घी, जौ, गाय दूध मिलाकर 7 दिन तक नियमित गायत्री मन्त्र जपते हुए 108 बार हवन करने से अकाल मृत्यु योग दूर होता है।
- मधु, गाय का शुद्ध घी, गाय दूध मिलाकर 7 दिन तक नियमित गायत्री मन्त्र जपते हुए 108 बार हवन करने से अकाल मृत्यु योग दूर होता है।
- बरगद की समिधा में बरगद की हरी टहनी पर गाय का शुद्ध घी और गाय के दूध सब का मिश्रण कर 7 दिन तक नियमित गायत्री मन्त्र जपते हुए 108 बार हवन करने से अकाल मृत्यु योग दूर होता है।

## ज्वर निवारण हेतु

यदि ज्वर से पीडित व्यक्ति को उचित इलाज़ एवं दवाईयों से राहत नहीं मिल रही हो, तो आम के पत्तों को गाय के दूध में दुबाकर गायत्री मन्त्र पढ़कर 108 बार हवन करने से सभी प्रकार के ज्वर शीघ्र दूर होने लगते हैं और रोगी जल्दी स्वस्थ हो जाता हैं।

## राज रोग निवारण हेतु

यदि कोई व्यक्ति राज रोग (अर्थात: ऐसा रोग जिससे पीछे छूटना असंभव हो, असाध्य रोग)से पीडित हो, तो मीठा वच को गाय के दूध में दुबाकर गायत्री मन्त्र पढ़कर 108 बार हवन करने से राज रोग में राहत होने लगती हैं और रोगी जल्दी स्वस्थ हो ने लगता हैं।

## कुष्ठ रोग निवारण हेतु

यदि कोई व्यक्ति कुष्ठ रोग से पीडित हो, तो शंख पुष्पी के पुष्पों से गायत्री मन्त्र पढ़कर 108 बार हवन करने से कुष्ठ रोग दूर होता हैं।

## उन्माद रोग निवारण हेतु

यदि घर का कोई सदस्य उन्माद रोग से पीडित हो, तो गूलर की लकड़ी और फल से गायत्री मन्त्र पढ़कर 108 बार हवन करने से उन्माद रोग का निवारण होता हैं।

## मधुमेह (डायबिटीज) रोग निवारण हेतु

यदि व्यक्ति मधुमेह रोग से पीडित हो, तो ईख के रस में मधु मिलाकर गायत्री मन्त्र पढ़कर 108 बार हवन करने से **मधुमेह** रोग में लाभ होता हैं।

## बवासीर रोग निवारण हेतु

यदि व्यक्ति बवासीर रोग से पीडित हो, तो गाय के दही, दूध व घी तीनो को मिलाकर गायत्री मन्त्र पढ़कर 108 बार हवन करने से बवासीर रोग में लाभ होता हैं।

## दमा रोग निवारण हेतु

यदि व्यक्ति दमा रोग से पीडित हो, तो अपामार्ग, गाय का शुद्ध घी मिलाकर गायत्री मन्त्र पढ़कर 108 बार हवन करने से दमा रोग में लाभ होता हैं।

## राष्ट्र भय निवारण हेतु

यदि किसी राजा, नेता प्रजा या देश पर किसी प्रकार से शत्रु पक्ष से आक्रमण का अंदेशा हो या किसी प्रकार से कुदरती संकट (विद्युत्पात, अग्नि आदि) का भय हो, तो बेंत की लकड़ी के छोटे-छोटे टूकडे कर गायत्री मन्त्र

पढ़कर108 बार हवन करने से राष्ट्र भय का निवारण होता हैं।

## अनिष्टकारी दोष निवारण हेतु

यदि किसी दिशा, शत्रु विशेष या पंच तत्व से संबंधित दोष की आशंका हो, तो 21 दिन तक नित्य गायत्री मन्त्र का करें, जप की समाप्ति वाले दिन जिस दिशा में दोष या शत्रु हो उस दिशा में मिट्टी का ढेला अभिमंत्रित करके फेंक ने से दोष दूर होता हैं।

## शारीरिक व्याधि निवारण हेतु

यदि शरीर के किसी अंग में व्याधि या पीड़ा हो, तो आत्म भाव एवं पूर्ण श्रद्धा से गायत्री मन्त्र का जप करते हुऐ कुशा पर फूँक मार कर शरीर के उस अंग या हिस्सी का स्पर्श करने से सभी प्रकार के रोग, विकार, विष, आदि नष्ट हो जाते हैं।

## भूत-प्रत व्याधि निवारण हेतु

यदि व्यक्ति को भूत-प्रेत आदि बाधा से पीड़ा हो या कोई स्थान विशेष पर भूत-प्रेत आदि क्षुद्र जीवों का जमावड़ा हो, तो ताँबें के कलश में जल भरकर गायत्री मन्त्र का जप करते हुऐ उसमें फूँक मार कर जल को अभिमंत्रित करले फिर उस व्यक्ति पर जल छिटकने से या उसे पीलाने से अथवा संबंधित स्थान पर अभिमंत्रित जल का छिटकाव करने से भूतादि दोष दूर होता है।

## सर्व सुख प्राप्ति हेतु

सभी प्रकार से सुखों की प्राप्ति के लिए, गायत्री मन्त्र जपते हुए 108 बार ताजे फूलों से हवन करने से सर्व सुखों की प्राप्ति होती हैं।

## लक्ष्मी की प्राप्ति हेतु

- लाल कमल पुष्प अथवा चमेली के पुष्प और शालि चावल (सुगंधित चावल या मीठे चावल या लाल अक्षत) से गायत्री मन्त्र जपते हुए 108 बार हवन करने से लक्ष्मी की प्राप्ति होती हैं।
- बेल के छोटे-छोटे टुकड़े करके बिल्व, पुष्प, फल, घी, खीर को मिलाकर हवन सामग्री बनाकर, बिल्व की लकड़ी से गायत्री मन्त्र जपते हुए 108 बार हवन करने से लक्ष्मी की प्राप्ति होती हैं।

## विजय प्राप्ति हेतु

यदि किसी से बिना किसी कारण से सरकारी लोगों या प्रसासनीय से अनावश्यक वाद-विवाद चल रहा हो, तो मदार की लकड़ी में मदार के ताजे पत्र गाय का शुद्ध घी मिलाकर गायत्री मन्त्र जपते हुए 108 बार हवन करने से विजय की प्राप्ति होती हैं।

**नोटः-** विशेष लाभ की प्राप्ति हेतु किसी भी प्रयोग के करने से पूर्व कुछ दिन निश्चित संख्या में 1, 3, 5, 7, 11, 21 यथा संभव जप करने से प्रयोग में शीध्र लाभ की प्राप्ति होती हैं। जप के साथ प्रतिदिन दशांश हवन करे अथवा दशांश की संख्या के अधिक जप करें।

# विभिन्न देवी-देवता के गायत्री मन्त्र

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

| | | |
|---|---|---|
| गायत्री देवी मन्त्र | ॐ भूर्भुवस्वः । तत् सवितुर्वरेण्यं ।<br>भर्गो देवस्य धीमहि ।<br>धियो यो नः प्रचोदयात् ॥ | Om bhur bhuvah svah<br>Tat savitur vareniyam<br>Bhargo devasya dheemahee<br>Dhiyo yo nah prachodayat. |
| दुर्गा गायत्री मन्त्र | ॐ गिरिजायै विद्महे,<br>शिव प्रियायै धीमहि,<br>तन्नो दुर्गा प्रचोदयात्।। | Om Girijayai Vidhmahe<br>Shiv Priyayai Dheemahee<br>Tanno Durgaya Prachodayat. |
| देवी गायत्री मन्त्र | ॐ देव्यै ब्रह्माण्यै विद्महे महाशक्त्यै<br>धीमहि । तन्नो देवी प्रचोदयात्॥ | Om Devyai Brahmanyai Vidhmahe<br>Mahashaktyai Dheemahee<br>Tanno Devi Prachodayat |
| कात्यायनी गायत्री मन्त्र | ॐ कात्यायन्यै विद्महे,<br>कन्या कुमारि च धीमहि,<br>तन्नो दुर्गा प्रचोदयात्।। | Om Katyayanayai Vidhmahe<br>Kanya Kumari cha Dheemahee<br>Tanno Durgaya Prachodayat. |
| लक्ष्मी गायत्री मन्त्र | ॐ महालाक्ष्मये विद्महे,<br>विष्णु पत्नी च धीमहि<br>तन्नो लक्ष्मी:प्रचोदयात। | Om Mahalakshmaye Vidhmahe<br>Vishnu Pathniyai cha Dheemahee<br>Tanno Lakshmi Prachodayat. |
| लक्ष्मी गायत्री मन्त्र | ॐ महालाक्ष्मये विद्महे,<br>विष्णु प्रियाय धीमहि<br>तन्नो लक्ष्मी:प्रचोदयात। | Om Mahalakshmaye Vidhmahe<br>Vishnu Priyay Dheemahee<br>Tanno Lakshmi Prachodayat. |
| सरस्वती गायत्री मन्त्र | ॐ वाग देव्यै विद्महे,<br>काम राज्या धीमहि तन्नो सरस्वती<br>:प्रचोदयात। | Om Vagdevyai Vidhmahe<br>Kam Rajya Dheemahee<br>Tanno Saraswati Prachodayat. |
| सीता गायत्री मन्त्र | ॐ जनक नंदिन्ये विद्महे,<br>भुमिजाय धीमहि<br>तन्नो सीता :प्रचोदयात। | Om Janaka Nandinye Vidhmahe<br>Bhumijaya Dheemahee<br>Tanno Sita Prachodayat . |
| राधा गायत्री मन्त्र | ॐ वृष भानु: जायै विद्महे,<br>क्रिश्नप्रियाय धीमहि तन्नो राधा<br>:प्रचोदयात। | Om Vrishabhanu jayai Vidhmahe<br>Krishna priyaya Dheemahee<br>Tanno Radha Prachodayat. |
| तुलसी गायत्री मन्त्र | ॐ श्री तुल्स्ये विद्महे, विश्नुप्रियाय<br>धीमहि तन्नो वृंदा: प्रचोदयात। | Om Tulasyai Vidhmahe<br>Vishnu priyayay Dheemahee<br>Tanno Brindah Prachodayat. |
| पृथ्वी गायत्री मन्त्र | ॐ पृथ्वी देव्यै विद्महे, सहस्र मूरतयै<br>धीमहि तन्नो पृथ्वी :प्रचोदयात। | Om Prithivi devyai Vidhmahe<br>Sahasra murthaye Dheemahee<br>Tanno Prithvi Prachodayat. |
| जल गायत्री मन्त्र | ॐ जलबिंबाय विद्महे नीलपुरुषाय<br>धीमहि । तन्नो अम्बु: प्रचोदयात्॥ | Om Jalabimbay Vidmahe<br>Neelapurushay dheemahee tanno<br>Ambu prachodyat. |

| | | |
|---|---|---|
| आकाश गायत्री मन्त्र | ॐ आकाशाय च विद्महे नभोदेवाय धीमहि । तन्नो गगनं प्रचोदयात्॥ | Om Aakashay Cha Vidmahe Nabhodevaya dheemahee tanno Gaganm prachodyat. |
| वायु गायत्री मन्त्र | ॐ पवन पुरुषाय विद्महे सहस्त्रमूर्त्ये च धीमहि । तन्नो वायु: प्रचोदयात्॥ | Om Pavan Purushay Vidmahe Sahastramoortye Cha dheemahee tanno Vayuh prachodyat. |
| हंस गायत्री मन्त्र | ॐ परम्हन्साय विद्महे, महा हंसाय धीमहि तन्नो हंस: प्रचोदयात। | Om Param Hansay Vidmahe maha hanasay dheemahee tanno hansh prachodyat. |
| अन्नपूर्णा गायत्री मन्त्र | ॐ भगवत्तै विद्महे, महेश्वरयै धीमहि । तन्नो अन्नपूर्णा: प्रचोदयात। | Om bhagvattay vidmahe Maheshwariya dheemahee tanno annapurna prachodyat. |
| महालाकी गायत्री मन्त्र | ॐ कालिकयै विद्महे स्मशान वशिनयै धीमहि । तन्नो अघोर: प्रचोदयात। | Om kalikaye vidmahe smashan vashiney dheemahee tanno A ghora prachodyat. |
| रूद्र गायत्री मन्त्र | ॐ तत्पुरुषाय विद्महे महादेवाय धीमहि । तन्नो रुद्र प्रचोदयात। | Om Tatpurushaya Vidhmahe Mahadevaya Dheemahee Tanno Rudra Prachodayat. |
| शिव गायत्री मन्त्र | ॐ महादेवाय विद्महे रुद्रमुर्तय धीमहि । तन्नो शिव: प्रचोदयात्॥ | Om Mahadevay Vidhmahe Rudramurty Dheemahee Tanno Shiv Prachodayat |
| शिव गायत्री मन्त्र | ॐ पञ्चवक्त्राय विद्महे सहस्राक्षाय महादेवाय धीमहि । तन्नो रुद्र प्रचोदयात्॥ | Om Panchchavaktraya Vidhmahe Sahastrakshau Mahadevaya Dheemahee Tanno Rudra Prachodayat. |
| गंगा गायत्री मन्त्र | ॐ भागीरथ्यै विद्महे विष्णुपद्यै च धीमहि । तन्नो गंगा प्रचोदयात्॥ | Om Bhagirathyai Vidhmahe Vishnupadyai Dheemahee Tanno Ganga Prachodayat. |
| शंख गायत्री मन्त्र | ॐ पाञ्चजन्याय विद्महे पावमानाय धीमहि । तन्नो शंखः प्रचोदयात्॥ | Om Pachchajanyay Vidhmahe Pavamanay Dheemahee Tanno Shankh Prachodayat |
| नारायण गायत्री मन्त्र | ॐ नारायणाय विद्महे, वासुदेवाय धीमहि । तन्नो विष्णु: प्रचोदयात। | Om Narayanaya Vidhmahe Vasudevaya Dheemahee Tanno Vishnu Prachodayat. |
| ब्रहमा गायत्री मन्त्र | ॐ चतुर मुखाय विद्महे, हंसारुढाय धीमहि । तन्नो ब्रहमा प्रचोदयात्॥ | Om Chathur mukhaya Vidmahe, Hanasaroodaya Dheemahee Tanno Brahma Prachodayat. |
| ब्रहमा गायत्री मन्त्र | ॐ वेदात्मनाय विद्महे, हिरण्यगर्भाय धीमहि । तन्नो ब्रहमा प्रचोदयात्॥ | Om Vedathmanaya vidmahe, Hiranya Garbhaya Dheemahi, Tanno Brahma Prachodayat |
| राम गायत्री मन्त्र | ॐ दाशरथय विद्महे, सीता वल्लभाय धी महि॥ तन्नो रामः प्रचोदयात्॥ | Om Dasarathaya Vidhmahe Sita Vallabhaya Dheemahee Tanno Rama Prachodayat. |
| लक्ष्मण गायत्री मन्त्र | ॐ दाशरथाय विद्महे उर्मिलेशाय धीमहि । तन्नो लक्ष्मणः प्रचोदयात्॥ | Om Dasarathaya Vidhmahe Urmileshay Dheemahee Tanno Lakshman Prachodayat. |
| कृष्णा गायत्री मन्त्र | ॐ दामोदराय विद्महे, रुकमणी वल्लभाय धी महि॥ तन्नो कृष्ण प्रचोदयात्॥ | Om Damodaraya Vidhmahe Rukmani Vallabhay Dheemahee, Tanno Krishna Prachodayat. |

| | | |
|---|---|---|
| कृष्णा गायत्री मन्त्र | ॐ देवकीनन्दनाय विद्महे वासुदेवाय धीमहि । तन्नो कृष्णः प्रचोदयात्॥ | Om Devakinandanay Vidhmahe Vashudevay Dheemahee Tanno Krishna Prachodayat |
| कृष्णा गायत्री मन्त्र | ॐ गोविंदाय विद्महे, गोपी वल्लभाय धी महि॥ तन्नो कृष्ण प्रचोदयात्॥ | Om Govindaya Vidhmahe Gopi Vallabhaya Dheemahee Tanno Krishna Prachodayat |
| गोपाल गायत्री मन्त्र | ॐ गोपीप्रियाय विद्महे वासुदेवाय धीमहि । तन्नो गोपः प्रचोदयात्॥ | Om Gopipriyay Vidhmahe Vashudevay Dheemahee Tanno Gop Prachodayat |
| परशुराम गायत्री मन्त्र | ॐ जामदग्न्याय विद्महे महादेवाय धीमहि । तन्नो विप्रः प्रचोदयात्॥ | Om Jamadagnyay Vidhmahe Mahadevay Dheemahee Tanno Vipra Prachodayat |
| वेंकटेश्वर गायत्री मन्त्र | ॐ निरंजनाय विद्महे, निरापस्या धीमहि॥ तन्नो श्रीनिवास प्रचोदयात्॥ | Om Nirnajanaya Vidmahe Nirapasaya Dheemahee Tanno Srinivasa Prachodayat. |
| नरसिंह गायत्री मन्त्र | ॐ नरसिंहाय विद्महे, वज्रनक्षाय धीमहि॥ तन्नो नरसिंह प्रचोदयात्॥ | Om Narasimhaya Vidmahe Vajra Nakhaya Dheemahee Tanno Narasimha Prachodayat. |
| हयग्रीव गायत्री मन्त्र | ॐ वनैस्वराय विद्महे, हयग्रिवाय धीमहि॥ तन्नो हयग्रिव प्रचोदयात्॥ | Om Vanaisvaraya Vidhmahe Hayagrivaya Dheemahee Tanno Hayagriva Pracodayat. |
| सुदर्शन गायत्री मन्त्र | ॐ सुदर्शनाय विद्महे, महाज्वलाय धीमहि॥ तन्नो चक्र प्रचोदयात्॥ | Om Sudharshanaya Vidmahe Maha Jwalaya Dheemahee Tanno Chakra Prachodayat. |
| गणेश गायत्री मन्त्र | ॐ लम्बोदराय विद्महे, महोदराय धीमहि॥ तन्नो दंती प्रचोदयात्॥ | Om Lambodaraya vidmahe Mahodaraya deemahee Tanno danti Prachodayat. |
| गणेश गायत्री मन्त्र | ॐ एकदंताय विद्महे, वक्रतुंडाय धीमहि॥ तन्नो दंती प्रचोदयात्॥ | Om Ekadanthaya vidmahe Vakrathundaya dheemahee Tanno danthi Prachodayat. |
| गणेश गायत्री मन्त्र | ॐ तत्पुरुषाय विद्महे, वक्रतुण्डाय धीमहि, तन्नो दन्ति प्रचोदयात्॥ | Om Thatpurashaya vidhmahe Vakrathundaya dheemahee Tanno danti Prachodayat. |
| इन्द्र गायत्री मन्त्र | ॐ सहस्त्र नेत्रायै विद्महे, वज्र हस्ताय धीमहि, तन्नो इन्द्र प्रचोदयात्॥ | Om Sahasra nethraye Vidhmahe, Vajra hasthaya Dheemahee Tanno Indra Prachodayat. |
| हनुमान गायत्री मन्त्र | ॐ अंजनी जाय विद्महे, महाबलाय धीमहि, तन्नो हनुमान प्रचोदयात्॥ | Om Aanjanee jaya Vidhmahe Maha balaya Dheemahee Tanno Hanuman Prachodayat. |
| हनुमान गायत्री मन्त्र | ॐ अंजनी जाय विद्महे, वायुपुत्राय धीमहि, तन्नो हनुमान प्रचोदयात्॥ | Om Aanjanee jaya Vidhmahe Vayu putraya Dheemahee Tanno Hanuman Prachodayat . |
| यम गायत्री मन्त्र | ॐ सूर्य पुत्राय विद्महे, महा कालाय धीमहि, तन्नो यम प्रचोदयात्॥ | Om Surya puthraya Vidhmahe Maha Kalaya Dheemahee Tanno Yama Prachodayat. |

चन्द्रानुजसमाराध्या चन्द्रा चण्डमहोदरी ।
चर्चितारिश्चन्द्रमाता चन्द्रकान्ता चलेश्वरी ॥१४४॥
चराचरनिवासी च चक्रपाणिसहोदरी ।
दकाररूपा दत्तश्रीदारिद्र्यच्छेदकारिणी ॥१४५॥
दत्तात्रेयस्य वरदा दर्या च दीनवत्सला ।
दक्षाराध्या दक्षकन्या दक्षयज्ञविनाशिनी ॥१४६॥
दक्षा दाक्षायणी दीक्षा दृष्टा दक्षवरप्रदा ।
दक्षिणा दक्षिणाराध्या दक्षिणामूर्तिरूपिणी ॥१४७॥
दयावती दमस्वान्ता दनुजारिर्दयानिधिः ।
दन्तशोभनिभा देवी दमना दाडिमस्तना ॥१४८॥
दण्डा च दमयत्री च दण्डिनी दमनप्रिया ।
दण्डकारण्यनिलया दण्डकारिविनाशिनी ॥१४९॥
दंष्ट्राकरालवदना दण्डशोभा दरोदरी ।
दरिद्रारिष्टशमनी दम्या दमनपूजिता ॥१५०॥
दानवार्चित पादश्रीर्द्रविणा द्राविणी दया ।
दामोदरी दानवारिर्दामोदरसहोदरी ॥१५१॥
दात्री दानप्रिया दाम्नी दानश्रीर्द्विजवन्दिता ।
दन्तिगा दण्डिनी दूर्वा दधिदुग्धस्वरूपिणी ॥१५२॥

दाडिमीबीजसन्दोहा दन्तपङ्क्तिविराजिता ।
दर्पणा दर्पणस्वच्छा द्रुममण्डलवासिनी ॥१५३॥
दशावतारजननी दशदिग्दैवपूजिता ।
दमा दशदिशा दृश्या दशदासी दयानिधिः ॥१५४॥
देशकालपरिज्ञाना देशकालविशोधिनी ।
दशम्यादिकलाराध्या दशकालविरोधिनी ।
दशम्यादिकलाराध्य दशग्रीवविरोधिनी ॥१५५॥
दशापराधशमनी दशवृत्तिफलप्रदा ।
यात्काररूपिणी याज्ञी यादवी यादवार्चिता ॥१५६॥
ययातिपूजनप्रीता याज्ञिकी याजकप्रिया ।
यजमाना यदुप्रीता यामपूजाफलप्रदा ॥१५७॥
यशस्विनी यमाराध्या यमकन्या यतीश्वरी ।
यमादियोगसन्तुष्टा योगीन्द्रहृदया यमा ॥१५८॥
यमोपाधिविनिर्मुक्ता यशस्यविधिसन्नुता ।
यवीयसी युवप्रीता यात्रानन्दा यतीश्वरी ॥१५९॥
योगप्रिया योगगम्या योगध्येया यथेच्छगा ।
योगप्रिया यज्ञसेनी योगरूपा यथेष्टदा ॥१६०॥

॥श्रीगायत्री दिव्यसहस्रनामस्तोत्रं संपूर्णम् ॥

# निर्जला एकादशी व्रत कथा (13 जून 2019)

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

अर्जुन ने कहा- हे "हे प्रभु! अब आप कृपा करके ज्येष्ठ माह के शुक्ल पक्ष की एकादशी की कथा सुनाइये। इस एकादशी का नाम तथा माहात्म्य क्या है? आप मुझे विस्तारपूर्वक बतायें।"

श्रीकृष्ण ने कहा- हे पाण्डु पुत्र ! इसका वर्णन परम धर्मात्मा श्री व्यासजी करेंगे, जो समस्त शास्त्रों के ज्ञाता और वेद वेदांगों के पारंगत विद्वान हैं ।

श्रीकृष्ण की बात सुन तब वेदव्यासजी कहने लगे सभी माह दोनों ही पक्षों की एकादशियों के दिन भोजन न करे । द्वादशी के दिन स्नान आदि से पवित्र हो कर फूलों से भगवान केशव का पूजन करे । इसके पश्चात् पहले ब्राह्मणों को भोजन कराकर तृप्त करें और फिर स्वयं भोजन करे ।

वेदव्यासजी बोले: राजन् ! जन्म के सूत्तक और मरण आदि के सूत्तक में भी एकादशी को भोजन नहीं करना चाहिए ।

वेदव्यासजी की बात सुनकर भीमसेन बोले : हे पितामह ! आप मेरी उत्तम बात सुनिये । युधिष्ठिर, माता कुन्ती, द्रौपदी, अर्जुन, नकुल और सहदेव ये एकादशी को कभी भोजन नहीं करते तथा मुझसे भी हमेशा यही कहते हैं कि : 'भीमसेन ! तुम भी एकादशी को भोजन मत करो...' किन्तु मैं उन लोगों से यह कहता हूँ कि मुझसे भूख सही नहीं जायेगी अतः मै नहीं करता।

भीमसेन की बात सुनकर व्यासजी ने बोले : हे भीम यदि तुम्हें स्वर्गलोक की प्राप्ति अभीष्ट है और नरक को दूषित समझते हो तो दोनों पक्षों की एकादशीयों के दिन भोजन नहीं करना ।

भीमसेन बोले : हे पितामह ! मैं आपके सामने सच्ची बात कहता हूँ । मैं एक बार भोजन करके भी मुझसे व्रत नहीं किया जा सकता, फिर उपवास करके तो मैं पूरे दिन कैसे रह सकता हूँ? मेरे उदर में अग्नि सदा प्रज्वलित रहती है, अतः जब मैं बहुत अधिक खाता हूँ, तभी यह शांत होती है ।

इसलिए महामुने ! मैं वर्षभर में केवल एक ही उपवास कर सकता हूँ । जिससे स्वर्ग की प्राप्ति सुलभ हो तथा जिसके करने से मैं कल्याण का भागी हो सकूँ, ऐसा कोई एक व्रत निश्चय करके बताइये । मैं उसका यथोचित रुप से पालन करुँगा ।

व्यासजी ने कहा : हे भीम ! ज्येष्ठ मास में सूर्य वृष राशि या मिथुन राशि में हो, शुक्लपक्ष की में जो एकादशी हो, उसका तुम यत्नपूर्वक निर्जल व्रत करो । केवल कुल्ला या आचमन करने के लिए मुख में जल डाल सकते हो, उसको छोड़कर किसी प्रकार का जल विद्वान पुरुष मुख में न डाले, अन्यथा व्रत भंग हो जाता है । एकादशी को सूर्योदय से लेकर दूसरे दिन के सूर्योदय तक मनुष्य जल का त्याग करे तो यह व्रत पूर्ण होता है । तदनन्तर द्वादशी को प्रभातकाल में स्नान करके ब्राह्मणों को विधिपूर्वक जल और सुवर्ण का दान करे ।

इस प्रकार विधि-विधान से सब कार्य पूरा करके जितेन्द्रिय पुरुष ब्राह्मणों के साथ भोजन करे । वर्षभर में जितनी एकादशीयाँ होती हैं, उन सबका फल निर्जला एकादशी के सेवन से मनुष्य प्राप्त कर लेता है, इसमें तनिक भी सन्देह नहीं है । शंख, चक्र और गदा धारण करनेवाले भगवान केशव ने स्वयं मुझसे कहा था कि: यदि मानव सबको छोड़कर केवल मेरी शरण में आ जाय और एकादशी को निराहार रहे तो वह सब पापों से छूट जाता है ।

एकादशी व्रत करनेवाले पुरुष के पास विशालकाय, विकराल आकृति और काले रंगवाले दण्ड पाशधारी भयंकर यमदूत नहीं जाते । अंतकाल में पीताम्बरधारी, सौम्य स्वभाववाले, हाथ में सुदर्शन

धारण करनेवाले और मन के समान वेगशाली विष्णु के दूत आखिर उसे भगवान विष्णु के धाम में ले जाते हैं । अत: निर्जला एकादशी को पूर्ण यत्न करके उपवास और श्रीहरि का पूजन करो । यदि स्त्री हो या पुरुष, यदि उसने मेरु पर्वत के बराबर भी महान पाप किया हो तो वह सब इस एकादशी व्रत के प्रभाव से नष्ट हो जाता है ।

जो मनुष्य एकादशी के दिन जल के नियम का पालन करता है, वह पुण्य का भागी होता है । उसे एक-एक प्रहर में कोटि-कोटि स्वर्णमुद्रा दान करने का फल प्राप्त होना सुना गया है । मनुष्य निर्जला एकादशी के दिन स्नान, दान, जप, होम आदि जो भी धार्मिक कर्म करता है, वह सब अक्षय होता है, एसा भगवान श्रीकृष्ण का कथन है । निर्जला एकादशी को विधिपूर्वक उत्तम प्रकार से व्रत-उपवास करके मनुष्य वैष्णव पद को प्राप्त कर लेता है ।

व्यासजी ने आगे कहा: जो मनुष्य एकादशी के दिन अन्न खाता है, वह पाप का भोजन करता है । इस लोक में वह चाण्डाल के समान है और मरने पर दुर्गति को प्राप्त होता है ।

जो ज्येष्ठ के शुक्लपक्ष में एकादशी को उपवास करके दान करेंगे, उसे परम पद की प्राप्ति होंती है । जिन्होंने एकादशी को उपवास किया है, उन्के द्वार किये गय ब्रह्म हत्या, शराब सेवन, चोरी तथा गुरुद्रोह आदि होने पर भी सब पातकों से मुक्त हो जाते हैं।

व्यासजी ने कहा : हे भीम ! निर्जला एकादशी के दिन श्रद्धालु स्त्री-पुरुषों के लिए जो विशेष दान और कर्त्तव्य विहित हैं, उन्हें ध्यान पूर्वक सुनो: एकादशी के दिन जल में शयन करनेवाले भगवान विष्णु का पूजन और धेनु का दान करना चाहिए अथवा प्रत्यक्ष धेनु या पुष्टिकारक धेनु का दान उचित है ।

पर्याप्त दक्षिणा और भाँति-भाँति के मिष्ठान्नों द्वारा यत्न पूर्वक ब्राह्मणों को सन्तुष्ट करना चाहिए । ब्राह्मणों के संतुष्ट होने पर श्रीहरि मोक्ष प्रदान करते हैं।

जो शास्त्रोंक्त वचन के अनुसार विशि-विधान से श्रीहरि की पूजा और रात्रि में जागरण करते हुए इस श्रेष्ठ निर्जला एकादशी का व्रत करता है, वह अपने साथ-साथ अपनी सौ पीढ़ियों के पूर्वजो को और आनेवाली सौ पीढ़ियों को भगवान वासुदेव के परम धाम में पहुँचा देता है । निर्जला एकादशी के दिन अन्न, वस्त्र, गौ, जल, शैय्या, सुन्दर आसन, कमण्डल तथा छाता दान करने का विशेष महत्व है ।

जो श्रेष्ठ तथा सुपात्र ब्राह्मण को जूता दान करता है, वह सोने के विमान पर बैठकर स्वर्गलोक में प्रतिष्ठित होता है । जो इस एकादशी की महिमा को भक्तिपूर्वक सुनता अथवा उसका वर्णन करता है, वह स्वर्गलोक में जाता है । चतुर्दशीयुक्त अमावस्या को सूर्यग्रहण के समय श्राद्ध करके मनुष्य जिस फल को प्राप्त करता है, वही फल इसके श्रवण से भी प्राप्त होता है ।

पहले दन्तधावन करके यह संकल्प करना चाहिए कि मैं भगवान केशव की प्रसन्न्ता के लिए इस एकादशी को निराहार रहकर आचमन के सिवा दूसरे जल का भी त्याग करूँगा । फिर दूसरे दिन द्वादशी को भगवान श्रीविष्णु का पूजन करना चाहिए ।

व्यासजी ने कहा : हे भीम ! ज्येष्ठ मास में शुक्लपक्ष की जो शुभ एकादशी होती है, उसका निर्जल व्रत करना चाहिए । उस दिन श्रेष्ठ ब्राह्मणों को शक्कर के साथ जलयुक्त के घड़े दान करने चाहिए । ऐसा करने से मनुष्य भगवान विष्णु के समीप सुख का अनुभव करता है । तत्पश्चात् द्वादशी को ब्राह्मण भोजन कराने के बाद स्वयं भोजन करे ।

जो इस प्रकार पूर्ण रुप से इस पापनाशिनी निर्जला एकादशी का व्रत करता है, वह सब पापों से मुक्त होकर आनंदमय पद को प्राप्त होता है ।

यह सुनकर भीमसेन ने भी इस शुभ एकादशी का व्रत आरम्भ कर दिया । तबसे यह लोक मे 'पाण्डव द्वादशी' के नाम से भी विख्यात हुई ।

***

# योगिनी एकादशी व्रत कथा 28/29 जून 2019

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

अर्जुन ने कहा- "हे प्रभु! अब आप कृपा करके आषाढ़ माह के कृष्ण पक्ष की एकादशी की कथा सुनाइये। इस एकादशी का नाम तथा माहात्म्य क्या है? आप मुझे विस्तारपूर्वक बतायें।"

श्रीकृष्ण ने कहा- "हे पाण्डु पुत्र ! आषाढ़ माह के कृष्ण पक्ष की एकादशी का नाम "योगिनी एकादशी" है। योगिनी एकादशी के व्रत से सभी पाप नष्ट हो जाते हैं।

यह व्रत इसलोक में भोग तथा परलोक में मुक्ति देने वाला है। हे अर्जुन! यह एकादशी तीनों लोकों में प्रसिद्ध है। योगिनी एकादशीके व्रत से मनुष्य के सभी पाप नष्ट हो जाते हैं।

मैं तुम्हें पुराण में कही हुई कथा सुनाता हूँ, हे अर्जुन ध्यानपूर्वक श्रवण करो- कुबेर नाम का एक राजा अलकापुरी नाम की नगरी में राज्य करता था। वह परम शिव-भक्त था। राजा का हेममाली नामक एक यक्ष सेवक था, जो पूजा के लिए फूल लाया करता था। हेममाली की विशालाक्षी नाम की अति सुन्दर स्त्री थी।

एक दिन वह मानसरोवर से पुष्प लेकर आया, किन्तु कामासक्त होने के कारण पुष्पों को रखकर अपनी स्त्री के साथ रमण करने लगा। इस भोग-विलास में दोपहर हो गई।

हेममाली की राह देखते-देखते जब राजा कुबेर को दोपहर हो गई तो राजा ने क्रोधपूर्वक अपने अन्य सेवकों को आज्ञा दी कि तुम जाकर पता लगाओ कि हेममाली अभी तक पुष्प लेकर क्यों नहीं आया। जब सेवकों ने उसका पता लगा के राजा के पास आकर बताया- 'हे राजन! वह हेममाली अपनी स्त्री के साथ रमण कर रहा है।'

इस बात को सुन राजा ने हेममाली को बुलाने की आज्ञा दी। डर से काँपता हुआ हेममाली राजा के सामने उपस्थित हुआ। उसे देखकर कुबेर को अत्यन्त क्रोध आया। राजा ने कहा- 'अरे अधम! तूने मेरे परम पूजनीय देवों के देव भगवान शिवजी का अपमान किया है। मैं तुझे श्राप देता हूँ कि तू स्त्री के वियोग में तड़पे और मृत्युलोक में जाकर कोढ़ी का जीवन व्यतीत करे।

कुबेर के श्राप से वह तत्क्षण स्वर्ग से पृथ्वी पर गिरा और कोढ़ी हो गया। उसकी स्त्री भी उससे बिछड़ गई।

मृत्युलोक में उसने अनेक भयंकर कष्ट भोगे, उसकी बुद्धि मलिन न हुई और उसे पूर्व जन्म की भी सुध रही। अनेक कष्टों को भोगता हुआ तथा अपने पूर्व जन्म के कुकर्मो को याद करता हुआ वह हिमालय पर्वत की तरफ चल पड़ा।

चलते-चलते वह मार्कण्डेय ऋषि के आश्रम में जा पहुँचा। मार्कण्डेय ऋषि अत्यन्त तपस्वी थे। मार्कण्डेय ऋषि दूसरे ब्रह्मा के समान प्रतीत हो रहे थे और उनका वह आश्रम ब्रह्माजी की सभा के समान शोभा दे रहा था। ऋषि को देखकर हेममाली वहाँ गया और उन्हें प्रणाम करके उनके चरणों में गिर पड़ा।

हेममाली को देखकर मार्कण्डेय ऋषि ने कहा तूने कौन-से कर्म किये हैं, जिससे तू कोढ़ी हुआ और भयानक कष्ट भोग रहा है।

महर्षि की बात सुनकर हेममाली बोला हे मुनिश्रेष्ठ! मैं राजा कुबेर का अनुचर था। मेरा नाम हेममाली है। मैं प्रतिदिन मानसरोवर से फूल लाकर शिव पूजा के समय राजा कुबेर को दिया करता था। एक दिन स्त्री मोहँ में फँस जाने के कारण मुझे समय का ज्ञान ही नहीं रहा और मैं दोपहर तक पुष्प राजा तक न पहुँचा सका।

तब राजा ने क्रोध मे मुझे श्राप दिया कि तू अपनी स्त्री का वियोग और मृत्युलोक में जाकर कोढ़ी बनकर दुख भोग। इस कारण मैं कोढ़ी हो गया हूँ तथा पृथ्वी पर आकर कष्ट भोग रहा हूँ, अतः कृपा करके आप कोई ऐसा उपाय बतलाये, जिससे मेरी मुक्ति हो।

मार्कण्डेय ऋषि ने कहा 'हे हेममाली! तूने सत्य वचन कहे हैं, इसलिए मैं तुम्हारें उद्धार के लिए एक व्रत बताता हूँ। यदि तूम आषाढ़ माह के कृष्ण पक्ष की

योगिनी नामक एकादशी का विधानपूर्वक व्रत करोगेतो तेरे सभी पाप नष्ट हो जाएँगे।

महर्षि के वचन सुन हेममाली अति प्रसन्न हुआ और महर्षि के वचनों के अनुसार योगिनी एकादशी का पूर्ण विधि-विधान से व्रत करने लगा। इस व्रत के प्रभाव से अपने पुराने स्वरूप में आ गया और अपनी स्त्री के साथ सुखपूर्वक रहने लगा। योगिनी एकादशी हे राजन! इस योगिनी एकादशी की कथा का फल अट्ठासी सहस्र ब्राह्मणों को भोजन कराने के समान है। इसके व्रत से सभी पाप नष्ट हो जाते हैं और अन्त में मोक्ष प्राप्त करके जीव स्वर्ग का अधिकारी बनता है।"

**कथा**-सार: मनुष्य को पूजा-अर्चना इत्यादि धार्मिक कार्य में आलस्य या प्रमाद नहीं करना चाहिए, अपितु मन को संयम में रखकर सदैव इष्ट सेवा करनी चाहिए।

# शनिदेव का परिचय

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

पदः ब्रह्मा
रंगः काला
तत्वः वायु
जातिः शूद्र
प्रकृतिः तामसिक
विवरणः क्षीण और लम्बा शरीर, गहरी पीली आँखें, वात, बड़े दांत, अकर्मण्य, लंगड़ापन, मोटे बालों.
धातुः स्नायु
निवासः मलिन जमीन
समय अवधिः साल
स्वादः कसैले
मजबूत दिशाः पश्चिम
पेड़ः पीपल, बांबी
कपड़ेः काले, नीले, बहु रंग का वस्त्र
मौसमः सिशिर Sishira
पदार्थः धातु,



## शनि ग्रह

शनि सौरमण्डल के प्रएक सदस्य ग्रह है। यह सूरज से छठे स्थान पर है और सौर मंडल में बृहस्पति के बाद सबसे बड़ा ग्रह हैं। इसके कक्षीय परिभ्रमण का पथ १४,२९,४०,००० किलोमीटर है। शनि ग्रह की खोज प्राचीन काल में ही हो गई थी। लेकिन वैज्ञानिक द्रष्टी कोण से गैलीलियो गैलिली ने सन् १६१० में दूरबीन की सहायता से इस ग्रह को खोजा था। शनि ग्रह की रचना ७५% हाइड्रोजन और २५% हीलियम से हुई है। जल, मिथेन,अमोनिया और पत्थर यहाँ बहुत कम मात्रा में पाए जाते हैं। सौर मण्डल में चार ग्रहों को गैस दानव कहा जाता है, क्योंकि इनमें मिटटी-पत्थर की बजाय अधिकतर गैस है और इनका आकार बहुत ही विशाल है। शनि इनमे से एक है - बाकी तीन बृहस्पति, अरुण(युरेनस) और वरुण (नॅप्टयून) हैं।

## शनि के छल्ले

शनि ग्रह के चारों ओर कई उपग्रही छल्ले हैं। यह छल्ले बहुत ही पतले होते हैं। हालांकि यह छल्ले चौड़ाई में २५०,००० किलोमीटर है लेकिन यह मोटाई में एक किलोमीटर से भी कम हैं। इन छल्लों के कण मुख्यतः बर्फ और बर्फ से ढ़के पथरीले पदार्थों से बने हैं। नये वैज्ञानिक शोध के अनुशार शनि ग्रह के छल्ले ४-५ अरब वर्ष पहले बने हों जिस समय सौर प्रणाली अपनी निर्माण अवस्था में ही थी। पहले ऐसा माना जाता था कि ये छल्ले डायनासौर युग में अस्तित्व में आए थे। अमेरिका में वैज्ञानिकों ने में पाया कि शनि ग्रह के छल्ले दस करोड़ साल पहले बनने के बजाय उस समय अस्तित्व में आए जब सौर प्रणाली अपनी शैशवावस्था में थी। १९७० के दशक में वैज्ञानिक यह मानने लगे थे कि शनि ग्रह के छल्ले काफी युवा हैं और संभवतः यह किसी धूमकेतु के बड़े चंद्रमा से टकराने के कारण पैदा हुए हैं। कुछ वैज्ञानिको के अनुशार शनि के छल्ले हमेशा से थे लेकिन उनमें

लगातार बदलाव आता रहा और वे आने वाले कई अरबों साल तक अस्तित्व में रहेंगे।

## भारतीय शास्त्रो के अनुशार शनिदेव का वर्णन

*वैदूर्य कांति रमल, प्रजानां वाणातसी*
*कुसुम वर्ण विभश्च शरत:।*
*अन्यापि वर्ण भुव गच्छति*
*तत्सवर्णाभि*
*सूर्यात्मज: अव्यतीति मुनि प्रवाद:॥*

**भावार्थ:-** शनि ग्रह वैदूर्यरत्न अथवा बाणफ़ूल या अलसी के फ़ूल जैसे निर्मल रंग से जब प्रकाशित होता है, तो उस समय प्रजा के लिये शुभ फ़ल देता है यह अन्य वर्णों को प्रकाश देता है, तो उच्च वर्णों को समाप्त करता है, ऐसाऋषि महात्मा कहते हैं।

## शनिदेव का स्वरुप:

शनैश्चर का शरीर-कान्ति इन्द्रनीलमणि के समान हैं। शनिदेव के सिर पर स्वर्ण मुकुट गले में माला तथा शरीर पर नीले रंग के वस्त्र सुशोभित होते हैं। शनिदेव का वर्ण कृष्ण, वाहन गीध तथा लोहे का बना रथ है।

## सूर्यदेव के पुत्र हैं शनिदेव

ज्योतिष के विद्वानो के अनुशार यह संपूर्ण संसार सौरमंडल के ग्रहों द्वारा नियंत्रित हैं और शनिदेव इन ग्रहो में से मुख्य नियंत्रक हैं। शनिदेव को ग्रहों के न्यायाधीश मंडल का प्रधान न्यायाधीश कहा गया हैं। कुछ विद्वानो का मत हैं की शनिदेव के निर्णय के अनुसार ही अन्य ग्रह संबंधित व्यक्ति को शुभा-शुभ फल प्रदान करते हैं। जड़-चेतन सभी पर ग्रहों का अनुकूल या प्रतिकूल प्रभाव निश्चित पड़ता हैं। आपके मार्गदर्शन हेतु शनिदेव से संबंधित कुछ विशिष्ट जानकारियां यहां प्रस्तुत हैं।



पुरातन काल से लोगों के अंदर शनिदेव के प्रति गलत धारणाएं, भय घर किये बैठा हैं, शनिदेव नाम सुनते ही लोग भयभीत हो जाते हैं। शनिदेव का पौराणिक परिचय आपकी जानकारी हेतु प्रस्तुत हैं जिससे शनिदेव से संबंधी व्याप्त विभिन्न भ्रांतियों के निवारण में आपको सहायता मिले।

विविध पुराणों में शनिदेव के प्रादुर्भाव व उनके विशिष्ट गुणों की अनेक चर्चा उप्लब्ध है।

पुराणो के अनुसार शनिदेव महर्षि कश्यप के पुत्र सूर्य की संतान हैं। सूर्य विश्व की आत्मा व साक्षात ब्रह्म का स्वरूप हैं। शनिदेवकी माता का नाम छाया अथवा सुवर्णा हैं। मनु सावर्णि, यमराज शनिदेव के भाई और यमुना बहन हैं।

शास्त्रोक्त वर्णित हैं की वंश का प्रभाव संतान पर अवश्य पड़ता हैं। शनिदेव का जन्म कश्यप वंश में हुवा हैं और शनिदेव साक्षात ब्रह्मस्वरूप सूर्यदेव के पुत्र हैं अतः शनिदेव अद्वितीय शक्ति व व्यक्तित्व के स्वामी हैं। शनिदेव आशुतोष भगवान शिव के अनन्य भक्त हैं।

पोराणिक कथा के अनुशार प्रशंगवश सूर्य देव ने अपनी पत्नी अर्थात शनिदेव की मां छाया पर नाराज हो गये और उन्हें शाप तक देने को तैयार हो गये। शनिदेव को सूर्यदेव का ऐसा व्यवहार सहन न हुआ। उनके मन में सूर्य से भी अधिक शक्तिशाली बनने की इच्छा जागृत हुई। शनिदेव ने बिना किसी संकोच सूर्य से ही अपनी शक्तिप्राप्ति के उपाय पूछने लगे।

सूर्यदेव ने सुना कि शनि उनसे अधिक शक्तिशाली होना चाहता है, सुनते ही उन्हें बड़ी प्रसन्नता हुई। सब सूर्यदेव ने शनि को काशी में जाकर भगवान शिव का पार्थिवलिंग बनाकर पूजन व अभिषेक करने का आदेश दिया। शनिदेव काशी में आकर पार्थिव शिवलिंग बनाकर उपासना में लिन हो गये। शिवजी ने उनकी उपासना से प्रसन्न होकर वरदान मांगने को कहां। शनि ने शिवजी से दो वरदान मांगे। एक यह कि मैं अपने पिता से भी अधिक शक्तिशाली बनूं और दूसरा यह कि पिता से सात गुना दूरी पर सात उपग्रहों से घिरा हुआ मेरा मंडल हो। शिवजी ने तथास्तु कह उन्हें वरदान दे दिया।

ज्योतिषशास्त्र में अंतरिक्ष, विरान स्थानों, श्मसानों, बीहड़ वन, प्रांतरों, दुर्गम-घाटियों, पर्वतों, गुफाओं, खदानों व जन शून्य आकाश-पाताल के रहस्यपूर्ण-स्थल आदि को शनिदेव के अधिकार क्षेत्र माना गया है। शनिदेव के अधिकार क्षेत्र में केवल रहस्यमय व गुह्य ज्ञान के उपरांत कर्मक्षेत्र में, सतत् चेष्टा, श्रम, सेवा - लाचार, विकलांगों, रोगी व वृध्दों की सहायता आदि भी आते हैं।

शनिदेव कर्म के कारक ग्रह होने की वजह से मनुष्य को क्रियमाण कर्मों का अवलंबन लेकर अपने पूर्वकृत कर्मों के फल भोग को भी अपने अनुरूप बनाने में सक्षम हो सकता हैं।

ज्योतिषीय विश्लेषण के अनुशार बताये गये उपायों अपना कर प्रतिकूल परिस्थितियों को अपने अनुकूल बनाया जा सकता है। ज्योतिष विद्या से मनुष्य अपने भविष्य के विषय में जानकारी प्राप्त कर अपने कत्तव्यों द्वारा प्रतिकूल स्थितियों को अपने अनुकूल बनाने के लिए मार्गदर्शन प्राप्त कर सकता हैं।

संपूर्ण चराचर जगत ईश्वरिय शक्तियों के संकल्प से सृजन हुवा हैं। उसी ईश्वरिय शक्तियों की इच्छानुसार नव ग्रहों को विश्व के समस्त जड़-चेतन को नियंत्रित व अनुशासित करने का कार्य दिया गया है। मानव समेत समस्त जीवो को मिलने वाले सुख-दुख ग्रहों के शुभ-अशुभ प्रभावो द्वारा ही प्रदान किये जाते हैं। लेकिन ग्रहो के शुभ-अशुभ प्रभाव में किसी व्यक्ति या जीव विशेष से इन ग्रहो का कोई पक्षपात नहीं होता, क्योकि किसी भी व्यक्ति या जीव को मिलने वाले सुख-दुखों उस जीव द्वारा किये गय कर्म ही होते हैं।

जीव विशेष के कर्मो के कारक ग्रह शनिदेव होने की वजह से उनकी क्रियमाण कर्मों के संपादन में प्रमुख भूमिका होती है। जीव के द्वारा किये गये कर्मों से किसी कर्म का फल कब और किस प्रकार भोगना है, इसका निर्धारण नव ग्रहों द्वारा ही होता हैं।

सभी जीव के शुभ-अशुभ कर्मों का फल प्रदान करने में शनिदेव दण्डाधिकारी न्यायाधीश के रूप में कार्य करते हैं। क्योकि अशुभ कर्मों के लिए दण्ड प्रदान करते समय शनि नहीं देर करते है और नहीं पक्षपात। दण्ड देते समय दया आदि भाव शनिदेव को छू नहीं पाते, इस लिये लोगों में शनि के नाम से भय के लहर दौड जाती है। इसी लिये शास्त्रों में शनिदेव को क्रूर, कुटिल व पाप ग्रह संज्ञा दि गई है। शनिदेव जितने कठोर हैं उतने ही अंदर से कृपालु व दयालु भी है। शनिदेव की कृपा प्राप्ति हेतु मनुष्यो को अपने कर्मो को सुधारना चाहिए।

क्योकि विद्वानो के मतानुशार पूर्वजन्म के संचित पुण्य और पापों का फल जीव को वर्तमान जीवन में ग्रहों के अनुसार भोगने पडते हैं।

ग्रहो के शुभ-अशुभ प्रभाव महादशा, अंतर्दशा आदि के अनुशार प्राप्त होते हैं। अतः ग्रहो के अनिष्ट फलों से बचाव के लिए उचित उपाय किया जा सकता है।

हमारे प्राचीन मनीषियों ने शास्त्रो में शनिदेव के अनुकूल व प्रतिकूल प्रभावों का बड़ी सूक्ष्मता से निरीक्षण कर उसकी विस्तृत जानकारी हमें प्रदान की हैं।

यदि किसी जातक के लिये शनिदेव अनुकूल होते हैं तो जातक को अपार धन-वैभव व ऐश्वर्यादि की प्राप्ति होती हैं, यदि प्रतिकूल हो, तो व्यक्ति को भीषण कष्टों का सामना करना पड़ता है। ऐसी स्थिति में व्यक्ति विशेष के संचित धन, संपदा का नाश होता है। व्यकि निंदित कर्मो रत हो जाता हैं उसे लोकनिंदा का पात्र बनना पड़ता हैं। उसे पग-पग पर दुःख, कष्ट, रोग व अपमान का सामना करना पड़ता है। उन्हें तरह-तरह की यातनाएं भी झेलनी पड़ जाती हैं।

शनिदेव उन्हीं लोगो को अधिक कष्ट प्रदान करते हैं जो लोग गलत काम में सलग्न होते हैं। अच्छे कर्म करने वालों पर शनिदेव अति प्रसन्न व उनके अनुकूल फल प्रदान करते हैं।

अतः शुभ कर्म करने से शनि की कृपा प्राप्त होगी और शनि कृपा से ही जीवन का मूल उद्देश्य पूर्ण होगा।

शास्त्रो में उल्लेखित हैं की शनिदेव के दंड से शनिदेव के गुरु साक्षात शिवजी को भी ढाई दिन के लिये छुपना पडा था। शनिदेव के कोप के कारण पार्वती नंदन गणेशजी का शिर कट गया था।

**शनि के रत्न और उपरत्न** नीलम, नीलिमा, नीलमणि, जामुनिया, नीला कटेला, आदि शनि के रत्न और उपरत्न हैं। अच्छा रत्न शनिवार को पुष्य नक्षत्र में धारण करना चाहिये। इन रत्नों मे किसी भी रत्न को धारण करते ही फ़ायदा मिल जाता है।

## शनि की जडी बूटियां

बिच्छू बूटी की जड या शमी जिसे छोंकरा भी कहते है की जड शनिवार को पुष्य नक्षत्र में काले धागे में पुरुष और स्त्री दोनो ही दाहिने हाथ की भुजा में बान्धने से शनि के कुप्रभावों में कमी आना शुरु

## ज्योतिषी जानकारी :

शनि एक राशि में तीस महीने रहते हैं। शनि मकर और कुम्भ राशि के स्वामी हैं तथा शनिकी महादशा 19 वर्ष की होती है। शनि का प्रभाव एक राशि पर ढ़ाई वर्ष और साढ़े साती के रूप में साढे सात वर्ष अवधि तक भोगना पढ़ता हैं।

## शनिदेव के काले होने का रहस्य!

इस बारे में एक कथा प्रचलित है, जब शनिदेव माता के गर्भ में थे, तब शिव भक्तिनी माता ने घोर तपस्या की, धूप-गर्मी की तपन में शनि का रंग काला हो गया। लेकिन मां के इसी तप ने उन्हे आपार शक्ति दी और नग्रहो में से एक ग्रह बना दिया।

## शनिदेव की गति धीमी होने का कारण

शनिदेव का अन्य सभी ग्रहों से मंद होने का कारण इनका लंगड़ाकर चलना है। वे लंगड़ाकर क्यों चलते हैं, इसके संबंध में सूर्यतंत्र में वर्णित कथा इस प्रकार हैं।

एक बार सूर्य देव का तेज सहन न कर पाने की वजह से संज्ञा देवी ने अपने शरीर से अपने जैसी ही एक प्रतिमूर्ति तैयार की और उसका नाम स्वर्णा रखा। उसे आज्ञा दी कि तुम मेरी अनुपस्थिति में मेरी सारी संतानों की देखरेख करते हुए सूर्य देव की सेवा करो और पत्नी सुख भोगो।

एसा आदेश देकर संज्ञा अपने पिता के घर चली गई। स्वर्णा ने भी अपने आप को इस तरह ढ़ाला कि सूर्य देव भी यह रहस्य न जान सके। इस बीच सूर्य देव से स्वर्णा को पांच पुत्र और दो पुत्रियां हुई। धीरे-धीरे स्वर्णा अपने बच्चों पर अधिक और संज्ञा की संतानों पर कम ध्यान देने लगी। एक दिन संज्ञा के पुत्र शनि को तेज भूख लगी, तो उसने स्वर्णा से भोजन मांगा। तब स्वर्णा ने कहा कि अभी ठहरो, पहले मैं भगवान्‌का भोग लगा लूं और तुम्हारे छोटे भाई-बहनों को खिला दूं, फिर तुम्हें भोजन दूंगी। यह सुनकर शनि को क्रोध आ गया और उन्होंने माता को मारने के लिए अपना पैर उठाया, तो स्वर्णा ने शनि को श्राप दिया कि तेरा पांव अभी टूट जाए।

माता का श्राप सुनकर शनिदेव डरकर अपने पिता के पास गए और सारा किस्सा कह सुनाया। सूर्यदेव तुरन्त समझ गए कि कोई भी माता अपने पुत्र को इस तरह का शाप नही दे सकती। इसी लिए उनके साथ अपनी पत्नी नही कोई और हैं। सूर्य देव ने क्रोध में आकर पूछा कि बताओ तुम कौन हो, सूर्य का तेज देखकर स्वर्णा घबरा गई और सारी सच्चाई उन्हे बता दी। तब सूर्यदेव नें शनि को समझाया कि स्वर्णा तुमारी माता नही हैं, लेकिन मां समान हैं। इसीलिए उनका दिया शाप व्यर्थ तो नही होगा, परन्तु यह इतना कठोर नही होगा कि टांग पूरी तरह से अलग हो जाए। हां, तुम आजीवन एक पाँव से लंगडाकर चलोगे।

## शनिदेव को तेल प्रिय होने का कारण

शनि देव पर तेल चढाया जाता हैं, इस संबंध में आनंद रामायण में एक कथा का उल्लेख मिलता हैं। जब श्री राम की सेना ने सागर सेतु बांध लिया, तब राक्षस इसे हानि न पहुंचा सकें, उसके लिए पवन सुत हनुमान को उसकी देखभाल की जिम्मेदारी सौपी गई। जब हनुमान जी शाम के समय अपने इष्टदेव राम के ध्यान में मग्न थे, तभी सूर्य पुत्र शनि ने अपना काला कुरूप चेहरा बनाकर क्रोधपूर्ण कहा- हे वानर मैं देवताओ में शक्तिशाली शनि हूँ। सुना हैं, तुम बहुत बलशाली हो। आँखें खोलो और मेरे साथ युद्ध करो, मैं तुमसे युद्ध करना चाहता हूँ। इस पर हनुमान ने विनम्रतापूर्वक कहा- इस समय मैं अपने प्रभु को याद कर रहा हूं। आप मेरी पूजा में विध्न मत डालिए। आप मेरे आदरणीय है। कृपा करके आप यहा से चले जाइए।

जब शनि देव लड़ने पर उतर आए, तो हनुमान जी ने अपनी पूंछ में लपेटना शुरू कर दिया। फिर उन्हे कसना प्रारंभ कर दिया जोर लगाने पर भी शनि उस बंधन से मुक्त न होकर पीड़ा से व्याकुल होने लगे। हनुमान ने फिर सेतु की परिक्रमा कर शनि के घमंड को तोड़ने के लिए पत्थरो पर पूंछ को झटका दे-दे कर पटकना शुरू कर दिया। इससे शनि का शरीर लहुलुहान

हो गया, जिससे उनकी पीड़ा बढ़ती गई। तब शनि देव ने हनुमान जी से प्रार्थना की कि मुझे बधंन मुक्त कर दीजिए। मैं अपने अपराध की सजा पा चुका हूँ, फिर मुझसे ऐसी गलती नही होगी।

इस पर हनुमान जी बोले-मैं तुम्हे तभी छोड़ूंगा, जब तुम मुझे वचन दोगे कि श्री राम के भक्त को कभी परेशान नही करोगे। यदि तुमने ऐसा किया, तो मैं तुम्हें कठोर दंड दूंगा। शनि ने गिड़गिड़ाकर कहा -मैं वचन देता हूं कि कभी भूलकर भी आपके और श्री राम के भक्त की राशि पर नही आऊँगा। आप मुझे छोड़ दें। तभी हनुमान जी ने शनिदेव को छोड़ दिया। फिर हनुमान जी से शनिदेव ने अपने घावो की पीड़ा मिटाने के लिए तेल मांगा। हनुमान जी ने जो तेल दिया, उसे घाव पर लगाते ही शनि देव की पीड़ा मिट गई। उसी दिन से शनिदेव को तेल चढ़ाया जाता हैं, जिससे उनकी पीडा शांत हो जाती हैं और वे प्रसन्न हो जाते हैं।

## शनिदेव की क्रूरद्रष्टी का कारण

**शनिदेव जी की दृष्टि** में जो क्रूरता है, वह इनकी पत्नी के शाप के कारण है। ब्रह्मपुराण में इनकी कथा इस प्रकार आयी है- बचपन से ही शनि देवता श्रीकृष्ण के परम भक्त थे। वे श्रीकृष्ण के अनुराग में निमग्न रहा करते थे। वयस्क होने पर इनके पिता ने चित्ररथ की कन्या से इनका विवाह कर दिया। इनकी पत्नी सती-साध्वी और परम तेजस्विनी थी। एक रात वह ऋतु-स्नान करके पुत्र- प्राप्ति की इच्छा से इनके पास पहुँची, पर यह श्रीकृष्ण के ध्यान में निमग्न थे। इन्हें बाह्य संसार की सुधबुध ही नहीं थी। पत्नी प्रतीक्षा करके थक गयी। उसका ऋतुकाल निष्फल हो गया। इसलिये उसने क्रुद्ध होकर शनिदेव को शाप दे दिया कि आज से जिसे तुम देख लोगे, वह नष्ट हो जायगा। ध्यान टूटने पर शनिदेव ने अपनी पत्नी को मनाया। पत्नी को भी अपनी भूल पर पश्चाताप हुआ, किन्तु शाप के प्रतीकार की शक्ति उसमें न थी, तभी से शनि देवता अपना सिर नीचा करके रहने लगे। क्योंकि यह नहीं चाहते थे कि इनके द्वारा किसी का अनिष्ट हो।

अतः कहा गया है, शनिदेव क्रुर ग्रह नहीं हैं, वो न्यायकर्ता है। व्यक्ति पाप करता रहता है, और जब उस व्यक्ति पर शनि की साढ़ेसाती आती है, तो उसके पापो का हिसाब स्वयं शनिदेव करते है। जब व्यक्ति लोभ, वासना, गुस्सा, मोह से प्रभावित होकर अन्याय, अत्याचार, दूराचार, अनाचार, पापाचार, व्यभिचार का सहारा लेता है, जब सबसे छिप कर कोई पाप कार्य करता हैं, तब समय आने पर शनिदेव के द्वारा व्यक्ति को दंड भी प्राप्त होता हैं। जो राजा का रंक बना देती हैं, वह शनि की साढे-साति ही होती है। लेकिन यदि साढे-साती दशा के दौरान भी व्यक्ति सत्य को नहीं छोड़ेता, पुनः, दया और न्याय का सहारा लेता हैं, एसी अवस्था में सब बहुत ही अच्छे से व्यतीत हो जाता हैं।

# शनिवार व्रत

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

**व्रत माहात्म्यं एवं कथा विधि**

शनि-ग्रह की शांति व सभी प्रकार के सुखों की इच्छा रखने वाले स्त्री-पुरुषों को शनिवार का व्रत करना चाहिए। संपूर्ण विधि-विधान से शनिवार का व्रत करने से शनि से संबंधित संपूर्ण पीडा-दोष, रोग-शोक नष्ट हो जाते हैं, और धन का लाभ होता हैं। व्रती को स्वास्थ्य सुख तथा आयु व बुद्धि की वृद्धि होती हैं।

शनिदेव के प्रभाव में सभी प्रकार के उद्‌योग, व्यवसाय, कल-कारखाने, धातु उद्‌योग, लौह वस्तु, तेल, काले रंग की वस्तु, काले जीव, जानवर, अकाल मृत्यु, पुलिस भय, कारागार, रोग भय, गुरदे का रोग, जुआ, सट्टा, लॉटरी, चोर भय तथा क्रूर कार्य आते हैं।

विद्वानो के अनुशार शनि से संबंधित कष्ट निवारण के लिए शनिवार का व्रत करना परम लाभप्रद होता हैं। शनिवार के व्रत को जानकार व्यक्ति की सलाह से प्रत्येक उम्र के स्त्री-पुरुष कर सकता हैं।

शनिवार का व्रत किसी भी शनिवार से आरंभ किया जा सकता हैं। लेकिन श्रावण मास के शनिवार से व्रत को प्रारंभ किया जाए तो विशेष लाभप्रद रहता हैं।

शनिवार को सूयोदय से पूर्व व्रती मनुष्य को किसी पवित्र नदी-जलाशय आदि के जल में स्नान कर, ऋषि-पितृ अर्पण करके, सुंदर कलश में जल भरकर लाये, उस कलश को शमी अथवा पीपल के पेड़ के नीचे सुंदर वेदी बनावे, उसे गोबर से लीपे, लौह निर्मित शनि की प्रतिमा को पंचामृत में स्नान कराकर काले चावलों से बनाए हुए चौबीस दल के कमल पर स्थापित करे। शनिदेव का काले रंग के गंध, पुष्प, अष्टांग, धूप, फूल, उत्तम प्रकार के नैवेद्य आदि से पूजन करे।

उस के पश्चयात शनि के इन दस नामों का श्राद्धा व भक्ति-भाव से से उच्चारण करे-

ॐ कोणस्थाय नमः।  ॐ यमाय नमः।
ॐ रौद्रात्मकाय नमः।  ॐ बभ्रवे नमः।
ॐ शनैश्चराय नमः।  ॐ कृष्णाय नमः।
ॐ मंदाय नमः।  ॐ पिंगलाय नमः।
ॐ पिप्पलाय नमः।  ॐ सौरये नमः।

उस वृक्ष में सूत के सात धागे लपेटकर सात परिक्रमा करे तथा वृक्ष का पूजन करे। शनि पूजन सूर्योदय से पूर्व तारों की छांव में करना चाहिए। शनिवार व्रत-कथा को भक्ति और प्रेमपूर्वक सुने। कथा कहने वाले को दक्षिणा दे। तिल, जौ, उड़द, गुड़, लोहा, तेल, नीले वस्त्र का दान करे। आरती और प्रार्थना करके प्रसाद बांटे।

पहले शनिवार को उड़द का भात और दही, दूसरे शनिवार को खीर, तीसरे को खजला, चौथे शनिवार को घी और पूरियों का भोग लगावे। इस प्रकार तेंतीस शनिवार तक इस व्रत को करे। इस प्रकार व्रत करने से शनिदेव प्रसन्न होते हैं। इससे सर्वप्रकार के कष्ट, अरिष्ट आदि व्याधियों का नाश होता है और अनेक प्रकार के सुख, साधन, धन, पुत्र-पौत्रादि की प्राप्ति होती हैं। कामना की पूर्ति होने पर शनिवार के व्रत का उद्‌यापन करें। तेंतीस ब्राहमणों को भोजन करावे, व्रत का विसर्जन करे। इस प्रकार व्रत का उद्यापन करने से पूर्ण फल की प्राप्ति होती है एवं सभी प्रकार की कामनाओं की पूर्ति होती हैं। कामना पूर्ति होने पर यदि यह व्रत किया जाए, तो प्राप्त वस्तु का नाश नहीं होता।

ज्योतिष शास्त्र में शनि राहु और केतु के कष्ट निवारण हेतु भी शनिवार के व्रत का विधान हैं। इस व्रत में शनि की लोहे की, राहु व केतु की शीशे की मूर्ति बनवाएं।

- कृष्ण वर्ण वस्त्र, दो भुजा दण्ड और अक्षमालाधारी, काले रंग के आठ घोड़े वाले रथ में बैठे शनि का ध्यान करे।
- कराल बदन, खड्ग, चर्म और शूल से युक्त नीले सिंहासन पर विराजमान वरप्रद राहु का ध्यान करे।

- धूम्रवर्ण, गदादि आयुधों से युक्त, गृद्धासन पर विराजमान विकटासन और वरप्रद केतु का ध्यान करे।

इन्ही स्वरूपों में मुर्तियों का निर्माण करावे अथवा गोलाकार मूर्ति बनावे या बाजार से खरीद ले।

काले रंग के चावलोम से चौबीस दल का कमल निर्माण करे। कमल के मध्य में शनि, दक्षिण भाग में राहु और वाम भाग में केतु की स्थापना करे। रक्त चंदन में केशर मिलाकर, गंध चावल में काजल मिलाकर, काले चावल, काकमाची, कागलहर के काले पुष्प, कस्तूरी आदि से 'कृष्ण धूप' और तिल आदि के संयोग से कृष्ण नैवेद्य (भोग) अर्पण करे और इस मंत्र से प्रार्थना एवं नमस्कार करें-

*शनैश्चर नमस्तुभ्यं नमस्तेतवथ राहवे।*
*केतवेऽथ नमस्तुभ्यं सर्वशांति प्रदो भव॥*
*ॐ ऊर्ध्वकायं महाघोरं चंडादित्यविमर्दनम्।*
*सिंहिकायाः सुतं रौद्रं तं राहुं प्रणमाम्यहम्॥*
*ॐ पातालधूम संकाशं ताराग्रहविमर्दनम्।*
*रौर्म रौद्रात्मकं क्रूरं तं केतु प्रणमाम्यहम्॥*

सात शनिवार का व्रत करे। शनि हेतु शनि-मंत्र से शनि की समिधा में, राहु हेतु राहु मंत्र से पूर्वा की समिधा में, केतु हेतु केतु मंत्र से कुशा की समिधा में, कृष्ण जौ के घी व काले तिल से प्रत्येक के लिए १०८ आहुतिया दे और ब्राह्मण को भोजन करावे।

इस प्रकार शनिवार के व्रत के प्रभाव से शनि और राहु-केतु जनित कष्ट, सभी प्रकार के अरिष्ट तथा आदि-व्याधियों का सर्वथा नाश होता हैं।

## श्री शनिवार व्रत कथा

पौराणिक कथा के अनुशार एक बार समस्त प्राणियों का हित चाहने वाले मुनिगण नैमिषारण्य में एकत्र हुए। उस समय व्यास जी के शिष्य सूतजी अपने शिष्यो के साथ श्रीहरि का स्मरण करते हुए वहां पर आए। समस्त शास्त्रों के ज्ञाता श्री सूतजी को आया देखकर महातेजस्वी शौनकादि मुनियों ने उठकर श्री सूतजी को प्रणाम किया। मुनियों द्वारा दिए आसन पर श्री सूतजी बैठ गए।

श्री सूतजी से शौनक आदि मुनियों ने विनयपूर्वक पूछा- हे मुनि! इस कलिकाल में हरि भक्ति किस प्रकार से होगी? सभी प्राणी पाप करने में तत्पर होंगे, मनुष्यों की आयु कम होगी। ग्रह कष्ट, धन रहित और अनेक पीड़ायुक्त मनुष्य होंगे। हे सूतजी! पुण्य अति परिश्रम से प्राप्त होता है, इस कारण कलियुग में कोई भी मनुष्य पुण्य न कर पायेगा। पुण्य के नष्ट होने से मनुष्यों की प्रकृति पापमय होगी, इस कारण तुच्छ विचार करने वाले मनुष्य अपने अंश सहित नष्ट

हो जाएंगे। हे सूतजी! जिस तरह थोड़े ही परिश्रम, थोड़े धन से, थोड़े समय में पुण्य प्राप्त हो, ऐसा कोई उपाय हम लोगों को बतलाइए। हे महामुने, हमने यह भी सुना है कि शनि के प्रकोप से देवता भी मुक्त नहीं हो पाते । शनि की क्रूर दृष्टि ने भगवान श्रीगणेश जी का सिर उसके पिता के हाथों कटवा दिया। शनि की दृष्टि कष्टों को देने वाली हैं, इसलिए कोई ऐसा व्रत बताएं, जिसे करने से शनिदेव प्रसन्न हो।

सूतजी बोले- हे मुनिश्रेष्ठ तुम धन्य हो। तुम्हीं वैष्णवों में अग्रगण्य हो, क्योंकि सब प्राणियों का हित चाहते हो। मैं आपसे उत्तम व्रत को कहता हूं। ध्यान देकर सुनें- इसके करने से भगवान शंकर प्रसन्न होते है और शनि ग्रह के कष्ट प्राप्त नहीं होते।

हे ऋषियो! युधिष्ठिर आदि पांडव जब वनवास में अनेक कष्ट भोग रहे थे, उस समय उनके प्रिय सखा श्रीकृष्ण उनके पास पहुंचे। युधिष्ठिर ने श्रीकृष्ण का बहुत आदर किया और सुंदर आसन पर बैठाया। श्रीकृष्ण बोले- हे युधिष्ठिर! कुशलपूर्वक तो हो? युधिष्ठिर ने कहा- हे प्रभो! आपकी कृपा है। आपसे कुछ छिपा नहिं है! कृपाकर कोई ऐसा उपाय बतलाएं, जिसके करने से यह ग्रह कष्ट न व्यापे। हमें इससे छुटकारा मिले। यह शनि ग्रह बहुत कष्ट देता है।

श्रीकृष्ण बोले- राजन! आपने बहुत ही सुंदर बात पूछी है। आपसे एक उत्तम व्रत कहता हूं, सुनो। जो मनुष्य भक्ति और श्रद्धायुक्त होकर शनिवार के दिन भगवान शंकर का व्रत करते हैं, उन्हें शनि की ग्रह दशा मे कोई कष्ट नहीं होता। उनको निर्धनता नहीं सताती तथा इस लोक में अनेक प्रकार के सुखों को भोगकर अंत में शिवलोक की प्राप्ति होती है। युधिष्ठिर बोले- हे प्रभु! सबसे पहले यह व्रत किसने किया था, कृपा करके इसे विस्तारपूर्वक कहें तथा इसकी विधि भी बतलाएं।

भगवान श्रीकृष्ण बोले- राजन! शनिवार के दिन, विशेषकर श्रावण मास में शनिवार के दिन लौहनिर्मित प्रतिमा को पंचामृत से स्नान कराकर, अनेक प्रकार के गंध, अष्टांग, धूप, फल, उत्तम प्रकार के नैवेद्य आदि से पूजन करे, शनि के दस नामों का उच्चारण करे। तिल, जौ, उड़द, गुड़, लोहा, नीले वस्त्र का दान करे। फिर भगवान शंकर का विधिपूर्वक पूजन कर आरती-प्रार्थना करे- हे भोलेनाथ! मैं आपकी शरण हूं, आप मेरे ऊपर कृपा करें। मेरी रक्षा करें।

हे युधिष्ठिर! पहले शनिवार को उड़द का भात, दूसरे को केवल खीर, तीसरे को खजला, चौथे को पूरियों का भोग लगावे। व्रत की समाप्ति पर यथाशक्ति ब्राह्मण भोजन करावे। इस प्रकार करने से सभी अनिष्ट, कष्ट, आधिव्यादियों का सर्वथा नाश होता है। शनि, राहु, केते से प्राप्त होने वाले दोष दूर होते हैं और

अनेक प्रकार के सुख-साधन एवं पुत्र-पौत्रादि का सुख प्राप्त होता हैं।

**सबसे पूर्व जिसने इस व्रत को किया था, उसका इतिहास भी सुनो-**

पूर्वकाल में इस पृथ्वी पर एक राजा राज्य करता था। राजाने अपने शत्रुओं को अपने वश में कर लिया। दैव गति से राजा और राजकुमार पर शनि की दशा आई। राजा को उसके शत्रुओं ने मार दिया। राजकुमार भी बेसहारा हो गया। राजगुरु को भी बैरियों ने मार दिया। उसकी विधवा ब्राह्मणी तथा उसका पुत्र शुचिव्रत रह गया। ब्राह्मणी ने राजकुमार धर्मगुप्त को अपने साथ ले लिया और नगर को छोड़कर चल दी।

गरीब ब्राह्मणी दोनों कुमारो का बहुत कठिनाई से निर्वाह कर पाती थी। कभी किसी शहर में और कभी किसी नगर में दोनों कुमारों को लिए घूमती रहती थी। एक दिन वह ब्राह्मणी जब दोनों कुमारों को लिए एक नगर से दुसरे नगर जा रही थी कि उसे मार्ग में महर्षि शांडिल्य के दर्शन हुए। ब्राह्मणी ने दोनों बालकों के साथ मुनि के चरणों मे प्रणाम किया और बोली- महर्षि! मैं आज आपके दर्शन कर कृतार्थ हो गई। यह मेरे दोनों कुमार आपकी शरण है, आप इनकी रक्षा करें। मुनिवर! यह शुचिव्रत मेरा पुत्र है और यह धर्मगुप्त राजपुत्र है और मेरा धर्मपुत्र है। हम घोर दारिद्र्य में हैं, आप हमारा उद्धार कीजिए। मुनि शांडिल्य ने ब्राह्मणी की सब बात सुनी और बोले-देवी! तुम्हारे ऊपर शनि का प्रकोप है, अतः आप शनिवार के दिन व्रत करके भोले शंकर की आराधना किया करो, इससे तुम्हारा कल्याण होगा।

ब्राह्मणी और दोनों कुमार मुनि को प्रणाम कर शिव मंदिर के लिए चल दिए। दोनों कुमारों ने ब्राह्मणी सहित मुनि के उपदेश के अनुसार शनिवार का व्रत किया तथा शिवजी का पूजन किया। दोनों कुमारों को यह व्रत करते-करते चार मास व्यतीत हो गए। एक दिन शुचिव्रत स्नान करने के लिए गया। उसके साथ राजकुमार नहीं था। कीचड़ में उसे एक बहुत बड़ा कलश दिखाई दिया। शुचिव्रत ने उसको उठाया और देखा तो उसमें धन था। शुचिव्रत उस कलश को लेकर घर आया और मां से बोला- हे मां! शिवजी ने इस कलश के रुप में धन दिया है।

माता ने आदेश दिया- बेटा! तुम दोनों इसको बांट लो। मां का वचन सुनकर शुचिव्रत बहुत ही प्रसन्न हुआ और धर्मगुप्त से बोला- भैया! अपना हिस्सा ले लो। परंतु शिवभक्त राजकुमार धर्मगुप्त ने कहा-मां! मैं हिसा लेना नहीं चाहता, क्योंकि जो कोई अपने सुकृत से कुछ भी पाता है, वह उसी का भाग है और उसे आप ही भोगना चाहिये। शिवजी मुझ पर भी कभी कृपा करेंगे।

धर्मगुप्त प्रेम और भक्ति के साथ शनि का व्रत करके पूजा करने लगा। इस प्रकार उसे एक वर्ष व्यतीत हो गया। बसंत ऋतु का आगमन हुआ। राजकुमार धर्मगुप्त तथा ब्राह्मण पुत्र शुचिव्रत दोनों ही वन में घूमने गए। दोनों वन में घूमते-घूमते काफी दूर निकल गए। उनको वहां सैकड़ों गंधर्व कन्याएं खेलती हुई मिलीं। ब्राह्मण कुमार बोला- भैया! चरित्रवान पुरुषों को चाहिए कि वे स्त्रियों से बचकर रहें। ये मनुष्य को शीघ्र ही मोह लेती हैं। विशेष रूप से ब्रह्मचारी को स्त्रियों से न तो संभाषण करना चाहिए, तथा न ही मिलना चाहिए। परंतु गंधर्व कन्याओं की क्रीड़ा को देखने की इच्छा रखने वाला राजकुमार उनके पास अकेला चला गया।

गंधर्व कन्याओं में से एक सुंदरी उस राजकुमार पर मोहित हो गई और अपनी सखियों से बोली- यहां से थोड़ी दूरी पर एक सुंदर वन है, उसमें नाना प्रकार के फूल खिले हैं। तुम सब जाकर उन सुंदर फूलों को तोड़कर ले आओ, तब तक मैं यहीं बैठी हूं। सखियां उस गंधर्व कन्या की आज्ञा पाकर चली गई और वह सुंदर गंधर्व कन्या राजकुमार पर दृष्टि गड़ाकर बैठ गई। उसे अकेला देखकर राजकुमार भी उसके पास चला आया।

राजकुमार को देखकर गंधर्व कन्या उठी और बैठने के लिए कमल-पत्तों का आसन दिया। राजकुमार आसन पर बैठ गया। गंधर्व कन्या ने पूछा- आप कौन है? किस देश के रहने वाले हैं तथा आपका आगमन कैसे हुआ है? राजकुमार ने कहा- मैं विदर्भ देश के राजा

का पुत्र हूं, मेरा नाम धर्मगुप्त है। मेरे माता-पिता स्वर्गलोक सिधार चुके हैं। शत्रुओं ने मेरा राज्य छीन लिया है। मैं राजगुरु की पत्नी के साथ रहता हूं, वह मेरी धर्म माता हैं।

फिर राजकुमार ने उस गंधर्व कन्या से पूछा- आप कौन है? किसकी पुत्री हैं और किस कार्य से यहां पर आपका आगमन हुआ है?

गंधर्व कन्या ने कहा- विद्रविक नाम के गंधर्व की मैं पुत्री हूं। मेरा नाम अंशुमति है। आपको आता देख आपसे बात करने की इच्छा हुई, इसी से मैं सखियों को अलग भेजकर अकेली रह गई हूं। गंधर्व कहते हैं कि मेरे बराबर संगीत विद्या में कोई निपुण नहीं है। भगवान शंकर ने हम दोनों पर कृपा की है, इसलिए आपको यहां पर भेजा है। अब से लेकर मेरा-आपका प्रेम कभी न टूटे। ऐसा कहकर कन्या ने अपने गले का मोतियों का हार राजकुमार के गले में डाल दिया।

राजकुमार धर्मगुप्त ने कहा- मेरे पास न राज है, न धन। आप मेरी भार्या कैसे बनेंगी? आपके पिता है, आपने उनकी आज्ञा भी नहीं ली। गंधर्व कन्या बोली- अब आप घर जाएं, लेकिन परसों प्रातःकाल यहां अवश्य पधारें। राजकुमार से ऐसा कहकर गंधर्व कन्या अपनी सहेलियों के पास चली गई। राजकुमार धर्मगुप्त शुचिव्रत के पास चला आया और उसे सब समाचार कह सुनाया।

राजकुमार धर्मगुप्त तीसरे दिन शुचिव्रत को साथ लेकर उसी वन में गया। उसने देखा कि स्वयं गंधर्वराज विद्रविक उस कन्या को साथ लेकर उपस्थित हैं। गंधर्वराज ने दोनों कुमारों का अभिवादन किया और दोनों को सुंदर आसन पर बिठाकर राजकुमार से कहा राजकुमार! मैं परसों कैलाश पर गौरी शंकर के दर्शन करने गया था। वहां करुणारूपी सुधा के सागर भोले शंकरजी महाराज ने मुझे अपने पास बुलाकर कहा- गंधर्वराज! पृथ्वी पर धर्मगुप्त नाम का राजभ्रष्ट राजकुमार है।

उसके परिवार के लोगों को शत्रुओं ने समाप्त कर दिया है। वह बालक गुरु के कहने से शनिवार का व्रत करता है और सदा मेरी सेवा में लगा रहता है। तुम उसकी सहायता करो, जिससे वह अपने शत्रुओं पर विजय प्राप्त कर सके।

गौरीशंकर की आज्ञा को शिरोधार्य कर मैं अपने घर चला आया। वहां मेरी पुत्री अंशुमति ने भी ऐसी ही प्रार्थना की। शिवशंकर की आज्ञा तथा अंशुमति के मन की बात जानकर मैं ही इसको इस वन में लाया हूं।

मैं इसे आपको सौंपता हूं। मैं आपके शत्रुओं को परास्त कर आपको आपका राज्य दिला दूंगा।

ऐसा कहकर गंधर्वराज ने अपनी कन्या का विवाह राजकुमार के साथ कर दिया तथा अंशुमति की सहेली की शादी ब्राह्मण कुमार शुचिव्रत के साथ कर दी। उसने राजकुमार की सहायता के लिए गंधर्वो की चतुरंगिणी सेना भी दी।

धर्मगुप्त के शत्रुओं ने जब यह समाचार सुना तो उन्होने राजकुमार का अधीनता स्वीकार कर ली और राज्य भी लौटा दिया। धर्मगुप्त सिंहासन पर बैठा। उसने अपने धर्म भाई शुचिव्रत को मंत्री नियुक्त किया। जिस ब्राह्मणी ने उसे पुत्र की तरह पाला था, उसे राजमाता बनाया। इस प्रकार शनिवार के व्रत के प्रभाव और शिवजी की कृपा से धर्मगुप्त फिर से विदर्भराज हुआ।

श्रीकृष्ण भगवान बोले- हे पांडुनंदन! आप भी यह व्रत करें तो कुछ समय बाद आपको राज्य प्राप्त होगा और सभी प्रकार के सुखों की प्राप्ति होगी। आपके बुरे दिनों की शीघ्र समाप्ति होगी।

युधिष्ठिर ने शनिवार व्रत की कथा सुनकर श्रीकृष्ण भगवान की पूजा की और व्रत आरंभ किया। इसी व्रत के प्रभाव से महाभारत में पांडवोंने द्रोण, भीष्म और कर्ण जैसे महारथियों को परास्त किया- सबसे बढ़कर उन्हें श्रीकृष्ण जैसा योग्य सारथी मिला तथा छिना हुआ राज्य प्राप्त कर वर्षों तक उसका सुख भोगा और फिर देह त्यागकर स्वर्ग की प्राप्ति की।

# शनि प्रदोष व्रत का महत्व

संकलन गुरुत्व कार्यालय

सनातन धर्म में प्रदोष व्रत का विशेष महत्व माना जाता हैं। प्रत्येक माह के शुक्ल और कृष्ण दोनों पक्षों के तेरहवें दिन अर्थात त्रयोदशी को प्रदोष व्रत कहाजाता हैं।

इस दिन किए जाने वाले व्रत को प्रदोष व्रत कहा जाता हैं। प्रदोष व्रत के दिन भगवान शिव और माता पार्वती की आराधना करने का विधान हैं।

विद्वानो के मतानुशार प्रदोष व्रत से व्यक्ति को सफलता, शान्ति प्रदान करने वाला एवं उसकी समस्त इच्छाओं की पूर्ति करने वाला हैं। एसी धार्मिक मान्यता हैं कि प्रदोष के दिन भगवान शिव के किसी भी रूप का दर्शन करने मात्र से व्यक्ति की सारी अज्ञानता का नाश कर देता हैं और भक्त को शिव की कृपा का भागी बनाता हैं।

जब शनिवार के दिन प्रदोष व्रत पड़ता हैं, तो उसे शनि प्रदोष व्रत के नाम से जाना जाता हैं। शनिदेव नवग्रहों में से एक महाग्रह हैं। शनिदेव के बारे में शास्त्रों में वर्णन है कि शनि का कोप अत्यन्त भयंकर होता हैं। भयंकर कोप शान्त करने हेतु पुराणों में उल्लेख हैं की शनि प्रदोष व्रत करने से शनि देव का प्रकोप स्वतः शान्त हो जाता है।

जिन लोगों पर शनि की साढ़ेसाती और ढैया का प्रभाव हो, उनके लिए शनि प्रदोष व्रत करना विशेष हितकारी माना गया है। पूर्ण विधि-विधान व निष्ठा से किया गया प्रदोष व्रत शनिदेव की कृपा प्राप्त करने का एक शास्त्रोक्त व आसान उपाय है। प्रदोष व्रत के प्रभाव से शनि से संबंधित पीडा दूर होती हैं, और शनिदेव का आशीर्वाद भी मिलता है जिससे व्यक्ति की सभी मनोकामनाएँ पूरी होती जाती हैं।

शनि प्रदोष के दिन शनि की कारक वस्तुओं जैसे लोहा, तैल, काले तिल, काली उड़द, कोयला और कम्बल आदि का दान करना शुभ फलप्रद होता हैं, और शनि-मंदिर में जाकर तैल का दिया जलाता है तथा उपवास करता है, शनिदेव उससे प्रसन्न होकर उसके सारे दुःखों को दूर कर देते हैं। विद्वानो के अनुशार शास्त्रों में वर्णित है कि उत्तम संतान की कामना रखने वाले दम्पत्ति को शनि प्रदोष व्रत अवश्य करना चाहिए। शास्त्रो में शनि प्रदोष व्रत शीघ्र ही संतान देने वाला माना गया हैं।

संतान-प्राप्ति के हेतु शनि प्रदोष वाले दिन सुबह स्नानादी करने के पश्चात पति-पत्नी को मिलकर शिव-पार्वती और गणेश की का विधि-विधान से पूजन-अर्चन करना चाहिए और शिवलिंग पर जलाभिषेक करना चाहिए। इसके पश्चयात शनिदेव की कृपा प्राप्त करने हेतु पीपल के वृक्ष की जड़ में जल चढ़ाना चाहिए। साथ ही दम्पत्ति को पूरे दिन उपवास करना चाहिए। ऐसा करने से जल्दी ही संतान की प्राप्ति होती है। शनि प्रदोष व्रत के दिन साधक को संध्या-काल में भगवान का भजन-पूजन करना चाहिए और शिवलिंग का जल और बिल्व की पत्तियों से अभिषेक करना चाहिए। साथ ही इस दिन महामृत्युंजय-मंत्र के जाप का भी विधान है। इस दिन प्रदोष व्रत कथा का पाठ करना चाहिए और पूजा के बाद भभूत को मस्तक पर लगाना चाहिए। शास्त्रों के अनुसार जो साधक इस तरह शनि प्रदोष व्रत का पालन करता है, उसके सभी कष्ट समाप्त हो जाते हैं और सम्पूर्ण इच्छाएँ पूरी होती

# शनि-साढ़ेसाती के शांति उपाय

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

- **"ॐ ऐं ह्रीं श्रीं शनैश्चराय नमः"** इस मंत्र का जप प्रतिदिन १०८ बार करने से लाभ प्राप्त होता हैं।
- श्री शिवलिंग पर ताँबे का सर्प (नाग) चढ़ाने से शनि साढेसाती का अशुभता में कमी आती हैं।
- आक के पौधे पर सात शनिवार तक लोहे की सात कील चढ़ाने से लाभ प्राप्त होता हैं।
- किसी मंदिर में काले रंग की वस्तुएं एवं सात बादाम सात शनिवार तक लगातार दान करने से शनि की साढेसाती में शनि से संबंधित कष्ट दूर होते हैं।
- हनुमान की पूजा-अर्चना करने से हनुमानजी की प्रतिमा को सिंदूर व तेल चढाने से लाभ प्राप्त होता हैं।
- शनिवार का व्रत करने से भी शनि के अशुभ प्रभवो में कमी आति हैं।
- शनिवार को किसी हनुमान जी की प्रतिमा को सिंदूर, चमेली का तेल, चांदी के वर्क का चोला चढ़ाए। हनुमानजी को जनेऊ, लाल फूल की माला, लड्डु तथा पान अर्पण करने से साढ़ेसाती से संबंधित कष्टो से छुटकारा मिलता हैं।
- सप्तधान अर्थात सात प्रकार के अन्न का दान करने से व शनिवार को प्रातः पीपल का पूजन कर पीपल के मूल में जल अर्पण करने से भी विशेष लाभ प्राप्त होता हैं।
- स्नान करते समय लाजवन्ती, लौंग, लोबान, चौलाई, काला तिल, गौर, काली मिर्च, मंगरैला, कुल्थी, गौमूत्र आदि में से पांच या सात या उस्से से अधिक वस्तु जो भी प्राप्त हो उसका चूर्ण बना कर को जल में मिलाकर दक्षिण दिशा की और मुख कर के खड़े होकर स्नान करें। इस जल से स्नान करने के पश्चात् किसी भी तरह का साबुन या तेल का प्रयोग नहीं करें। इस जल को शरीर पर डालने से पूर्व साबुन आदि लगले व शुद्ध पाने से झाग को साफ करने के पश्चयात औषधि मिले जल से स्नान किया जा सकता हैं।
- शनिवार के दिन शनि से संबंदित वस्तुएं जेसे काले उड़द, तेल, काले तिल, लोहे से बनी वस्तु, श्याम वस्त्र आदि का दान देने से शनि पीड़ा का शमन होता हैं।
- एक सूखा नारियल लेकर उसमें चाकू या किल से छोटा सा गोल छेद बना लें। इस छेद में नारियल में आटे का बूरा, बादाम, काजू, किशमिश, पिस्ता, अखरोट या छुआरा मिलाकर नारियल में भरें। नारियल को पुनः बन्द कर किसी पीपल के पास भूमि के अन्दर इस प्रकार गाड़ दें की चीटियां आसानी से तलाश लें, किन्तु अन्य जानवर न पा सकें। घर लौटकर हाथ-पैर धोकर घर में प्रवेश करें। इस प्रकार ८ शनिवार तक यह क्रिया सम्पन्न करने से शनि पीडाका शमन होता हैं।
- शिवलिंग पर कच्चा दूध चढाते हुए **"अमोघ शिव कवच"** का पाठ करने से शनि पीडा शांत होती हैं।
- प्रत्येक शनिवार को मछलियों को जौ के आटे से बनी गोलियाँ खाने को डालने से लाभ प्राप्त होता हैं।
- प्रतिदिन **शनि वज्रपंजर कवच**, **दशरथ-कृत-शनि-स्तोत्र** अथवा **शनैश्चरस्तवराजः** का नियमित पाठ करने से लाभ प्राप्त होता हैं।
- भोजन करने से पूर्व परोसी गयी थाली में से एक ग्रास निकालकर काले कुत्ते को खिलाएँ अथवा शनिवार को शाम के समय उड़द की दाल के पकौडे व इमरती कुत्ते को खिलाए।
- शनिवार के दिन काले कपड़े में जौ, नारियल, लोहे की चौकोर शीट, काले तिल, कच्चे कोयले व काले चने को पोटली में बांधकर बहते हुए पानी में डालना लाभप्रद होता हैं।

- काली गाय व काले कुत्ते को तेल से चुपड़ी रोटी, चने की दाल व गुड खिलाना लाभप्रद रहता है।
- वट वृक्ष को दूध में शहद व गुड़ को मिलाकर सींचने से लाभ होता हैं।
- शनिवार, अमावस्या आदि विशेष दिनों पर 'शनि-मन्दिर' में जाकर आक-पर्ण (मदार के पत्ते) एवं पुष्पों की माला मूर्ति पर चढ़ाएँ। एक या आधा चम्मच तेल भी चढ़ाने से लाभ होता है।
- लोहे में बना प्राण-प्रतिष्ठित शनियंत्र प्राप्त करले लें।

शिवलिंग का यथा शक्ति पूजन करें। हो सके, जलाभिषेक करें। पाँच श्वेत पुष्प और एक बिल्व-पत्र चढ़ाएँ। शिव-मन्त्र का जप करें, फिर प्रार्थना करें। यथा- **ॐ श्रीशंकराय नमः। श्रीकैलास-पतये नमः। श्रीपार्वती-पतये नमः। श्रीविघ्न-हर्ताय नमः। श्रीसुख-दात्रे नमः। ॐ शान्ति! शान्ति!! शान्ति!!!**

इस प्रकार प्रार्थना के शिवलिंग के सामने एक नारियल और एक मुट्ठी गेहूँ रखें। नमस्कार कर घर वापस आएँ।

शनि एवं शनि-भार्या-स्तोत्र का नित्य तीन पाठ करने से **'शनि-ग्रह'** की पीड़ा निश्चय की दूर होती है।

**शनि-भार्या-स्तोत्र**

यः पुरा राज्य-भ्रष्टाय, नलाय प्रददो किल। स्वप्ने शौरिः स्वयं, मन्त्रं सर्व-काम-फल-प्रदम्॥१॥ क्रोडं नीलाञ्जन-प्रख्यं, नील-जीमूत-सन्निभम्। छाया-मार्तण्ड सम्भूतं, नमस्यामि शनैश्चरम्॥२॥ ॐ नमोऽर्क-पुत्राय शनैश्चराय, नीहार-वर्णाञ्जन-नीलकाय।स्मृत्वा रहस्यं भुवि मानुषत्वे, फल-प्रदो मेभव सूर्य-पुत्र॥३॥ नमोऽस्तु प्रेत-राजाय, कृष्ण-वर्णाय ते नमः। शनैश्चराय क्रूराय, सिद्धि-बुद्धि प्रदायिने॥४॥ य एभिर्नामभिः स्तौति, तस्य तुष्टो भवाम्यहम्। मामकानां भयं तस्य, स्वप्नेष्वपि न जायते॥५॥ गार्गेय कौशिकस्यापि, पिप्लादो महामुनिः। शनैश्चर-कृता पीड़ा, न भवति कदाचन॥६॥ क्रोडस्तु पिंगलो बभ्रुः, कृष्णो रौद्रोऽन्तको यमः। शौरिः शनैश्चरो मन्दः, पिप्लादेन संयुतः॥७॥ एतानि शनि-नामानि, प्रातरुत्थाय यः पठेत्। तस्य शौरेः कृता पीड़ा, न भवति कदाचन॥८॥ ध्वजनी धामनी चैव, कंकाली कलह-प्रिया। कलही कण्टकी चापि, अजा महिषी तुरगंमा॥९॥ नामानि शनि-भार्यायाः, नित्यं जपति यः पुमान्। तस्य दुःखा विनश्यन्ति, सुख-सौभाग्यं वर्द्धते॥१०॥

# श्री शनि चालीसा

## दोह

जय गणेश गिरिजा सुवन, मंगल करण कृपाल।
दीनन के दुख दूर करि,। कीजै नाथ निहाल॥
जय जय श्री शनिदेव प्रभु, सुनहु विनय महाराज।
करहु कृपा हे रवि तनय, राखहु जन की लाज॥
जयति जयति शनिदेव दयाला। करत यदा भक्तन प्रतिपाला॥
चारि भुजा, तनु श्याम विराजै। माथे रतन मुकुट छवि छाजै॥
परम विशाल मनोहर भाला। टेढ़ी दृष्टि भृकुटि विकराला।
कुण्डल श्रवण चमाचम चमके। हिये माल मुक्तत मणि दमके॥
कर में गदा त्रिशुल कुठारा। पल विच करैं आरिहिं संहारा॥
पिंगल, कृष्णों, छाया, नन्दन। यम कोणस्थ, रौद्र, दुःखभंजन॥
सौरी, मन्द, शनि दशनामा। भानु पुत्र पूजहिं सब कामा।
जा पर प्रभु प्रसन्न है जाहीं। रकंहुं राव करै क्षण माहीं॥
पर्वतहू तृण होई निहारत। तृणहू को पर्वत करि डारत॥
राज मिलत बन रामहिं दीन्हो। कैकेइहुं की मति हरि लीन्हों॥
बनहूं में मृग कपट दिखाई। मातु जानकी गई चतुराई॥
लखनहिं शक्ति विकल करि डारा। मचिंगा दल में हाहाकारा॥
रावण की गति मति बौराई। रामचन्द्र सों बैर बढ़ाई॥
दियो कीट करि कंचन लंका। बजि बजरंग बीर की डांका॥
नृप विक्रम पर तुहि पगु धारा। चित्र मयूर निगलि गै हारा॥
हार नौलाखा लाग्यो चोरी। हाथ पैर डरवायो तोरी॥
भारी दशा निकृष्ट दिखायो। तेलिहिं घर कोल्हू चनवायो॥
विनय राग दीपक महं कीन्हों। तब प्रसन्न प्रभु हवै सुख दीन्हों॥
हरिश्रचन्द् नृप नारि बिकानी। आपहु भरे डोम घर पानी॥
तैसे नल पर दशा सिरानी। भूजी मीन कूद गई पानी॥
श्री शंकरहि गहयो जब जाई। पार्वती को सती कराई॥
तनिक विलोकत ही करि रीसा। नभ ठडि गयो गौरिसुत सीसा॥
पाण्डव पर भै दशा तुम्हारी। बची द्रौपदी होति उघारी॥
कौरव के भी गति मारयो। युद्ध महाभारत करि डारयो॥
रवि कहं मुख महं धरि तत्काला। लेकर कूदि परयो पाताला॥
शेष देव-लखि विनती लाई। रवि को मुख ते दियो छुड़ई॥
वाहन प्रभु के सात सुजाना। जग दिग्ज गर्दभ मृग स्वाना॥
जम्बुक सिंह आदि नखधारी। सो फल जज्योतिष कहत पुकारी॥
गज वाहन लक्ष्मी गृह आवै। हय ते सुख सम्पत्ति उपजावैं॥
गर्दभ हानि करै बहु नष्ट कर डारै। मृग दे कष्ट प्रण संहारै॥
जब आवहिं प्रभु स्वान सवारी। चोरी आदि होय डर भारी॥
तैसहि चारि चरण यह नामा। स्वर्ण लौह चांजी अरु तामा॥
लौह चरण पर जब प्रभु आवैं। धन जन सम्पत्ति नष्ट करावै॥
समता ताम्र रजत शुभकारी। स्र्वण सर्व सुख मंगल कारी॥
जो यह शनि चरित्र नित गावै। कबहु न दशा निकृष्ट समावै॥
अदभुत नाथ दिखावैं लीला। करै शत्रु के नशि बलि ढीला॥
जो पण्डित सुयोग्य बुलवाई। विधिवत शनि ग्रह शांति कराई॥
पीपल जल शनि दिवस चढ़ावत। दीप दान दे बहु सुख पावत॥
कहत रामसुन्दर प्रभु दासा। शनि सुमिरत सुख होत प्रकाश॥

## दोहा

पाठ शनिचर देव को की विमल तैयार।
करत पाठ चालिस दिन हो भवसागर पार॥

## शनि सम्बन्धी व्यापार और नौकरी

काले रंग की वस्तुयें, लोहा से बनी वस्तुयें, ऊन, तेल, गैस, कोयला, कार्बन से बनी वस्तुयें, चमडा, मशीनों के पार्ट्स, पेट्रोल, पत्थर, तिल और रंग का व्यापार शनि से जुडे जातकों को फ़ायदा देने वाला होता है.चपरासी की नौकरी, ड्राइवर, समाज कल्याण की नौकरी नगर पालिका वाले काम, जज, वकील, राजदूत आदि वाले पद शनि की नौकरी मे आते हैं।

## शनि सम्बन्धी दान पुण्य

पुष्य, अनुराधा और उत्तराभाद्रपद नक्षत्रों के समय में शनि पीडा के निवारण के लिए स्वयं के वजन के बराबर या दशांश वजन के काले चने, काले कपडे, जामुन के फ़ल, काले उडद, काली गाय, काले जूते, तिल, भैंस, लोहा, तेल, नीलम, कुलथी, काले व नीले फ़ूल, कस्तूरी आदि दान की वस्तुओं का दान किया जाता है। यदि इन नक्षत्रो व शनिवार का संयोग हो तो और भी उत्तमफल प्राप्त होते हैं।

# सामुद्रिक शास्त्र में शनि रेखा का महत्व

संकलन गुरुत्व कार्यालय

भारतीय सामुद्रिक शास्त्र भी ज्योतिष शास्त्र की तरह कई रहस्यो से भरा हुवा महासागर की तरह गहरा है। जिसमे हाथ का आकार, रेखा, नाखून, हथेली का रंग एवं हथेली पर स्थित पर्वतों को काफी महत्व दिया गया है। सामुद्रिक शास्त्र में मनुष्य की हथेली पर ग्रहो में प्रमुख नवग्रहो के लिए अलग अलग स्थान निर्धारित किया गया हैं। उन ग्रहों के लिए निर्घारित किये गये स्थान को ही पर्वत कहा गया हैं। जानकारो की माने तो हथेली पर स्थित पर्वत हमारे शरीर के चुम्बकीय केन्द्र होते हैं जो संबंधित ग्रहों से उर्जा प्राप्त कर मस्तिष्क एवं शरीर के विभिन्न हिस्सो तक उस उर्जा को पहुंचाते हैं।

इस अंक में हम आपका मर्गदर्शन कर रहे हैं।

## शनि पर्वत व शनि रेखा

हथेली पर मध्यमा अंगुली अर्थात सबसे बडी वाली अंगुली (मिडील फिंगर) के मूल में शनि का स्थान होता है जिसे शनि पर्वत कहा जाता हैं। हथेली पर स्थित शनि पर्वत से व्यक्ति का स्वभाव, गृहस्थ जीवन और स्वास्थ्य को दर्शाता हैं। हथेली पर स्थित शनि पर्वत व्यक्ति की साधरण-आसाधारण प्रकृति के बारें में सरलता से ज्ञात किया जा सकता है।

## पूर्ण विकसित:

जिस व्यक्ति की हथेली में शनि पर्वत उभरा हुवा अर्थात पूर्ण विकसीत हो एसे व्यक्ति बहुत ही भाग्यशाली होते हैं, इन्हें अपनी मेहनत का पूर्ण लाभ प्राप्त होता है। व्यक्ति अपनी मेहनत के बल पर श्रेष्ठ स्थान को प्राप्त करते हैं। एसे व्यक्ति अधिकतर अकेले रहना पसंद करते देखे गये हैं। व्यक्ति का स्वभाव थोडा चिड़चिड़ा होता हैं।

एसे व्यक्ति अपने लक्ष्य को प्राप्त करने में सक्षम होते हैं। दिन प्रति-दिन सफलता प्राप्त करते जाते हैं। एसे व्यक्ति अपने कार्य के प्रति अत्याधिक समर्पित होते हैं जिस कारण वह अपने गृहस्थ जीवन की परवाह नहीं करते! लेकिन उन्नत शनि पर्वत होने के कारण कभी-कभी व्यक्ति अपने कर्तव्य के प्रति सजग और जिम्मेदार भी होता है। व्यक्ति समय के साथ साथ ज्यादा रहस्यवादी होते जाते हैं।

जिस व्यक्ति के हाथ में शनि पर्वत उभरहुवा और प्रभावशाली होता हैं। वह व्यक्ति सफल रहस्यवादी विषयो के जानकार जेसे जादूगर, इंजीनियर शोध कर्ता आदि होते हैं। व्यक्ति अपने जीवन में पूर्ण मितव्ययी होते हैं। व्यक्ति अचल सम्पति खरीदने में ज्यादा विश्वास रखते हैं।

संगीत, नृत्य आदि कला में इनका रूझान कम रहता हैं। ऐसे व्यक्ति थोडे शकी मिजाज के होते हैं। बचपन से ही इनके दिमाग में छोटी-छोटी बातो को लेकर सन्देहशीलता होती हैं इस कारण व्यक्ति अपने परिजनो पर भी शक करने से नहीं चूकते।

कुछ जानकारो के अनुशार अत्याधिक विकसित अर्थात उभरा शनि पर्वत व्यक्ति को आत्महत्या करने को प्रेरित करता हैं। जरूरत से ज्यादा विकसित शनि पर्वत वाले व्यक्ति धृतकार्य करने वाले जैसे डाकू, ठग, लुटेरे, आदि होता हैं। ऐसे व्यक्तियों की हथेली में शनि पर्वत साधारणत: पीलापन लिए हुए होता हैं। इनकी हथेलियां कुछ पीलापन लिये होती हैं।

शनि पर्वत शुभ लक्ष्ण युक्त हो तो मनुष्य, इंजीनियर, वैज्ञानिक, जादूगर, साहित्यकार, ज्योतिषी, कृषक अथवा रसायन शास्त्री होते हैं।

शुभ शनि पर्वत वाले व्यक्ति प्राय: अपने माता-पिता की इकलौती संतान या सभी संतानो में से अधिक प्रिय होते हैं।

स्वभाव से संतोषी और थोडे कंजूस होते हैं।

एसे व्यक्ति यदि लेखन कार्य से जुडे हो, तो धार्मिक व रहस्यवाद लेखन उनका प्रिय विषय होता है।

**मध्याम विकसित पर्वत:**

शनि पर्वत के मध्यम विकसित होने से व्यक्ति अपने जीवन में मध्यम सफलता व सम्मान प्राप्त कर पाता।

**अविकसित पर्वत:**

यदि किसी व्यक्ति की हथेली में शनि पर्वत नही होता है तो उस व्यक्ति का जीवन उद्देश्यहीन व महत्वहीन होता हैं। यदि शनि पर्वत सामान्य रूप से उभरा हुआ हो तो व्यक्ति जरूरत से ज्यादा भाग्य पर विश्वास करने वाला होता हैं। उसे अपने अधिकतर कार्यो में असफलता प्राप्त होती है। यदि मध्यमा अंगुली का सिरा नुकीला हो और शनि पर्वत विकसित हो तो व्यक्ति अत्याधिक कल्पनाशिल होता है।

व्यक्ति के हाथ-पैर ठंडे होते हैं, दांत रोग भी होता हैं। एसे व्यक्ति को दुर्घटनाओं में अधिकतर पैरों और नीचे के अंगों में चोट लगती हैं। उनका स्वास्थ्य अधिकतर निर्बल होता हैं।

यदि शनि पर्वत गुरू पर्वत की ओर झुका हुआ हो तो यह शुभफल प्राप्त होने के संकेत हैं। व्यक्ति को समाज में मान-सम्मान की प्राप्ति होती हैं।

यदि शनि पर्वत सूर्य पर्वत की ओर झुका हुआ हो तो यह व्यक्ति के आलसी, निर्धन होने के लक्षण होते हैं। एसे व्यक्ति अपने भाग्य के भरोसे पर जीवित रहने वाले होते हैं। इनमें जरूरत से ज्यादा हताशा और निराशा के भाव होते हैं। एसे व्यक्ति प्रत्येक कार्य को नकारात्मक द्रष्टी से ही देखते हैं।

यदि शनि पर्वत पर जरूरत से ज्यादा रेखाएं स्थित हों तो व्यक्ति डरपोक, कायर और बहुत भोगप्रिय होता हैं।

यदि हथेली पर शनि पर्वत और बुध पर्वत दोनों ही पूर्ण विकसित हो, तो व्यक्ति एक सफल व्यापारी होता हैं। उसे अपने जीवन में आर्थिक दृष्टि से किसी प्रकार का कोई अभाव नहीं रहता।

# शनि के विभिन्न पाया का प्रभाव

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

भारतीय ज्योतिष शास्त्र के अनुशार किसी भी व्यक्ति की जन्म राशि से शनि जिस भी भाव में गोचर कर रहा होता है। उसके अनुसार शनि के पाया अर्थात पाद फल विचार किया जाता हैं। व्यक्ति की जन्म कुण्डली से शनि पाया के फलों का विस्तार से अध्ययन किया जाता हैं।

जन्म राशि के अनुसार शनि पाया की शुभता या अशुभता का निर्धारण निम्न रुप से किया जाता हैं।

जब शनि गोचर में किसी व्यक्ति की जन्म राशि से 1, 6, 11 भाव में भ्रमण करते है, तो शनि के पाद स्वर्ण के माने जाते हैं। उसी तरह जब शनि किसी व्यक्ति की जन्म राशि से 2, 5, 9 वें भाव में गोचर करते है. तो शनि के पाद रजत के माने जाते हैं। जब शनि किसी व्यक्ति की जन्म राशि से 3, 7, 10 वें भाव में गोचर करते है, तो शनि के पाद ताम्र के माने जाते हैं और जब शनि किसी व्यक्ति की जन्म राशि से 4, 8, 12 वें भाव में भ्रमण करते है, तो शनि के पाद लोहे के माने जाते हैं।

## शास्त्रोक्त विधान से शनि पाया की अवधि में मिलने वाले सामान्य फल

### 1. सोने का पाया की अवधि के फल

सोने का पाया की अवधि में व्यक्ति को कई प्रकार के सुख-साधन प्राप्त होने की संभावनाएं अधिक बनती हैं। आर्थिक द्रष्टी से धन व समृद्धि की वृद्धो के लिये भी यह समय व्यक्ति के अनुकुल होता हैं।

### 2. चांदी का पाया की अवधि के फल

रजत का पाया की अवधि व्यक्ति को शुभ फल देने वाली मानी गई हैं। अवधि में व्यक्ति को सब प्रकार की भौतिक सुख-सुविधाएं प्राप्त होती हैं।

### 3. तांबे का पाया की अवधि के फल

शनि के गोचर की तांबे का पाया की अवधि व्यक्ति को मिले- जुले फल प्रदान करने वाली होती हैं। इस अवधि में व्यक्ति को जीवन के कई क्षेत्रों में सफलता प्राप्त होती हैं। इस अवधि में व्यक्ति को कुछ क्षेत्रों में असफलता का भी सामना करना पड सकता हैं।

### 4. लोहे का पाया की अवधि के फल

शनि गोचर की लोहे का पाया की अवधि में व्यक्ति को आर्थिक मामलो में हानि हो सकती है। नौकरी, व्यवसाय के लिये भी यह समय प्रतिकुल रहने की अधिक संभावनाएं बनती हैं। इस अवधि में व्यक्ति को स्वास्थ्य सुख में कमी हो सकती है।

## जन्म राशि से विभिन्न भावों में शनि के फल

### 1. प्रथम भाव में शनि स्वर्ण पाया विचार

गोचर में जब शनि व्यक्ति की जन्म राशि अर्थात प्रथम भाव में स्थित हो तो इस अवधि को शनि का सोने का पाया कहा जाता हैं। सोने के पाये में शनि व्यक्ति के स्वास्थ्य सुख को बढाता हैं। परंतु व्यक्ति को संतान से कष्ट हो सकता हैं। व्यक्ति के लम्बे समय से रुके हुए कार्य पूरे होते है. व्यक्ति को नौकरी व व्यवसायीक

कार्यो से लाभ प्राप्त होता हैं। किन्तु शिक्षा क्षेत्र में बाधाएं बनी रह सकती हैं।

**2. द्वितीय भाव में शनि रजत पाया विचार**

गोचर में जब शनि व्यक्ति की जन्म राशि द्वितीय भाव में स्थित हो तो इस अवधि को शनि का रजत का पाया कहा जाता हैं। रजत के पाये में शनि व्यक्ति को नौकरी-व्यवसाय के कार्यो में सफलता प्राप्त होती हैं। आर्थिक मामलो में सुधार होता हैं। भूमि-भवन-वाहन इत्यादि से लाभ प्राप्त होता हैं। इस समयावधि में इष्ट मित्रो व पारिवारीक सदस्यो का सहयोग प्राप्त होता हैं। व्यक्ति के मान-सम्मान में वृद्धि होती हैं।

**3. तृतीय भाव में शनि ताम्रपाद पाया विचार**

गोचर में जब शनि व्यक्ति की जन्म राशि तृतीय भाव में स्थित हो तो इस अवधि को शनि का ताम्र का पाया कहा जाता हैं। ताम्र पाया में शनि व्यक्ति को धर्मिक कार्यो में रुचि बढाता हैं। यदि पढाई कर रहे तो उच्च शिक्षा प्ताप्ति की सम्भावनाये अधिक होती हैं। नौकरी में उन्नति व व्यापार में वृद्धि हो सकती हैं। अपने बल-बुद्धि से शत्रुओं को पराजित करने में सफलता प्राप्त हो सकती हैं। दाम्पत्य जीवन तानवपूर्ण हो सकता हैं। आकस्मिक दुर्घटनाएं भी हो सकती है.

**4. चतुर्थ भाव में शनि लौहे पाया विचार**

गोचर में जब शनि व्यक्ति की जन्म राशि चतुर्थ भाव में स्थित हो तो इस अवधि को शनि का लौहे का पाया कहा जाता हैं। लौह पाया में नौकरी-व्यवसाय के कार्यो में अत्याधिक बाधाएं और नुक्शान हो सकता हैं। उसके रोजगार का स्त्रोत एकाधिक बार बदलता रहता हैं। लौह पाया में मानसिक तनाव बढने की संभावनाएं अधिक बनती हैं। पारिवार में कलह की अधिकता होती हैं। व्यक्ति के मान-सम्मान की हानि हो सकती हैं।

**5. पंचम भाव में शनि रजत पाया विचार**

गोचर में जब शनि व्यक्ति की जन्म राशि पंचम भाव में स्थित हो तो इस अवधि को शनि का रजत का पाया कहा जाता हैं। रजत पाया में नौकरी- में उन्नत्ति व्यापार में वृद्धि हो सकती हैं। जातक के घर में मंगलकार्य सम्पन्न होते हैं। इस अवधि में अधिकतर शुभ फल अधिक प्राप्त होते हैं। अपने विरोधि व शत्रु को परास्त करने में व्यक्ति सफल रहता हैं। लेकिन दांम्पत्य सुख में कमी हो सकती हैं।

**6. छठे भाव में शनि स्वर्ण पाया विचार**

गोचर में जब शनि व्यक्ति की जन्म राशि छठे भाव में स्थित हो तो इस अवधि को शनि का स्वर्ण का पाया कहा जाता हैं। स्वर्ण पाया में जातक को शुभ फलो की प्राप्ति होती हैं। नौकरी-व्यवसाय के कार्यो में अधिक लाभ प्राप्त होते हैं। व्यक्ति के मान-सम्मान में वृद्धि होती हैं। एक से अधिक स्तोत्र से धन लाभ केयोग बनते हैं। भूमि-भवन-वाहन के सुख में वृद्धि होती हैं।

**7. सप्तम भाव में शनि ताम्र पाया विचार**

गोचर में जब शनि व्यक्ति की जन्म राशि सप्तम भाव में स्थित हो तो इस अवधि को शनि का ताम्र का पाया कहा जाता हैं। ताम्र पाया में व्यक्ति के भौतिक सुख-साधनो में वृद्धि होने के योग बनते हैं। लेकिन व्यक्ति को मानसिक तनाव बना रहता हैं। जातक के जीवन साथी के स्वास्थ्य में गिरावट हो सकती हैं।

**8. अष्टम भाव में शनि लोहे पाया विचार**

गोचर में जब शनि व्यक्ति की जन्म राशि अष्टम भाव में स्थित हो तो इस अवधि को शनि का लौहे का पाया कहा जाता हैं। लौह पाया में व्यक्ति के कष्टों में बढोतरी हो सकती हैं। परिवारिक सदस्यो के बिच में आपसी तनाव व मतभेद बढने की अधिक संभावना होती हैं। आकस्मिक घटनाओं के कारण व्यक्ति की परेशानियां बढ सकती हैं। मान-सम्मान में कमी हो सकती हैं। कर्ज के कारण परेशानी संभव हैं।

**9. नवम भाव में शनि रजत पाया विचार**

गोचर में जब शनि व्यक्ति की जन्म राशि नवम भाव में स्थित हो तो इस अवधि को शनि का रजत का पाया कहा जाता हैं। रजत पाया में व्यक्ति की आर्थिक स्थिती में सुधार होता है। एकाधिक स्त्रोत से धन लाभ प्रात होता हैं। व्यक्ति के पुराने शत्रु भी परास्त होते हैं।

**10. दशम भाव में शनि ताम्र पाया विचार**

गोचर में जब शनि व्यक्ति की जन्म राशि दशम भाव में स्थित हो तो इस अवधि को शनि का ताम्र का पाया कहा जाता हैं। ताम्र पाया में व्यक्ति को अत्याधिक परिश्रम के उपरांत सफलता प्राप्त होती हैं। लम्बे समय

से चली आरही योजनाएं भी पूर्ण हो सकती हैं। व्यक्ति को इस अवधि में अपने लक्ष्यों के प्रति सचेत रहना चाहिए। कभी-कभी आलस्य के भाव प्रगति में बाधाएं डाल सकते हैं।

**11. एकादश भाव में शनि स्वर्ण पाया विचार**

गोचर में जब शनि व्यक्ति की जन्म राशि एकादश भाव में स्थित हो तो इस अवधि को शनि का स्वर्ण का पाया कहा जाता हैं। स्वर्ण पाया में व्यक्ति को सभी प्रकार के भौतिक सुख साधन प्राप्त होते हैं। कार्य क्षेत्र में पूर्ण सफलता प्राप्त होती हैं। धन-सपत्ति में वृद्धि होती हैं। मान सम्मान व पद-प्रतिष्ठा में वृद्धि होती हैं।

**12. द्वादश भाव में शनि लौहे पाया विचार**

गोचर में जब शनि व्यक्ति की जन्म राशि द्वादश भाव में स्थित हो तो इस अवधि को शनि का लौहे का पाया कहा जाता हैं। लौह पाया में व्यक्ति के अपने सगे-संबंधियों व इष्ट मित्रो से संबन्ध खराब हो सकते हैं। आवश्यक्ता से अधिक खर्च व कर्ज से परेशानी संभव हैं। अनावश्यक किसी कार्यो में झूठे आरोप लग सकते हैं। मानसिक अस्थिरता रह सकती हैं। दूरस्थ स्थानो की यात्रा संभव हैं।

***

# शनिग्रह से संबंधित रोग

संकलन गुरुत्व कार्यालय

- उन्माद नाम का रोग शनि की देन है। जब दिमाग में सोचने विचारने की शक्ति का नाश हो जाता है। जो व्यक्ति करता जा रहा है। उसे करता जाता है। उसे यह पता नही है कि वह जो कर रहा है। संसार के लोगों के प्रति उसके क्या कर्तव्य हैं। उसे पता नही होता। सभी को एक लकडी से हांकने वाली बात उसके जीवन में मिलती है। मानव वध करने में नही हिचकना। शराब और मांस का लगातार प्रयोग करना। जहां भी रहना आतंक मचाये रहना। जो भी सगे सम्बन्धी हैं। उनके प्रति हमेशा चिन्ता देते रहना आदि उन्माद नाम के रोग के लक्षण है।

- वात रोग का अर्थ है वायु वाले रोग। जो लोग बिना कुछ अच्छा खाये पिये फ़ूलते चले जाते है। शरीर में वायु कुपित हो जाती है। उठना बैठना दूभर हो जाता है। शनि यह रोग देकर जातक को एक जगह पटक देता है। यह रोग लगातार सट्टा। जुआ। लाटरी। घुडदौड और अन्य तुरत पैसा बनाने वाले कामों को करने वाले लोगों मे अधिक देखा जाता है। किसी भी इस तरह के काम करते वक्त व्यक्ति लम्बी सांस खींचता है। उस लम्बी सांस के अन्दर जो हारने या जीतने की चाहत रखने पर ठंडी वायु होती है वह शरीर के अन्दर ही रुक जाती है। और अंगों के अन्दर भरती रहती है। अनैतिक काम करने वालों और अनाचार काम करने वालों के प्रति भी इस तरह के लक्षण देखे गये है।

- भगन्दर रोग गुदा मे घाव या न जाने वाले फ़ोडे के रूप में होता है। अधिक चिन्ता करने से यह रोग अधिक मात्रा में होता देखा गया है। चिन्ता करने से जो भी खाया जाता है। वह आंतों में जमा होता रहता है। पचता नही है। और चिन्ता करने से उवासी लगातार छोडने से शरीर में पानी की मात्रा कम हो जाती है। मल गांठों के रूप मे आमाशय से बाहर कडा होकर गुदा मार्ग से जब बाहर निकलता है तो लौह पिण्ड की भांति गुदा के छेद की मुलायम दीवाल को फ़ाडता हुआ निकलता है। लगातार मल का इसी तरह से निकलने पर पहले से पैदा हुए घाव ठीक नही हो पाते हैं। और इतना अधिक संक्रमण हो जाता है, कि किसी प्रकार की एन्टीबायटिक काम नही कर पाती है।

- गठिया रोग शनि की ही देन है। शीलन भरे स्थानों का निवास। चोरी और डकैती आदि करने वाले लोग अधिकतर इसी तरह का स्थान चुनते है। चिन्ताओं के कारण एकान्त बंध जगह पर पडे रहना। अनैतिक रूप से संबंध करना। शरीर में जितने भी जोड हैं। रज या वीर्य स्खलित होने के समय वे भयंकर रूप से उत्तेजित हो जाते हैं। धीरे-धीरे शरीर का तेज खत्म हो जाता है। और जातक के जोडों के अन्दर सूजन पैदा होने के बाद जातक को उठने बैठने और रोज के कामों को करने में भयंकर परेशानी उठानी पडती है। इस रोग को देकर शनि जातक को अपने द्वारा किये गये अधिक वासना के दुष्परिणामों की सजा को भुगतवाता है.

- स्नायु रोग के कारण शरीर की नशें पूरी तरह से अपना काम नही कर पाती हैं। वह आंखों के अन्दर कमजोरी महसूस करता है। सिर की पीडा। किसी भी बात का विचार करते ही मूर्छा आजाना मिर्गी। हिस्टीरिया। उत्तेजना। भूत का खेलने लग जाना आदि इसी कारण से ही पैदा होता है। अगर लगातार शनि के बीज मंत्र का जाप जातक से करवाया जाय। उडद की दाल का प्रयोग करवाया जाय। रोटी मे चने का प्रयोग किया जाय। लोहे के बर्तन में खाना खाया जाये। तो इस रोग से मुक्ति मिल जाती है इन रोगों के अलावा पेट के रोग। जंघाओं के रोग। टीबी। कैंसर आदि रोग भी शनि की देन है।

# शनिदेव की कृपा प्राप्ति के सरल उपाय

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

- शास्त्रो में शनि देव को वृद्धावस्था का स्वामी कहा गया हैं। जो व्यक्ति अपने माता पिता व बुजुर्गो का सम्मान करता हैं उस व्यक्ति पर शनि देव बहुत प्रसन्न होते हैं। जो व्यक्ति अपने माता-पिता व बुजुर्गो का अपमान उस व्यक्ति पर शनिदेव का कोप हो जाता हैं व उस व्यक्ति से सुख-समृद्धि दूर चली जाती हैं।
- निर्धनो व असहाय जीवो की सहायता करने से शनिदेव प्रसन्न होते हैं। असहाय व्यक्ति को काला छाता, चमड़े के जूते चप्पल भेट करने से शनि देव प्रसन्न होते है।
- शनि देव को उड़द के लड्डू बहुत प्रिय है। अत शनिवार को लड्डू का भोग लगा कर बाँटना लाभप्रद होता हैं।
- शनिवार के दिन तेल से मालिश कर स्नान करना चाहिए।
- लोहे कि कोई वस्तु शनि मंदिर में दान करनी चाहिए, ऐसी वस्तु दान करे जो मंदिर मे काम आसके।
- शनि से उत्पन्न समस्या के समाधान के लिए भगवान शिवजी और हनुमान जी की पूजा एक साथ करना विशेष लाभप्रद होता हैं। शनिदेव को शांत करने के लिये शनि चालीसा, शिव चालीसा, हनुमान चालीसा, बजरंगबाण हनुमान बाहुक का पाठ करना शुभदायक होता हैं।
- शनिरत्न नीलम के साथ पन्ना भी धारण करने से लाभ होता हैं।
- मछलियों को आटे से बनी गोलियां खिलाये।
- हर शनिवार व मंगलवार को काले कुत्ते को मीठी रोटीया खिलाये।
- श्री हनुमान जी या शनि मंदिर में पीपल का पेड हो तो संध्या के समय दीपक जलाना शनि, हनुमान और भैरवजी के दर्शन अत्यंत लाभकारी है।
- शनिवार का व्रत करे तथा एक समय बिना नमक का भोजन ले।
- खाली पेट नाश्ते से पूर्व काली मिर्च चबाकर गुड या बताशे से खाए।
- भोजन करते समय नमक कम होने पर काला नमक तथा मिर्च कम होने पर काली मिर्च प्रयोग करे।
- भोजन के उपरांत लोंग खाए।
- शनिवार मंगलवार को क्रोध न करे।
- भोजन करते समय मोंन रहे।
- प्रत्येक शनिवार को सोते समय शरीर व नाखूनों पर तेल मसले।
- मांस, मछली, मद तथा नशीली चीजो का सेवन बिलकुल न करे।
- गुड़ व चने से बनी वस्तु भोग लगाकर अधिक से अधिक लोगो को बाँटना चाहिए।
- लोहे के बर्तन में तेल भरकर अपना चेहरा देखकर दान करदे। यदि दान हेतु योग्य पात्र न मिले तो उसमे बत्ती लगाकर उसे शनि मंदिर में जला देना चाहिए।
- प्रत्येक शनि अमावस्या को अपने वजन का दशांश सरसों के तेल का अभिषेक करना चाहिए।
- शनि मृत्युंजय स्रोत दशरथ कृत शनि स्रोत का ४० दिन तक नियमित पाठ करे।
- घोड़े की नाल अथवा नाव की कील से बना छल्ला अभिमंत्रित करके धारण करना शनि के अशुभ प्रभाव को कम करता है।
- अपने निवास स्थान व व्यवसायीक स्थान पर घोडे की नाल को U आकार मे अवश्य लगाये।

- कपूर को नारियल के तेल में डालकर सिर में लगाये, शनिवार के दिन भोजन में उड़द की दाल का अत्यधिक सेवन करे, कर्मो को सुधारे, निवास स्थान पर अँधेरा, सूनापन व खंडहर की स्थिति न होने दे।
- प्रति माह की अमावस्या आने से पूर्व अपने घर व व्यवसायीक स्थल की सफाई व धुलाई करे व तेल का दीपक जलाए।
- शनि मंदिर में काले चने, कच्चा कोयला, काली हल्दी, काले तिल, काला कम्बल, तेल आदी शनि से संबंधित वस्तुओं का दान दे।
- 16 शनिवार सूर्यास्त्र के समय एक पानी वाला नारियल, 5 बादाम, कुछ दक्षिणा शनि मंदिर में चढ़ाये।
- शनि के शुभ फल प्राप्ति हेतु दक्षिण दिशा में सिराहना कर सोये। व पश्चिम दिशा में मुख कर सारे कार्य करे व अपने पूजन स्थान में शनि यंत्र स्थापीत करें।
- प्रत्येक शनिवार को रात्रि में सोते समय आँखों में काजल या सुरमा लगाये व शनिवार को नीला या काला कपडा अवश्य पहने।
- **प्रत्येक शनि अमावस्या, शनि जयंती या शनिवार को शनि मंदिर अवश्य जाये।**

# शनि के विभिन्न मंत्र

संकलन गुरुत्व कार्यालय

शम का अर्थ पाप नाशक देवता के रूप में भी कहा जाता है। 'श' का अर्थ होता है कल्याणकारी शांति प्रदान करने वाला ग्रह "शनि शम्य्ते पापंम" अर्थात शनि ग्रह हमारे पापो का शमन करता है। हमारे पापो का नाश करता है। इसलिए इसे शनि कहा गया है। शनि की उपासना के लिए निम्न में से किसी एक मंत्र अथवा एकाधिक मंत्र का श्रद्धानुसार नियमित एक निश्चित संख्या में जप करना चाहिए। जप का समय संध्याकाल अत्याधिक लाभदायक होता हैं।

**बीज मंत्र-**

ॐ प्रां प्रीं प्रौं सः शनैश्चराय नमः।

**दशाक्षर शनि मंत्र-**

ॐ शं शनैश्चराय नमः।

**वैदिक मंत्र-**

ॐ शं नो देवीरभिष्टय आपो भवन्तु पीतये।
शं योरभि स्रवन्तु नः॥

**पौराणिक मंत्र-**

नीलांजनसमाभासं रविपुत्रं यमाग्रजम्।
छायामार्तण्डसम्भूतं तं नमामी शनैश्चरम्॥

**शनिग्रह पीडा निवारक मंत्र-**

सिउर्यपुतरे दिर्घ्दाहो विश्लाछ : शिवप्रिय :।
मंद्चार: प्रसन्नात्मा पीडा हस्तु में शनि:॥

**कष्ट निवारण शनि मंत्र-**

नीलाम्बर: शुल्धर: किरीट: गध्स्र्तिथ्स्रसक्रो धनुष्मान।
चतुभुर: सुर्यसुत: प्रसान्त: स्दाद्स्तु मह व्रंदोद्ल्पगामी॥

**सुख-स्म्रधिदायक शनि मंत्र-**

कोणस्थ : पिंगलो बभ्र: कृष्णो रौद्रांत को यम:।
सौरी: शनैश्रौ मंद पिपलादेन संस्तुत:॥

**सर्वबाधा निवारण शनि गायत्री मंत्र-**

ॐ भगभवाय विद्वाहे मृत्युपुराय धीमहि तन्नो शनि: प्रचोदयात:।

---

## शनि पत्नी नाम स्तुति-

ॐ शं शनैचारय नम:।
धव्जनी धामिनी चैव कंकाली कलाह्प्रिया।
कंटकी कलही चादय तुरंगी महिषी अजा॥
ॐ शं शनैचारय नम:।

# महाकाल शनि मृत्युंजय स्तोत्र

संकलन गुरुत्व कार्यालय

**महाकाल शनि मृत्युंजय स्तोत्र**

**विनियोगः-**

ॐ अस्य श्री महाकाल शनि मृत्युञ्जय स्तोत्र मन्त्रस्य पिप्लाद ऋषिरनुष्टुप्छन्दो महाकाल शनिर्देवता शं बीजं मायसी शक्तिः काल पुरुषायेति कीलकं मम अकाल अपमृत्यु निवारणार्थे पाठे विनियोगः।

श्री गणेशाय नमः।

ॐ महाकाल शनि मृत्युञ्जायाय नमः।

नीलाद्रीशोभाञ्चितदिव्यमूर्तिः खड्गो त्रिदण्डी शरचापहस्तः।
शम्भुर्महाकालशनिः पुरारिर्जयत्यशेषासुरनाशकारी ।।१

मेरुपृष्ठे समासीनं सामरस्ये स्थितं शिवम् ।
प्रणम्य शिरसा गौरी पृच्छतिस्म जगद्धितम् ।।२

**।।पार्वत्युवाच।।**

भगवन् ! देवदेवेश ! भक्तानुग्रहकारक ! ।
अल्पमृत्युविनाशाय यत्त्वया पूर्व सूचितम् ।।३।।

तदेवत्वं महाबाहो ! लोकानां हितकारकम् ।
तव मूर्ति प्रभेदस्य महाकालस्य साम्प्रतम् ।।४

शनेर्मृत्युञ्जयस्तोत्रं ब्रूहि मे नेत्रजन्मनः ।
अकाल मृत्युहरणमपमृत्यु निवारणम् ।।५

शनिमन्त्रप्रभेदा ये तैर्युक्तं यत्स्तवं शुभम् ।
प्रतिनाम चथुर्यन्तं नमोन्तं मनुनायुतम् ।।६

।।श्रीशंकर उवाच।।

नित्ये प्रियतमे गौरि सर्वलोक-हितेरते ।
गुह्याद्गुह्यतमं दिव्यं सर्वलोकोपकारकम् ।।७

शनिमृत्युञ्जयस्तोत्रं प्रवक्ष्यामि तवऽधुना ।
सर्वमंगलमांगल्यं सर्वशत्रु विमर्दनम् ।।८

सर्वरोगप्रशमनं सर्वापद्विनिवारणम् ।
शरीरारोग्यकरणमायुर्वृद्धिकरं नृणाम् ।।९

यदि भक्तासि मे गौरी गोपनीयं प्रयत्नतः ।
गोपितं सर्वतन्त्रेषु तच्छ्रृणुष्व महेश्वरी ! ।।१०

ऋषिन्यासं करन्यासं देहन्यासं समाचरेत् ।
महोग्रं मूर्ध्नि विन्यस्य मुखे वैवस्वतं न्यसेत् ।।११

गले तु विन्यसेन्मन्दं बाहवोर्महाग्रहं न्यसेत् ।
हृदि न्यसेन्महाकालं गुह्ये कृशतनुं न्यसेत् ।।१२

जान्वोम्तुडुचरं न्यस्य पादयोस्तु शनैश्चरम्।
एवं न्यासविधि कृत्वा पश्चात् कालात्मनः शनेः ।।१३

न्यासं ध्यानं प्रवक्ष्यामि तनौ श्यार्वा पठेन्नरः ।
कल्पादियुगभेदांश्च करांगन्यासरुपिणः ।।१४

कालात्मनो न्यसेद् गात्रे मृत्युञ्जय ! नमोऽस्तु ते ।
मन्वन्तराणि सर्वाणि महाकालस्वरुपिणः ।।१५

भावयेत्प्रति प्रत्यंगे महाकालाय ते नमः ।
भावयेत्प्रभवाद्यब्दान् शीर्षे कालजिते नमः ।।१६

नमस्ते नित्यसेव्याय विन्यसेदयने भ्रुवोः ।
सौरये च नमस्तेऽतु गण्डयोर्विन्यसेद्दतून् ।।१७

श्रावणं भावयेदक्ष्णोर्नमः कृष्णनिभाय च ।
महोग्राय नमो भार्दं तथा श्रवणयोर्न्यसेत् ।।१८

नमो वै दुर्निरीक्ष्याय चाश्विनं विन्यसेन्मुखे ।
नमो नीलमयूखाय ग्रीवायां कार्तिकं न्यसेत् ।।१९

मार्गशीर्ष न्यसेद्-बाहवोर्महारौद्राय ते नमः ।
ऊर्द्वलोक-निवासाय पौषं तु हृदये न्यसेत् ।।२०

नमः कालप्रबोधाय माघं वै चोदरेन्यसेत् ।
मन्दगाय नमो मेढ्रे न्यसेर्द्वफाल्गुनं तथा ।।२१

ऊर्वोर्न्यसेच्चैत्रमासं नमः शिवोस्भवाय च ।
वैशाखं विन्यसेज्जान्वोर्नमः संवर्त्तकाय च ।।२२

जंघयोर्भावयेज्ज्येष्ठं भैरवाय नमस्तथा ।
आषाढ़ं पाद्योश्चैव शनये च नमस्तथा ।।२३

कृष्णपक्षं च क्रूराय नमः आपादमस्तके ।
न्यसेदाशीर्षपादान्ते शुक्लपक्षं ग्रहाय च ।।२४

नयसेन्मूलं पादयोश्च ग्रहाय शनये नमः ।
नमः सर्वजिते चैव तोयं सर्वांगुलौ न्यसेत् ।।२५

न्यसेद्-गुल्फ-द्वये विश्वं नमः शुष्कतराय च ।
विष्णुभं भावयेज्जंघोभये शिष्टतमाय ते ।।२६

जानुद्वये धनिष्ठां च न्यसेत् कृष्णरुचे नमः ।
ऊरुद्वये वारुर्णान्यसेत्कालभृते नमः ।।२७

पूर्वभाद्रं न्यसेन्मेढ्रे जटाजूटधराय च ।
पृष्ठउत्तरभाद्रं च करालाय नमस्तथा ।।२८

रेवतीं च न्यसेन्नाभो नमो मन्दचराय च ।
गर्भदेशे न्यसेद्दस्त्रं नमः श्यामतराय च ।।२९
नमो भोगिस्त्रजे नित्यं यमं स्तनयुगे न्यसेत् ।
न्येसत्कृत्तिकां हृदये नमस्तैलप्रियाय च ।।३०
रोहिणीं भावयेद्धस्ते नमस्ते खड्गधारीणे ।
मृगं न्येसतद्वाम हस्ते त्रिदण्डोल्लसिताय च ।।३१
दक्षोर्द्ध्व भावयेद्रौद्रं नमो वै बाणधारिणे ।
पुनर्वसुमूर्द्ध्व नमो वै चापधारिणे ।।३२
तिष्यं न्यसेद्दक्षबाहौ नमस्ते हर मन्यवे ।
सार्पं न्यसेद्वामबाहौ चोग्रचापाय ते नमः ।।३३
मघां विभावयेत्कण्ठे नमस्ते भस्मधारिणे ।
मुखे न्यसेद्-भगर्क्षं च नमः क्रूरग्रहाय च ।।३४
भावयेद्दक्षनासायामर्यमाणश्व योगिने ।
भावयेद्वामनासायां हस्तर्क्षं धारिणे नमः ।।३५
त्वाष्ट्रं न्यसेद्दक्षकर्णे कृसरान्न प्रियाय ते ।
स्वातीं न्येसद्वामकर्णे नमो बृह्ममयाय ते ।।३६
विशाखां च दक्षनेत्रे नमस्ते ज्ञानदृष्टये ।
विष्कुम्भं भावयेच्छीर्षसन्धौ कालाय ते नमः ।।३७
प्रीतियोगं भ्रुवोः सन्धौ महामन्दं ! नमोऽस्तु ते ।
नेत्रयोः सन्धावायुष्मद्योगं भीष्माय ते नमः ।।३८
सौभाग्यं भावयेन्नासासन्धौ फलाशनाय च ।
शोभनं भावयेत्कर्णे सन्धौ पिण्यात्मने नमः ।।३९
नमः कृष्णयातिगण्डं हनुसन्धौ विभावयेत् ।
नमो निर्मांसदेहाय सुकर्माणं शिरोधरे ।।४०
धृतिं न्यसेद्दक्षवाहौ पृष्ठे छायासुताय च ।
तन्मूलसन्धौ शूलं च न्यसेदुग्राय ते नमः ।।४१
तत्कूर्परे न्यसेदगण्डे नित्यानन्दाय ते नमः ।
वृद्धिं तन्मणिबन्धे च कालज्ञाय नमो न्यसेत् ।।४२
ध्रुवं तदङ्गुली-मूलसन्धौ कृष्णाय ते नमः ।
व्याघातं भावयेद्वामबाहुपृष्ठे कृशाय च ।।४३
हर्षणं तन्मूलसन्धौ भुतसन्तापिने नमः ।
तत्कूर्परे न्यसेद्वज्रं सानन्दाय नमोऽस्तु ते ।।४४
सिद्धिं तन्मणिबन्धे च न्यसेत् कालाग्नये नमः ।
व्यतीपातं कराग्रेषु न्यसेत्कालकृते नमः ।।४५
वरीयांसं दक्षपार्श्वसन्धौ कालात्मने नमः ।
परिघं भावयेद्वामपार्श्वसन्धौ नमोऽस्तु ते ।।४६
न्यसेद्दक्षोरुसन्धौ च शिवं वै कालसाक्षिणे ।
तज्जानौ भावयेत्सिद्धिं महादेहाय ते नमः ।।४७
साध्यं न्यसेच्च तद्-गुल्फसन्धौ घोराय ते नमः ।
न्यसेत्तदंगुलीसन्धौ शुभं रौद्राय ते नमः ।।४८
न्यसेद्वामारुसन्धौ च शुक्लकालविदे नमः ।
ब्रह्मयोगं च तज्जानो न्यसेत्सद्योगिने नमः ।।४९
ऐन्द्रं तद्-गुल्फसन्धौ च योगाऽधीशाय ते नमः ।
न्यसेत्तदंगुलीसन्धौ नमो भव्याय वैधृतिम् ।।५०
चर्मणि बवकरणं भावयेद्यज्वने नमः ।
बालवं भावयेद्रक्ते संहारक ! नमोऽस्तु ते ।।५१
कौलवं भावयेदस्थ्नि नमस्ते सर्वभक्षिणे ।
तैत्तिलं भावयेन्मसि आममांसप्रियाय ते ।।५२
गरं न्यसेद्वपायां च सर्वग्रासाय ते नमः ।
न्यसेद्वणिजं मज्जायां सर्वान्तक ! नमोऽस्तु ते ।।५३
विर्येविभावयेद्विष्टिं नमो मन्यूग्रतेजसे ।
रुद्रमित्र ! पितृवसुवारीण्येतांश्च पञ्च च ।।५४
मुहूर्तांश्च दक्षपादनखेषु भावयेन्नमः ।
खगेशाय च खस्थाय खेचराय स्वरुपिणे ।।५५
पुरुहूतशतमखे विश्ववेधो-विधूंस्तथा ।
मुहूर्तांश्च वामपादनखेषु भावयेन्नमः ।।५६
सत्यव्रताय सत्याय नित्यसत्याय ते नमः ।
सिद्धेश्वर ! नमस्तुभ्यं योगेश्वर ! नमोऽस्तु ते ।।५७
वह्निनक्तंचरांश्चैव वरुणार्यमयोनकान् ।
मुहूर्तांश्च दक्षहस्तनखेषु भावयेन्नमः ।।५८
लग्नोदयाय दीर्घाय मार्गिणे दक्षदृष्टये ।
वक्राय चातिक्रूराय नमस्ते वामदृष्टये ।।५९
वामहस्तनखेष्वन्त्यवर्णेशाय नमोऽस्तु ते ।
गिरिशाहिर्बुध्न्यपूषाजपष्द्वस्त्रांश्च भावयेत् ।।६०
राशिभोक्त्रे राशिगाय राशिभ्रमणकारिणे ।
राशिनाथाय राशीनां फलदात्रे नमोऽस्तु ते ।।६१
यमाग्नि-चन्द्रादितिजविधातृंश्च विभावयेत् ।
ऊर्द्ध्व-हस्त-दक्षनखेष्वत्यकालाय ते नमः ।।६२
तुलोच्चस्थाय सौम्याय नक्रकुम्भगृहाय च ।
समीरत्वष्टजीवांश्च विष्णु तिग्म द्युतीन्नयसेत् ।।६३
ऊर्ध्व-वामहस्त-नखेष्वन्यग्रह निवारिणे ।
तुष्टाय च वरिष्ठाय नमो राहुसखाय च ।।६४
रविवारं ललाटे च न्यसेद्-भीमदृशे नमः ।
सोमवारं न्यसेदास्ये नमो मृतप्रियाय च ।।६५

भौमवारं न्यसेत्स्वान्ते नमो ब्रह्म-स्वरुपिणे ।
मेढ्रं न्यसेत्सौम्यवारं नमो जीव-स्वरुपिणे ।।६६
वृषणे गुरुवारं च नमो मन्त्र-स्वरुपिणे ।
भृगुवारं मलद्वारे नमः प्रलयकारिणे ।।६७
पादयोः शनिवारं च निर्मांसाय नमोऽस्तु ते ।
घटिका न्यसेत्केशेषु नमस्ते सूक्ष्मरुपिणे ।।६८
कालरुपिन्नमस्तेऽस्तु सर्वपापप्रणाशकः !।
त्रिपुरस्य वधार्थाय शम्भुजाताय ते नमः ।।६९
नमः कालशरीराय कालनुन्नाय ते नमः ।
कालहेतो ! नमस्तुभ्यं कालनन्दाय वै नमः ।।७०
अखण्डदण्डमानाय त्वनाद्यन्ताय वै नमः ।
कालदेवाय कालाय कालकालाय ते नमः ।।७१
निमेषादिमहाकल्पकालरुपं च भैरवम् ।
मृत्युञ्जयं महाकालं नमस्यामि शनैश्चरम् ।।७२
दातारं सर्वभव्यानां भक्तानामभयंकरम् ।
मृत्युञ्जयं महाकालं नमस्यामि शनैश्चरम् ।।७३
कर्त्तारं सर्वदुःखानां दुष्टानां भयवर्धनम् ।
मृत्युञ्जयं महाकालं नमस्यामि शनैश्चरम् ।।७४
हर्त्तारं ग्रहजातानां फलानामघकारिणाम् ।
मृत्युञ्जयं महाकालं नमस्यामि शनैश्चरम् ।।७५
सर्वेषामेव भूतानां सुखदं शान्तमव्ययम् ।
मृत्युञ्जयं महाकालं नमस्यामि शनैश्चरम् ।।७६
कारणं सुखदुःखानां भावाऽभाव-स्वरुपिणम् ।
मृत्युञ्जयं महाकालं नमस्यामि शनैश्चरम् ।।७७
अकाल-मृत्यु-हरणऽमपमृत्यु निवारणम् ।
मृत्युञ्जयं महाकालं नमस्यामि शनैश्चरम् ।।७८
कालरुपेण संसार भक्षयन्तं महाग्रहम् ।
मृत्युञ्जयं महाकालं नमस्यामि शनैश्चरम् ।।७९
दुर्निरीक्ष्यं स्थूलरोमं भीषणं दीर्घ-लोचनम् ।
मृत्युञ्जयं महाकालं नमस्यामि शनैश्चरम् ।।८०
ग्रहाणां ग्रहभूतं च सर्वग्रह-निवारणम् ।
मृत्युञ्जयं महाकालं नमस्यामि शनैश्चरम् ।।८१
कालस्य वशगाः सर्वे न कालः कस्यचिद्वशः ।
तस्मात्त्वां कालपुरुषं प्रणतोऽस्मि शनैश्चरम् ।।८२
कालदेव जगत्सर्वं काल एव विलीयते ।
कालरुपं स्वयं शम्भुः कालात्मा ग्रहदेवता ।।८३

चण्डीशो रुद्रडाकिन्याक्रान्तश्चण्डीश उच्यते ।
विद्युदाकलितो नद्यां समारुढो रसाधिपः ।।८४
चण्डीशः शुकसंयुक्तो जिह्वया ललितः पुनः ।
क्षतजस्तामसी शोभी स्थिरात्मा विद्युता युतः ।।८५
नमोऽन्तो मनुरित्येष शनितुष्टिकरः शिवे ।
आद्यन्तेऽष्टोत्तरशतं मनुमेनं जपेन्नरः ।।८६
यः पठेच्छ्रणुयाद्वापि ध्यात्त्वा सम्पूज्य भक्तितः ।
त्रस्य मृत्योर्भयं नैव शतवर्षावधिप्रिये !।।८७
ज्वराः सर्वे विनश्यन्ति दद्रु-विस्फोटकच्छुकाः ।
दिवा सौरिं स्मरेत् रात्रौ महाकालं यजन् पठेत ।।८८
जन्मर्क्षे च यदा सौरिर्जपेदेतत्सहस्त्रकम् ।
वेधगे वामवेधे वा जपेदर्द्धसहस्त्रकम् ।।८९
द्वितीये द्वादशे मन्दे तनौ वा चाष्टमेऽपि वा ।
तत्तद्राशौ भवेद्यावत् पठेत्तावद्दिनावधि ।।९०
चतुर्थे दशमे वाऽपि सप्तमे नवपञ्चमे ।
गोचरे जन्मलग्नेशे दशास्वन्तर्दशासु च ।।९१
गुरुलाघवज्ञानेन पठेदावृत्तिसंख्यया ।
शतमेकं त्रयं वाथ शतयुग्मं कदाचन ।।९२
आपदस्तस्य नश्यन्ति पापानि च जयं भवेत् ।
महाकालालये पीठे ह्यथवा जलसन्निधौ ।।९३
पुण्यक्षेत्रेऽश्वत्थमूले तैलकुम्भाग्रतो गृहे ।
नियमेनैकभक्तेन ब्रह्मचर्येण मौनिना ।।९४
श्रोतव्यं पठितव्यं च साधकानां सुखावहम् ।
परं स्वस्त्ययनं पुण्यं स्तोत्रं मृत्युञ्जयाभिधम् ।।९५
कालक्रमेण कथितं न्यासक्रम समन्वितम् ।
प्रातःकाले शुचिर्भूत्वा पूजायां च निशामुखे ।।९६
पठतां नैव दुष्टेभ्यो व्याघ्रसर्पादितो भयम् ।
नाग्नितो न जलाद्वायोर्देशे देशान्तरेऽथवा ।।९७
नाऽकाले मरणं तेषां नाऽपमृत्युभयं भवेत् ।
आयुर्वर्षशतं साग्रं भवन्ति चिरजीविनः ।।९८
नाऽतः परतरं स्तोत्रं शनितुष्टिकरं महत् ।
शान्तिकं शीघ्रफलदं स्तोत्रमेतन्मयोदितम् ।।९९
तस्मात्सर्वप्रयत्नेन यदीच्छेदात्मनो हितम् ।
कथनीयं महादेवि ! नैवाभक्तस्य कस्यचित् ।।१००
।। इति मार्तण्ड-भैरव-तन्त्रे महाकाल-शनि-मृत्युञ्जय-स्तोत्रं सम्पूर्णम् ।।

# ॥ शनैश्चरस्तवराजः॥

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

श्री गणेशाय नमः ॥
नारद उवाच ॥
ध्यात्वा गणपतिं राजा धर्मराजो युधिष्ठिरः ।
धीरः शनैश्चरस्येमं चकार स्तवमुत्तमम ॥१॥
शिरो में भास्करिः पातु भालं छायासुतोऽवतु ।
कोटराक्षो दृशौ पातु शिखिकण्ठनिभः श्रुती ॥२॥
घ्राणं मे भीषणः पातु मुखं बलिमुखोऽवतु ।
स्कन्धौ संवर्तकः पातु भुजौ मे भयदोऽवतु ॥३॥
सौरिर्मे हृदयं पातु नाभिं शनैश्चरोऽवतु ।
ग्रहराजः कटिं पातु सर्वतो रविनन्दनः ॥४॥
पादौ मन्दगतिः पातु कृष्णः पात्वखिलं वपुः ।
रक्षामेतां पठेन्नित्यं सौरेर्नामबलैर्युताम् ॥५॥
सुखी पुत्री चिरायुश्च स भवेन्नात्र संशयः ।
सौरिः शनैश्चरः कृष्णो नीलोत्पलनिभः शनिः ॥६॥
शुष्कोदरो विशालाक्षो र्दुनिरीक्ष्यो विभीषणः ।
शिखिकण्ठनिभो नीलश्छायाहृदयनन्दनः ॥७॥
कालदृष्टिः कोटराक्षः स्थूलरोमावलीमुखः ।
दीर्घो निर्मांसगात्रस्तु शुष्को घोरो भयानकः ॥८॥
नीलांशुः क्रोधनो रौद्रो दीर्घश्मश्रुर्जटाधरः ।
मन्दो मन्दगतिः खंजो तृप्तः संवर्तको यमः ॥९॥
अतृप्तः ग्रहराजः कराली च सूर्यपुत्रो रविः शशी ।
कुजो बुधो गुरूः काव्यो भानुजः सिंहिकासुतः ॥१०॥
केतुर्देवपतिर्बाहुः कृतान्तो नैऋतस्तथा ।
शशी मरूत्कुबेरश्च ईशानः सुर आत्मभूः ॥११॥
विष्णुर्हरो गणपतिः कुमारः काम ईश्वरः ।
कर्ता हर्ता पालयिता राज्यभुग् राज्यदायकः ॥१२॥
राज्येशो छायासुतः श्यामलाङ्गो धनहर्ता धनप्रदः ।
क्रूरकर्मविधाता च सर्वकर्मावरोधकः ॥१३॥
तुष्टो रूष्टः कामरूपः कामदो रविनन्दनः ।
ग्रहपीडाहरः शान्तो नक्षत्रेशो ग्रहेश्वरः ॥१४॥
स्थिरासनः स्थिरगतिर्महाकायो महाबलः ।
महाप्रभो महाकालः कालात्मा कालकालकः ॥१५॥
आदित्यभयदाता च मृत्युरादित्यनंदनः ।
शतभिद्रुक्षदयिता त्रयोदशितिथिप्रियः ॥१६॥
तिथ्यात्मा तिथिगणनो नक्षत्रगणनायकः ।
तिथ्यात्मकस्तिथिगणो
योगराशिर्मुहूर्तात्मा कर्ता दिनपतिः प्रभुः ॥१७॥
शमीपुष्पप्रियः श्यामस्त्रैलोक्याभयदायकः ।
नीलवासाः क्रियासिन्धुर्नीलाञ्जनचयच्छविः ॥१८॥
सर्वरोगहरो देवः सिद्धो देवगणस्तुतः ।
अष्टोत्तरशतं नाम्नां सौरेश्छायासुतस्य यः ॥१९॥
पठेन्नित्यं तस्य पीडा समस्ता नश्यति ध्रुवम् ।
कृत्वा पूजां पठेन्मर्त्यो भक्तिमान्यः स्तवं सदा ॥२०॥
विशेषतः शनिदिने पीडा तस्य विनश्यति ।
जन्मलग्ने स्थितिर्वापि गोचरे क्रूरराशिगे ॥२१॥
दशासु च गते सौरे तदा स्तवमिमं पठेत् ।
पूजयेद्यः शनिं भक्त्या शमीपुष्पाक्षताम्बरैः ॥२२॥
विधाय लोहप्रतिमां नरो दुःखाद्विमुच्यते ।
वाधा याऽन्यग्रहाणां च यः पठेत्तस्य नश्यति ॥२३॥
भीतो भयाद्विमुच्येत बद्धो मुच्येत बन्धनात् ।
रोगी रोगाद्विमुच्येत नरः स्तवमिमं पठेत् ॥२४॥
पुत्रवान्धनवान् श्रीमान् जायते नात्र संशयः ॥२५॥

**नारद उवाच** ॥
स्तवं निशम्य पार्थस्य प्रत्यक्षोऽभूच्छनैश्चरः ।
दत्त्वा राज्ञे वरः कामं शनिश्चान्तर्दधे तदा ॥२६॥
॥ इति श्री भविष्यपुराणे शनैश्चरस्तवराजः सम्पूर्णः ।

## ॥ शनैश्चरस्तोत्रम् ॥

॥ श्रीशनैश्चरस्तोत्रम् ॥

अस्य श्रीशनैश्चरस्तोत्रस्य दशरथ ऋषिः । शनैश्चरो देवता । त्रिष्टुप् छन्दः । । शनैश्चरप्रीत्यर्थ जपे विनियोगः।

दशरथ उवाच –

कोणोऽण्तको रौद्रयमोऽथ बभ्रुः कृष्णः शनिःपिंगलमन्दोसौरिः।
नित्यं स्मृतो यो हरते च पीडां तस्मै नमः श्रीरविनन्दनाय ॥१॥
सुरासुराः किंपुरुषोरगेन्द्रा गन्धर्वविद्याधरपन्नगाश्च ।
पीड्यन्ति सर्वे विषमश्थितेन तस्मैइ नमः श्रीरविनन्दनाय ॥२॥
नरा नरेन्द्राः पशवो मृगेन्द्रा वन्याश्च ये कीटपतंगभृङ्गाः ।
पीड्यन्ति सर्वे विषमश्थितेन तस्मैइ नमः श्रीरविनन्दनाय॥३॥
देशाश्च दुर्गाणि वनाणि यत्र सेनानिवेशाः पुरपत्तनानि ।
पीड्यन्ति सर्वे विषमश्थितेन तस्मैइ नमः श्रीरविनन्दनाय॥४॥
तिलैर्यवैर्माषगुडान्नदानैर्लोहेन नीलाम्बरदानतो वा ।
प्रीणाति मन्त्रैर्निजवसरे च तस्मै नमः श्रीरविनन्दनाय ॥५॥
प्रयागकूले यमुनातटे च सरस्वतीपुण्यजले गुहायाम् ।
यो योगिनां ध्यानगतोपि सूक्ष्मस्तस्मैनमः श्रीरविनन्दनाय॥६॥
अन्यप्रदेशात्स्वगृहं प्रविष्टस्तदीयवारे स नरः सुखी स्यत् ।
गृहाद् गतो योन पुनः प्रयाति तस्मैनमः श्रीरविनन्दनाय॥७॥
स्रष्टा स्वयंभूर्भुवनत्रयस्य त्राता हरीशो हरते पिनाकी ।
एकस्त्रिधाअ ऋग्ययजुः साममूर्तिस्तस्मै नमः श्रीरविनन्दनाय ॥८॥
शन्यष्टकं यः प्रयतः प्रभते नित्यं सुपुत्रैः पशुबान्धवैश्च ।
पठेत्तु सौख्यं भुवि भोगयुक्तः प्राप्नोति निर्वाणपदं तदन्ते ॥९॥
कोणस्थः पिङ्गलो बभ्रुः कृष्णो रौद्रोऽन्तको यमः ।
सौरिः शनैश्चरो मन्दः पिप्पलादेन संस्तुतः ॥१०॥
एतानि दश नामाअनि प्रातरुत्थाय यः पठेत् ।
शनैश्चरकृता पीडा न कदाचिद्भविष्यति ॥११॥

॥ इति श्रीब्रह्माण्डपुराणे श्रीशनैश्चरस्तोत्रं संपूर्णम् ॥

## ॥शनिवज्रपंजरकवचम्॥

श्री गणेशाय नमः ॥

**विनियोगः-** ॐ अस्य श्रीशनैश्चर-कवच-स्तोत्र-मन्त्रस्य कश्यप ऋषिः, अनुष्टुप् छन्द, शनैश्चरो देवता, शीं शक्तिः, शूं कीलकम्, शनैश्चर-प्रीत्यर्थं जपे विनियोगः।।

नीलाम्बरो नीलवपुः किरीटी गृध्रस्थितस्त्रासकरो धनुष्मान् ।
चतुर्भुजः सूर्यसुतः प्रसन्नः सदा मम स्याद् वरदः प्रशान्तः ॥१॥

ब्रह्मा उवाच ॥

शृणुध्वमृषयः सर्वे शनिपीडाहरं महत् ।
कवचं शनिराजस्य सौरेरिदमनुत्तमम् ॥२॥
कवचं देवतावासं वज्रपंजरसंज्ञकम् ।
शनैश्चरप्रीतिकरं सर्वसौभाग्यदायकम् ॥३॥
ॐ श्रीशनैश्चरः पातु भालं मे सूर्यनन्दनः ।
नेत्रे छायात्मजः पातु पातु कर्णौ यमानुजः ॥४॥
नासां वैवस्वतः पातु मुखं मे भास्करः सदा ।
स्निग्धकण्ठश्च मे कण्ठं भुजौ पातु महाभुजः ॥५॥
स्कन्धौ पातु शनिश्चैव करौ पातु- शुभप्रदः ।
वक्षः पातु यमभ्राता कुक्षिं पात्वसितस्तथा ॥६॥
नाभिं ग्रहपतिः पातु मन्दः पातु कटिं तथा ।
ऊरू ममान्तकः पातु यमो जानुयुगं तथा ॥७॥
पदौ मन्दगतिः पातु सर्वांगं पातु पिप्पलः ।
अंगोपांगानि सर्वाणि रक्षेन् मे सूर्यनन्दनः ॥८॥
इत्येतत् कवचं दिव्यं पठेत् सूर्यसुतस्य यः ।
न तस्य जायते पीडा प्रीतो भवति सूर्यजः ॥९॥
व्यय- जन्म- द्वितीयस्थो मृत्युस्थानगतोऽपि वा ।
कलत्रस्थो गतो वाऽपि सुप्रीतस्तु सदा शनिः ॥१०॥
अष्टमस्थे सूर्यसुते व्यये जन्मद्वितीयगे ।
कवचं पठते नित्यं न पीडा जायते क्वचित् ॥११॥
इत्येतत्कवचं दिव्यं सौरेर्यन्निर्मितं पुरा ।
द्वादशाऽष्टमजन्मस्थदोषान्नाशयते सदा ।
जन्मलग्नस्थितान् दोषान् सर्वान्नाशयते प्रभुः ॥१२॥

॥ इति श्री ब्रह्माण्डपुराणे ब्रह्म-नारदसंवादे शनिवज्रपंजरकवचम् सम्पूर्णम् ॥

# दशरथकृत-शनि-स्तोत्र

**दशरथकृत शनि स्तोत्र**

**विनियोगः-** ॐ अस्य श्रीशनि-स्तोत्र-मन्त्रस्य कश्यप ऋषिः, त्रिष्टुप् छन्दः, सौरिर्देवता, शं बीजम्, निः शक्तिः, कृष्णवर्णेति कीलकम्, धर्मार्थ-काम-मोक्षात्मक-चतुर्विध-पुरुषार्थ-सिद्धयर्थे जपे विनियोगः।

**कर-न्यासः-**

शनैश्चराय अंगुष्ठाभ्यां नमः। मन्दगतये तर्जनीभ्यां नमः। अधोक्षजाय मध्यमाभ्यां नमः। कृष्णांगाय अनामिकाभ्यां नमः। शुष्कोदराय कनिष्ठिकाभ्यां नमः। छायात्मजाय करतल-कर-पृष्ठाभ्यां नमः।

**हृदयादि-न्यासः-**

शनैश्चराय हृदयाय नमः। मन्दगतये शिरसे स्वाहा। अधोक्षजाय शिखायै वषट्। कृष्णांगाय कवचाय हुम्। शुष्कोदराय नेत्र-त्रयाय वौषट्। छायात्मजाय अस्त्राय फट्।

**दिग्बन्धनः-**

"ॐ भूर्भुवः स्वः"

पढ़ते हुए चारों दिशाओं में चुटकी बजाएं।

**ध्यानः-**

नीलद्युतिं शूलधरं किरीटिनं गृध्रस्थितं त्रासकरं धनुर्धरम्।

चतुर्भुजं सूर्यसुतं प्रशान्तं वन्दे सदाभीष्टकरं वरेण्यम्।।

अर्थात् नीलम के समान कान्तिमान, हाथों में धनुष और शूल धारण करने वाले, मुकुटधारी, गिद्ध पर विराजमान, शत्रुओं को भयभीत करने वाले, चार भुजाधारी, शान्त, वर को देने वाले, सदा भक्तों के हितकारक, सूर्य-पुत्र को मैं प्रणाम करता हूँ।

रघुवंशेषु विख्यातो राजा दशरथः पुरा।
चक्रवर्ती स विज्ञेयः सप्तदीपाधिपोऽभवत्।।१
कृत्तिकान्ते शनिंज्ञात्वा दैवज्ञैर्ज्ञापितो हि सः।
रोहिणीं भेदयित्वातु शनिर्यास्यति साम्प्रतं।।२
शकटं भेद्यमित्युक्तं सुराऽसुरभयंकरम्।
द्वासधाब्दं तु भविष्यति सुदारुणम्।।३
एतच्छ्रुत्वा तु तद्वाक्यं मन्त्रिभिः सह पार्थिवः।
व्याकुलं च जगद्दृष्टवा पौर-जानपदादिकम्।।४
ब्रुवन्ति सर्वलोकाश्च भयमेतत्समागतम्।
देशाश्च नगर ग्रामा भयभीतः समागताः।।५
पप्रच्छ प्रयतोराजा वसिष्ठ प्रमुखान् द्विजान्।
समाधानं किमत्राऽस्ति ब्रूहि मे द्विजसत्तमः।।६
प्राजापत्ये तु नक्षत्रे तस्मिन् भिन्नेकुतः प्रजाः।
अयं योगोह्यसाध्यश्च ब्रह्म-शक्रादिभिः सुरैः।।७
तदा सञ्चिन्त्य मनसा साहसं परमं ययौ।
समाधाय धनुर्दिव्यं दिव्यायुधसमन्वितम्।।८
रथमारुह्य वेगेन गतो नक्षत्रमण्डलम्।
त्रिलक्षयोजनं स्थानं चन्द्रस्योपरिसंस्थिताम्।।९
रोहिणीपृष्ठमासाद्य स्थितो राजा महाबलः।
रथेतुकाञ्चने दिव्ये मणिरत्नविभूषिते।।१०
हंसवर्नहयैर्युक्ते महाकेतु समुच्छिते।
दीप्यमानो महारत्नैः किरीटमुकुटोज्वलैः।।११
ब्यराजत तदाकाशे द्वितीये इव भास्करः।
आकर्णचापमाकृष्य सहस्त्रं नियोजितम्।।१२
कृत्तिकान्तं शनिर्ज्ञात्वा प्रदिशतांच रोहिणीम्।
दृष्टवा दशरथं चाग्रेतस्थौतु भृकुटीमुखः।।१३
संहारास्त्रं शनिर्दृष्टवा सुराऽसुरनिषूदनम्।
प्रहस्य च भयात् सौरिरिदं वचनमब्रवीत्।।१४

**भावार्थः** प्राचीन काल में रघुवंश में दशरथ नामक प्रसिद्ध चक्रवती राजा हुए, जो सातों द्वीपों के स्वामी थे। उनके राज्यकाल में एक दिन ज्योतिषियों ने शनि को कृत्तिका के अन्तिम चरण में देखकर राजा से कहा कि अब यह शनि रोहिणी का भेदन कर जायेगा। इसको 'रोहिणी-शकट-भेदन' कहते हैं। यह योग देवता और असुर दोनों ही के लिये भयप्रद होता है तथा इसके पश्चात् बारह वर्ष का घोर दुःखदायी अकाल पड़ता है। ज्योतिषियों की यह बात मन्त्रियों के साथ राजा ने सुनी, इसके साथ ही नगर और जनपद-वासियों को बहुत व्याकुल देखा। उस समय नगर और ग्रामों के निवासी भयभीत होकर राजा से इस विपत्ति से रक्षा की प्रार्थना करने लगे। अपने प्रजाजनों की व्याकुलता को देखकर

राजा दशरथ वशिष्ठ ऋषि तथा प्रमुख ब्राह्मणों से कहने लगे- 'हे ब्राह्मणों ! इस समस्या का कोई समाधान मुझे बताइए।'।।१-६

इस पर वशिष्ठ जी कहने लगे- 'प्रजापति के इस नक्षत्र (रोहिणी) में यदि शनि भेदन होता है तो प्रजाजन सुखी कैसे रह सकते हैं। इस योग के दुष्प्रभाव से तो ब्रह्मा एवं इन्द्रादिक देवता भी रक्षा करने में असमर्थ हैं।।७।।

विद्वानों के यह वचन सुनकर राजा को ऐसा प्रतीत हुआ कि यदि वे इस संकट की घड़ी को न टाल सके तो उन्हें कायर कहा जाएगा। अतः राजा विचार करके साहस बटोरकर दिव्य धनुष तथा दिव्य आयुधों से युक्त होकर रथ को तीव्र गति से चलाते हुए चन्द्रमा से भी तीन लाख योजन ऊपर नक्षत्र मण्डल में ले गए। मणियों तथा रत्नों से सुशोभित स्वर्ण-निर्मित रथ में बैठे हुए महाबली राजा ने रोहिणी के पीछे आकर रथ को रोक दिया।

सफेद घोड़ों से युक्त और ऊँची-ऊँची ध्वजाओं से सुशोभित मुकुट में जड़े हुए बहुमुल्य रत्नों से प्रकाशमान राजा दशरथ उस समय आकाश में दूसरे सूर्य की भांति चमक रहे थे। शनि को कृत्तिका नक्षत्र के पश्चात् रोहिनी नक्षत्र में प्रवेश का इच्छुक देखकर राजा दशरथ बाण युक्त धनुष कानों तक खींचकर भृकुटियां तानकर शनि के सामने डटकर खड़े हो गए। अपने सामने देव-असुरों के संहारक अस्त्रों से युक्त दशरथ को खड़ा देखकर शनि थोड़ा डर गया और हंसते हुए राजा से कहने लगा।।८-१४

**शनि उवाच-**

पौरुषं तव राजेन्द्र ! मया दृष्टं न कस्यचित्।
देवासुरामनुष्याशऽच सिद्ध-विद्याधरोरगाः।।१५
मयाविलोकिताः सर्वेभयं गच्छन्ति तत्क्षणात्।
तुष्टोऽहं तव राजेन्द्र ! तपसापौरुषेण च।।१६
वरं ब्रूहि प्रदास्यामि स्वेच्छया रघुनन्दनः !

**भावार्थ:** शनि कहने लगा- ' हे राजेन्द्र ! तुम्हारे जैसा पुरुषार्थ मैंने किसी में नहीं देखा, क्योंकि देवता, असुर, मनुष्य, सिद्ध, विद्याधर और सर्प जाति के जीव मेरे देखने मात्र से ही भय-ग्रस्त हो जाते हैं। हे राजेन्द्र ! मैं तुम्हारी तपस्या और पुरुषार्थ से अत्यन्त प्रसन्न हूँ। अतः हे रघुनन्दन ! जो तुम्हारी इच्छा हो वर मां लो, मैं तुम्हें दूंगा।।१५-१६।।

**दशरथ उवाच-**

प्रसन्नोयदि मे सौरे ! एकश्चास्तु वरः परः।।१७
रोहिणीं भेदयित्वा तु न गन्तव्यं कदाचन्।
सरितः सागरा यावद्यावच्चन्द्रार्कमेदिनी।।१८
याचितं तु महासौरे ! नऽन्यमिच्छाम्यहं।
एवमस्तुशनिप्रोक्तं वरलब्ध्वा तु शाश्वतम्।।१९
प्राप्यैवं तु वरं राजा कृतकृत्योऽभवत्तदा।
पुनरेवाऽब्रवीत्तुष्टो वरं वरम् सुव्रत ! ।।२०

**भावार्थ:** दशरथ ने कहा- हे सूर्य-पुत्र शनि-देव ! यदि आप मुझ पर प्रसन्न हैं तो मैं केवल एक ही वर मांगता हूँ कि जब तक नदियां, सागर, चन्द्रमा, सूर्य और पृथ्वी इस संसार में है, तब तक आप रोहिणी शकट भेदन कदापि न करें। मैं केवल यही वर मांगता हूँ और मेरी कोई इच्छा नहीं है।'

तब शनि ने **'एवमस्तु'** कहकर वर दे दिया। इस प्रकार शनि से वर प्राप्त करके राजा अपने को धन्य समझने लगा। तब शनि ने कहा- 'मैं पुमसे परम प्रसन्न हूँ, तुम और भी वर मांग लो।।१७-२०

प्रार्थयामास हृष्टात्मा वरमन्यं शनिं तदा।
नभेत्तव्यं न भेत्तव्यं त्वया भास्करनन्दन।।२१
द्वादशाब्दं तु दुर्भिक्षं न कर्तव्यं कदाचन।
कीर्तिरषामदीया च त्रैलोक्ये तु भविष्यति।।२२
एवं वरं तु सम्प्राप्य हृष्टरोमा स पार्थिवः।
रथोपरिधनुः स्थाप्यभूत्वा चैव कृताञ्जलिः।।२३
ध्यात्वा सरस्वती देवीं गणनाथं विनायकम्।
राजा दशरथः स्तोत्रं सौरेरिदमथाऽकरोत्।।२४

**भावार्थ:** तब राजा ने प्रसन्न होकर शनि से दूसरा वर मांगा। तब शनि कहने लगे- 'हे सूर्य वंशियो के पुत्र तुम निर्भय रहो, निर्भय रहो। बारह वर्ष तक तुम्हारे राज्य में अकाल नहीं पड़ेगा। तुम्हारी यश-कीर्ति तीनों लोकों में फैलेगी। ऐसा वर पाकर राजा प्रसन्न होकर धनुष-बाण रथ में रखकर सरस्वती देवी तथा गणपति का ध्यान

करके शनि की स्तुति इस प्रकार करने लगा।।२१-२४

**दशरथकृत शनि स्तोत्र**

नम: कृष्णाय नीलाय शितिकण्ठ निभाय च।
नम: कालाग्निरूपाय कृतान्ताय च वै नम: ।।२५।।
नमो निर्मांस देहाय दीर्घश्मश्रुजटाय च ।
नमो विशालनेत्राय शुष्कोदर भयाकृते।।२६
नम: पुष्कलगात्राय स्थूलरोम्णेऽथ वै नम:।
नमो दीर्घाय शुष्काय कालदंष्ट्र नमोऽस्तु ते।।२७
नमस्ते कोटराक्षाय दुर्नरीक्ष्याय वै नम: ।
नमो घोराय रौद्राय भीषणाय कपालिने।।२८
नमस्ते सर्वभक्षाय बलीमुख नमोऽस्तु ते।
सूर्यपुत्र नमस्तेऽस्तु भास्करेऽभयदाय च ।।२९
अधोदृष्टे: नमस्तेऽस्तु संवर्तक नमोऽस्तु ते।
नमो मन्दगते तुभ्यं निस्त्रिंशाय नमोऽस्तुते ।।३०
तपसा दग्ध-देहाय नित्यं योगरताय च ।
नमो नित्यं क्षुधार्ताय अतृप्ताय च वै नम: ।।३१
ज्ञानचक्षुर्नमस्तेऽस्तु कश्यपात्मज-सूनवे ।
तुष्टो ददासि वै राज्यं रुष्टो हरसि तत्क्षणात् ।।३२
देवासुरमनुष्याश्च सिद्ध-विद्याधरोरगा:।
त्वया विलोकिता: सर्वे नाशं यान्ति समूलत:।।३३
प्रसाद कुरु मे सौरे ! वारदो भव भास्करे।
एवं स्तुतस्तदा सौरिर्ग्रहराजो महाबल: ।।३४

**भावार्थ:** जिनके शरीर का वर्ण कृष्ण नील तथा भगवान् शंकर के समान है, उन शनि देव को नमस्कार है। जो जगत् के लिए कालाग्नि एवं कृतान्त रुप हैं, उन शनैश्चर को बार-बार नमस्कार है।।२५
जिनका शरीर कंकाल जैसा मांस-हीन तथा जिनकी दाढ़ी-मूंछ और जटा बढ़ी हुई है, उन शनिदेव को नमस्कार है। जिनके बड़े-बड़े नेत्र, पीठ में सटा हुआ पेट और भयानक आकार है, उन शनैश्चर देव को नमस्कार है।।२६
जिनके शरीर का ढांचा फैला हुआ है, जिनके रोएं बहुत मोटे हैं, जो लम्बे-चौड़े किन्तु सूके शरीर वाले हैं तथा जिनकी दाढ़ें कालरुप हैं, उन शनिदेव को बार-बार प्रणाम है।।२७
हे शने ! आपके नेत्र कोटर के समान गहरे हैं, आपकी ओर देखना कठिन है, आप घोर रौद्र, भीषण और विकराल हैं, आपको नमस्कार है।।२८
वलीमूख ! आप सब कुछ भक्षण करने वाले हैं, आपको नमस्कार है। सूर्यनन्दन ! भास्कर-पुत्र ! अभय देने वाले देवता ! आपको प्रणाम है।।२९
नीचे की ओर दृष्टि रखने वाले शनिदेव ! आपको नमस्कार है। संवर्तक ! आपको प्रणाम है। मन्दगति से चलने वाले शनैश्चर ! आपका प्रतीक तलवार के समान है, आपको पुनः-पुनः प्रणाम है।।३०
आपने तपस्या से अपनी देह को दग्ध कर लिया है, आप सदा योगाभ्यास में तत्पर, भूख से आतुर और अतृप्त रहते हैं। आपको सदा सर्वदा नमस्कार है।।३१
ज्ञाननेत्र ! आपको प्रणाम है। काश्यपनन्दन सूर्यपुत्र शनिदेव आपको नमस्कार है। आप सन्तुष्ट होने पर राज्य दे देते हैं और रुष्ट होने पर उसे तत्क्षण हर लेते हैं।।३२
देवता, असुर, मनुष्य, सिद्ध, विद्याधर और नाग- ये सब आपकी दृष्टि पड़ने पर समूल नष्ट हो जाते हैं।।३३
देव मुझ पर प्रसन्न होइए। मैं वर पाने के योग्य हूँ और आपकी शरण में आया हूँ।।३४

एवं स्तुतस्तदा सौरिर्ग्रहराजो महाबलः।
अब्रवीच्च शनिर्वाक्यं हृष्टरोमा च पार्थिवः।।३५
तुष्टोऽहं तव राजेन्द्र ! स्तोत्रेणाऽनेन सुव्रत।
एवं वरं प्रदास्यामि यत्ते मनसि वर्तते।।३६

**भावार्थ:** राजा दशरथ के इस प्रकार प्रार्थना करने पर ग्रहों के राजा महाबलवान् सूर्य-पुत्र शनैश्चर बोले- 'उत्तम व्रत के पालक राजा दशरथ ! तुम्हारी इस स्तुति से मैं अत्यन्त सन्तुष्ट हूँ। रघुनन्दन ! तुम इच्छानुसार वर मांगो, मैं अवश्य दूंगा।।३५-३६

**दशरथ उवाच-**

प्रसन्नो यदि मे सौरे ! वरं देहि ममेप्सितम्।
अद्य प्रभृति-पिंगाक्ष ! पीडा देया न कस्यचित्।।३७

**भावार्थ:** प्रसादं कुरु मे सौरे ! वरोऽयं मे महेप्सितः।
राजा दशरथ बोले- 'प्रभु ! आज से आप देवता, असुर, मनुष्य, पशु, पक्षी तथा नाग-किसी भी प्राणी को पीड़ा न

दें। बस यही मेरा प्रिय वर है।।३७

**शनि उवाच-**

अदेयस्तु वरौऽस्माकं तुष्टोऽहं च ददामि ते।।३८
त्वयाप्रोक्तं च मे स्तोत्रं ये पठिष्यन्ति मानवाः।
देवऽसुर-मनुष्याश्च सिद्ध विद्याधरोरगा।।३९
न तेषां बाधते पीडा मत्कृता वै कदाचन।
मृत्युस्थाने चतुर्थे वा जन्म-व्यय-द्वितीयगे।।४०
गोचरे जन्मकाले वा दशास्वन्तर्दशासु च।
यः पठेद् द्वि-त्रिसन्ध्यं वा शुचिर्भूत्वा समाहितः।।४१
न तस्य जायते पीडा कृता वै ममनिश्चितम्।
प्रतिमा लोहजां कृत्वा मम राजन् चतुर्भुजाम्।।४२
वरदां च धनुः-शूल-बाणांकितकरां शुभाम्।
आयुतमेकजप्यं च तद्दशांशेन होमतः।।४३
कृष्णैस्तिलैः शमीपत्रैर्धृत्वाक्तैर्नीलपंकजैः।
पायससंशर्करायुक्तं घृतमिश्रं च होमयेत्।।४४
ब्राह्मणान्भोजयेत्तत्र स्वशक्तया घृत-पायसैः।
तैले वा तेलराशौ वा प्रत्यक्ष व यथाविधिः।।४५
पूजनं चैव मन्त्रेण कुंकुमाद्यं च लेपयेत्।
नील्या वा कृष्णतुलसी शमीपत्रादिभिः शुभैः।।४६
दद्यान्मे प्रीतये यस्तु कृष्णवस्त्रादिकं शुभम्।
धेनुं वा वृषभं चापि सवत्सां च पयस्विनीम्।।४७
एवं विशेषपूजां च मद्वारे कुरुते नृप !
मन्त्रोद्धारविशेषेण स्तोत्रेणऽनेन पूजयेत्।।४८
पूजयित्वा जपेत्स्तोत्रं भूत्वा चैव कृताञ्जलिः।
तस्य पीडां न चैवऽहं करिष्यामि कदाचन्।।४९
रक्षामि सततं तस्य पीडां चान्यग्रहस्य च।
अनेनैव प्रकारेण पीडामुक्तं जगद्भवेत्।।५०

**भावार्थ:** शनि ने कहा- 'हे राजन् ! यद्यपि ऐसा वर मैं किसी को देता नहीं हूँ, किन्तु सन्तुष्ट होने के कारण तुमको दे रहा हूँ। तुम्हारे द्वारा कहे गये इस स्तोत्र को जो मनुष्य, देव अथवा असुर, सिद्ध तथा विद्वान आदि पढ़ेंगे, उन्हें शनि बाधा नहीं होगी। जिनके गोचर में महादशा या अन्तर्दशा में अथवा लग्न स्थान, द्वितीय, चतुर्थ, अष्टम या द्वादश स्थान में शनि हो वे व्यक्ति यदि पवित्र होकर प्रातः, मध्याह्न और सायंकाल के समय इस स्तोत्र को ध्यान देकर पढ़ेंगे, उनको निश्चित रुप से मैं पीड़ित नहीं करुंगा।।३८-४१

हे राजन ! जिनको मेरी कृपा प्राप्त करनी है, उन्हें चाहिए कि वे मेरी एक लोहे की मीर्ति बनाएं, जिसकी चार भुजाएं हो और उनमें धनुष, भाला और बाण धारण किए हुए हो।* इसके पश्चात् दस हजार की संख्या में इस स्तोत्र का जप करें, जप का दशांश हवन करे, जिसकी सामग्री काले तिल, शमी-पत्र, घी, नील कमल, खीर, चीनी मिलाकर बनाई जाए। इसके पश्चात् घी तथा दूध से निर्मित पदार्थों से ब्राह्मणों को भोजन कराएं। उपरोक्त शनि की प्रतिमा को तिल के तेल या तिलों के ढेर में रखकर विधि-विधान-पूर्वक मन्त्र द्वारा पूजन करें, कुंकुम इत्यादि चढ़ाएं, नीली तथा काली तुलसी, शमी-पत्र मुझे प्रसन्न करने के लिए अर्पित करें।

काले रंग के वस्त्र, बैल, दूध देने वाली गाय- बछड़े सहित दान में दें। हे राजन ! जो मन्त्रोद्धारपूर्वक इस स्तोत्र से मेरी पूजा करता है, पूजा करके हाथ जोड़कर इस स्तोत्र का पाठ करता है, उसको मैं किसी प्रकार की पीड़ा नहीं होने दूंगा। इतना ही नहीं, अन्य ग्रहों की पीड़ा से भी मैं उसकी रक्षा करुंगा। इस तरह अनेकों प्रकार से मैं जगत को पीड़ा से मुक्त करता हूँ।।४२-५०

